# आशीर्वचन

- शान्ति और समाधि की खोज हर मनुष्य की मंजिल है।
- समाधि की खोज में बढ़ते हुए आश्वस्त चरण मंजिल की दूरी को कम करते जाते हैं।
- मंजिल तक पहुंचने के लिए परम सत्य का साक्षात्कार आवश्यक है।
- अन्तश्चेतना में परम सत्य की सम्पूर्ण सत्ता का आकलन करने के लिए भगवद्‌गीता के कृष्ण ने कहा—मामेकं शरणं व्रज—मेरी शरण में आ जाओ। मैं तुझे सत्य से मिला दूंगा।
- त्रिपिटकों के बुद्ध ने अभिप्सित को पाने के लिए त्रिशरण का सूत्र देते हुए कहा—

  बुद्धं शरणं गच्छामि
  संघं शरणं गच्छामि
  धम्मं शरणं गच्छामि

- आगमों के उत्स महावीर ने चारों ओर से त्राण की संभावना व्यक्त करते हुए कहा—

  अरहंते सरणं पवज्जामि
  सिद्धे सरणं पवज्जामि
  साहू सरणं पवज्जामि
  केवलि पन्नत्तं धम्मं सरणं पवज्जामि।

- साधारण व्यक्ति स्वयं अपने जीवन-रथ का सारथ्य नहीं कर सकता, इसलिए उसके लिए किसी शक्तिशाली सत्ता की शरण स्वीकार करना आवश्यक हो गया।
- हमारे युवाचार्य महाप्रज्ञ इन सब शरणों से ऊपर उठकर कहते हैं—अप्पाणं सरणं गच्छामि—मैं अपनी आत्मा की शरण स्वीकार करता हूं।
- यह अद्वैत की भाषा है। इसमें व्यक्ति स्वयं ही स्वयं का त्राता बनता है।
- यहां शरण देने वाला परिसर में नहीं, व्यक्ति के अभ्यन्तर में है। यहां किसी

परमसत्ता और आत्मसत्ता के बीच का द्वैत समाप्त हो जाता है।

- वास्तव में गीता, त्रिपिटक और आगमों के शरण आत्मा से भिन्न नहीं है, इसलिए शान्ति और समाधि की राह अपनी शरण में आने से ही खुल सकती है।
- जो व्यक्ति अपनी शरण को नहीं खोज पाया है, वह दूसरे की शरण में जाकर भी निश्चिन्त नहीं हो सकता।
- यह तथ्य मात्र काल्पनिक उपज नहीं है, शाश्वत सत्य है। पारम्परिक नहीं है, जीवन में प्रयुक्त है। श्रुतानुश्रुत नहीं है, अनुभव-पूत है इसलिए मैं इसका मूल्यांकन करता हूँ।
- 'अप्पाणं सरणं गच्छामि' महाप्रज्ञ की उस अनुभव-पूत वाणी का संकलन है; जो आत्म-समाधि के क्षणों में उद्गीत हुई है।
- समाधि की खोज में निकले हुए यायावरों के लिए यह कभी नहीं चुकने वाला पाथेय है। इसका पठन, मनन और निदिध्यासन समाधान की नई दिशाओं का उद्घाटन करेगा और व्यक्ति को अपनी शरण में पहुँचा देगा, ऐसा विश्वास है।

८-१२-८०
दशाणी गेस्ट हाऊस,
सुजानगढ़

आचार्य तुलसी

# अनुक्रम

## समाधि की दिशा में प्रस्थान



## समाधि की खोज

# एक

## दुःख-मुक्ति की चाह

हम सब दुःख से मुक्त होना चाहते हैं। हम ही नहीं, संसार का प्रत्येक प्राणी दुःख से मुक्त होना चाहता है। सुख सब चाहते हैं, दुःख कोई नहीं चाहता। यह एक प्राकृतिक और सार्वभौम नियम है। इसका कोई अपवाद नहीं है। प्रश्न होता है कि जब हम सब दुःख-मुक्त होना चाहते हैं, तो मुक्त क्यों नहीं हो पाते? दुःख-मुक्ति की हमारी तीव्र चाह है, पर वह पूरी नहीं होती। ऐसा क्यों? इस प्रश्न के पीछे जो रहस्य है, उसे हम समझें।

## सुख-दुःख का संवेदन क्यों?

सुख और दुःख—ये दो तत्त्व हैं। हम इस बात को न भूलें कि सुख के घटक भी हम ही हैं और दुःख के घटक भी हम ही हैं। हम ही सुख-दुःख का बीज बोते हैं, हम ही उसे अंकुरित करते हैं, पुष्पित करते हैं और पल्लवित करते हैं। हम ही उसे बढ़ाते हैं, विशाल वृक्ष के रूप में विकसित करते हैं। इन सारी क्रियाओं में दूसरा कोई उत्तरदायी नहीं है। यह बहुत बड़ी भ्रान्ति है कि हम दूसरों को सुख-दुःख देने वाला मानते हैं। यह भ्रान्ति टूटनी चाहिए। दुनिया में कोई कुछ देने वाला नहीं है। यदि हम दुःख का संवेदन करें तो हमें दुःख होता है और यदि हम दुःख का संवेदन न करें तो हमें दुःख नहीं होता। अनेक प्रकार की प्रतिकूल परिस्थितियां सामने हों और यदि हम दुःख का संवेदन नहीं करते तो हमें कोई दुःख नहीं हो सकता। हजार प्रकार की सुख की सुविधाएं उपलब्ध हों और यदि हम सुख का संवेदन नहीं करते तो हमें कोई सुख नहीं हो सकता। दुःख और सुख का संवेदन होना हमारे संवेदन-केन्द्र पर निर्भर करता है। हमारा संवेदन-केन्द्र कार्य करता है तो सुख-दुःख का संवेदन होता है और यदि वह कार्य नहीं करता है तो कोई संवेदन नहीं होता। हमारे मस्तिष्क के पीछे पीड़ा-केन्द्र है। आज के वैज्ञानिक यह प्रयोग कर रहे हैं कि औषधियों के द्वारा उस केन्द्र को निष्क्रिय बना

दिया जाए जिससे की व्यक्ति पीड़ा का संवेदन न कर सके। इस दिशा में प्रयत्न चालू हैं। अनेक प्रकार की ओषधियां आविष्कृत हुई हैं और उनका प्रयोग भी चल रहा है। जब पीड़ा-केन्द्र पूर्ण रूप से निष्क्रिय हो जाता है तब पीड़ा का संवेदन समाप्त हो जाता है। फिर शरीर पर चाहे कहीं कुछ पीड़ा हो, व्यक्ति को उसका अनुभव ही नहीं होता। पीड़ा देता है यह संवेदन-केन्द्र। यदि यह केन्द्र निष्क्रिय हो जाता है तो फिर कोई भी घटना घटित हो, उसका संवेदन नहीं होगा। मनुष्य की सबसे बड़ी भ्रान्ति यह है कि वह घटना को मुख्य मान लेता है, परिस्थिति और वातावरण को ही सब कुछ मान लेता है। यह बहुत बड़ी नास्तिकता है। घटना, परिस्थिति और वातावरण ये सब अपना-अपना काम करते हैं, करेंगे और करते ही रहेंगे। परिस्थितियां उतार-चढ़ाव की होंगी, ऊबड़-खाबड़ होंगी। सारी दुनिया ऊबड़-खाबड़ है। समतल कहीं नहीं है। कहीं पहाड़ हैं, कहीं गढ़े हैं और कहीं उतार-चढ़ाव है। ये होंगे। इन्हें मिटाया नहीं जा सकता। परिस्थितियां कभी एक-सी नहीं रहती। सर्दी के बाद गर्मी आती है और गर्मी के बाद बरसात। आप न सर्दी को रोक सकते हैं और न गर्मी को। सदा सर्दी ही रहे, ऐसा कभी नहीं हो सकता। सदा गर्मी ही रहे, ऐसा भी कभी नहीं हो सकता। ऋतुओं का चक्र निरंतर चलता रहता है। कोई ऐसा शक्तिमान नहीं है कि वह बर्फ गिरने को रोक सके, बर्फीली हवाओं को रोक सके या तूफानों को रोक सके। पर आदमी बुद्धिमान प्राणी है। वह कपड़ा बनाना जानता है। वह मकान बनाना जानता है। सर्दी आती है, तब वह गर्म कपड़े पहन लेता है और मकान के भीतर चला जाता है। वह सर्दी के प्रकोप से बच जाता है।

एक राजा के पैर में कांटा चुभ गया। बहुत पीड़ा का अनुभव हुआ। राजा ने सोचा—लोग चलते हैं। उनके पैरों में भी कांटे चुभते होंगे। कितना कष्ट होता होगा। अच्छा हो कि सारी जमीन को चमड़े में मढ़ा लूं। किसी के पैर में कांटा नहीं चुभेगा। राजा ने मंत्री को बुलाकर आदेश दिया कि राज्य की समूची भूमि को चमड़े से मढ़ दें। मंत्री ने कहा—राजन्! यह असंभव बात है। ऐसा कभी हो नहीं सकेगा। यदि हम सारी पृथ्वी पर चमड़ा मढ़ा देंगे तो फिर खेती कहां होगी? पेड़ कहां होंगे? बनस्पति कहां होगी? हमारा जीवन कैसे चलेगा? आप ऐसी अतिकल्पना न करें और भूमि को चमड़े से मढ़ी देखने का स्वप्न न लें। कांटों के चुभने से प्रजा पीड़ित होती है, यह सच है। हम इसके निवारण के लिए यह उपाय करें कि प्रत्येक व्यक्ति अपने पैरों में जूता पहन ले। ऐसी व्यवस्था हम करें। अपने आप सारी भूमि चमड़े से मढ़ी हो जाएगी।

आदमी ने जूता पहनना शुरू किया। कांटे चुभने बंद हो गए। उसने कपड़ा पहनना शुरू किया, सर्दी से बचाव हो गया। मकान में रहने लगा, वर्षा से बच गया, गर्मी और धूल से बच गया।

हम परिस्थितियों को रोक नहीं सकते। प्राकृतिक घटनाओं से आने वाले सुख और दुःख के निमित्तों को रोक नहीं सकते। किन्तु जिसके द्वारा हमें सुख और दुःख का संवेदन होता है उस पर हम नियंत्रण कर सकते हैं। साधना की समग्र पद्धति नियंत्रण या संयम की पद्धति है। 'नियंत्रण' शब्द से आप चौंके नहीं। इसे अप्रिय न मानें। इस पद्धति को अप्रिय न मानें। समूची प्रकृति में पग-पग पर हम नियंत्रण देखते हैं। बिना नियंत्रण के कोई काम चल ही नहीं सकता। नियंत्रण दमन नहीं है। वह जीवन की स्वाभाविक प्रक्रिया है। इससे उदासीन नहीं हुआ जा सकता? एक को बन्द करना पड़ेगा और एक को खोलना पड़ेगा। क्या दरवाजा बन्द करना नियंत्रण नहीं है? क्या मकान बनाना नियंत्रण नहीं है? दरवाजा बन्द करना, मकान बनाना, कपड़े पहनना—ये सब क्रियाएं नियंत्रण हैं। नियंत्रण जरूरी है। इससे घबराकर हम इस प्रक्रिया को अस्त-व्यस्त नहीं करें। दुःख-मुक्ति चाहते हैं तो संवेदन-केन्द्रों पर नियंत्रण करना ही होगा।

## प्रेक्षा : नियंत्रण की प्रक्रिया

नियंत्रण की पद्धति है—प्रेक्षा। हम केवल वाणी के द्वारा नियंत्रण नहीं साध सकते। नियंत्रण के लिए अभ्यास करना होता है, प्रयोगों से गुजरना होता है। प्रेक्षा का अर्थ है—देखना। हम पहले देखें और संकल्प-शक्ति का प्रयोग करें। देखने का अर्थ है—साक्षात्कार करना। यह केवल मानना नहीं है, दूसरों के सहारे चलना नहीं है। इसमें न शब्दों का सहारा होता है, न मान्यताओं का सहारा। यह है अपना अनुभव। आज के विज्ञान ने जितना विकास किया है, जितने आविष्कार किए हैं, वे सब अनुभव के आधार पर किए हैं। एक है पढ़ा-पढ़ाया ज्ञान और एक है प्रयोग-सिद्ध ज्ञान। प्रयोग-सिद्ध ज्ञान का नाम है—अनुभव। जो बात स्वयं की कसौटी पर खरी उतरती है, वह हमारा अनुभव बन जाती है। जो बात सुनी-सुनायी होती है वह कभी अनुभव नहीं बन सकती। वह उधार की पूंजी होती है। अनुभव नगद की पूंजी है, स्वयं की संपदा है, स्वयं की पूंजी है।

## बुद्धि और अहंकार

एक अध्यात्म के आचार्य ने रूपक की भाषा में एक रहस्य का उद्घाटन किया। एक बार मन में यह विकल्प उठा कि अनुभव को जगाया जाए। मन की बात बुद्धि तक पहुंची। यह जानकर अहंकार बुद्धि के पास आकर बोला—

अहंकारो धियं ब्रूते, मैनं सुप्तं प्रबोधय।
उत्थिते परमानन्दे, न त्वं नाहं न वै जगत्॥

—'अरे बुद्धि! तुम अनुभव को मत जगाओ। उसे सोया ही रहने दो। उसका

सोना ही अच्छा है।' बुद्धि ने पूछा—क्यों, क्या बात है? अहंकार बोला—'तुम नहीं समझती। अनुभव के जाग जाने पर न तुम्हारा अस्तित्व ही रहेगा, न मेरा अस्तित्व ही रहेगा और न यह जगत् (का ममत्व) ही रहेगा। सब नष्ट हो जाएंगे। इसलिए उस अनुभव को सोने ही दो।'

## बुद्धि और ममकार

बुद्धि ने अहंकार की बात नहीं मानी। इतने में ही ममकार वहां आ पहुंचा। उसने बुद्धि से कहा—

**ममकारो धियं ब्रूते, नैनं सुप्तं प्रबोधय।**
**उदिते परमानन्दे, न त्वं नाहं न वै जगत् ॥**

—'देवी बुद्धि ! अनुभव को मत जगाओ। इसे जगाना खतरनाक है। इसे जगाना अपने अस्तित्व को गंवाना है। इसके जाग जाने पर न मैं रहूंगा, न तू रहेगी और न जगत् रहेगा। सब कुछ समाप्त।'

बुद्धि के कुछ क्षण ऐसे आते हैं। जब उसमें अनुभव को जगाने की बात उत्पन्न होती है। उसमें प्रेरणा जागती है। साधक छटपटाता है। वह चाहता है कि बुद्धि की सीमा समाप्त हो और अनुभव की सीमा में प्रवेश हो। किन्तु जब-जब अनुभव को जगाने का प्रयत्न होता है तब अहंकार और ममकार सामने आकर खड़े होते हैं और वे पूरा प्रयत्न करते हैं कि बुद्धि अनुभव को जगाने का प्रयास न करे, परम आनन्द को न जगाए।

## समाधि के तीन विघ्न

हमारे जीवन में चार स्थितियां आती हैं—व्याधि, आधि, उपाधि और समाधि। हम समाधि में जाना चाहते हैं, परम आनन्द की अवस्था में जाना चाहते हैं। ध्यान का प्रयत्न समाधि का प्रयत्न है। यह समाधि की यात्रा है। यह समाधि की दिशा में एक प्रयाण है। प्रत्येक ध्यान साधक समाधि के लिए अपने आपको समर्पित करता है। समाधि का यात्रा-पथ बहुत लम्बा है। समाधि तक पहुंचने में लम्बी यात्रा करनी पड़ती है। उस यात्रा में तीन बड़े विघ्न आते हैं—व्याधि, आधि और उपाधि। ये तीन अवरोध हैं। इनको पार करके ही साधक समाधि तक पहुंच पाता है। जो भी व्यक्ति परम आनन्द तक पहुंचना चाहता है, परम सुख को प्राप्त करना चाहता है, अनुभव को जगाना चाहता है, उसे इन तीनों अवरोधों को दूर करना ही होगा, अन्यथा वह आगे नहीं बढ़ सकेगा।

## व्याधि

व्याधि, आधि, उपाधि और समाधि—ये चारों शब्द एक ही संस्कृत धातु से निष्पन्न होते हैं। किन्तु प्रथम तीन हमारे लिए अनुपादेय हैं और शेष एक—समाधि हमारे लिए उपादेय है।

व्याधि का अर्थ है—शारीरिक बीमारी। शारीरिक बीमारियों को मिटाए बिना हम समाधि तक नहीं पहुंच सकते। समाधान कैसे मिले? व्याधियां प्रतिपल सताने लगती हैं। पग-पग पर वे समस्याएं उत्पन्न करती हैं। जब साधक ध्यान करने बैठता है, उसकी शारीरिक बीमारियां उग्र होने लगती हैं। जहां कभी भी दर्द महसूस नहीं होता था, वहां दर्द प्रकट हो जाता है। दर्द प्रवाही होता है। कभी इधर और कभी उधर। ध्यान में मन ही नहीं लगता। दर्द सारी एकाग्रता को नष्ट कर देता है। ध्यान करे या पैरों में उठने वाले दर्द को संभाले। ध्यान में रीढ़ की हड्डी सीधी रखने का प्रयत्न करते हैं तो वहां भी दर्द उठता है। ध्यान करे या रीढ़ की हड्डी को संभाले। दीर्घ श्वास लेने का प्रयत्न करते हैं तब फेफड़े में दर्द होने लगता है, पेट में दर्द होने लगता है। व्याधियां सताती हैं तब समाधि प्राप्त नहीं हो सकती। समाधि तक पहुंचने के लिए व्याधि पर नियंत्रण पाना जरूरी है। व्याधि को देखें और व्याधि पर नियंत्रण करें। आप अपने पुरुषार्थ पर भरोसा रखें। पुरुषार्थ से नियंत्रण पाया जा सकता है। रक्तचाप एक व्याधि है। ध्यान के द्वारा उस पर नियंत्रण हो सकता है। तापमान कम होता है, तापमान बढ़ता है। रक्ताणुओं की प्रक्रिया वृद्धिगत होती है। इन सब पर नियंत्रण हो सकता है। जितनी भी शारीरिक व्याधियां हैं उन पर नियंत्रण हो सकता है। पहले हम प्रेक्षा करें, देखें, फिर नियंत्रण करें। हमारे शरीर में अनेक नियंत्रण-कक्ष हैं, नियंत्रण की अनेक शक्तियां हैं। हम उन्हें जान लेते हैं तो नियंत्रण करना सहज और सरल हो जाता है। दवाइयों से पिण्ड छूट जाता है। आदमी यही मानता है कि व्याधि मिटाने का एक परमात्मा है डॉक्टर, और एक परम उपाय है दवाई। दवाइयां खाते जाओ और व्याधियां भुगतते जाओ। दवाई से एक व्याधि शांत होती है तो दूसरी उभर आती है। इसका कहीं अन्त नहीं आता। यदि व्याधि को मिटाना है तो हम नियंत्रण करना सीखें।

## आधि

समाधि का दूसरा अवरोधक तत्त्व है—आधि। यह मानसिक अस्वास्थ्य है। हम मन की उपेक्षा करते हैं। उस पर ध्यान ही नहीं देते। जबकि सबसे अधिक ध्यान देने योग्य वस्तु है मन। सभी व्यक्ति मन की भयंकर बीमारी को भोगते हैं। व्यक्ति कभी प्रिय संवेदनों का शिकार होता है और कभी अप्रिय संवेदनों का।

पदार्थों की प्रचुरता में भी वह दुःखी बना रहता है। जिन पदार्थों पर व्यक्ति को सबसे ज्यादा भरोसा होता है, उनसे भी वह दुःखी बन जाता है। संयोग दुःख बढ़ाता है। वियोग दुःख बढ़ाता है। आदमी जानता है कि संयोग भी निश्चित घटना है और वियोग भी निश्चित घटना है। कोई इन्हें टाल नहीं सकता। संयोग होगा तो वियोग निश्चित होगा। वियोग होगा तो संयोग निश्चित ही होगा। संयोग होना दुःख नहीं है। वियोग होना भी दुःख नहीं है। संयोग होना सुख नहीं है। वियोग होना भी सुख नहीं है। पर मनुष्य में भ्रांति है। अप्रिय का संयोग होता है, आदमी दुःखी बन जाता है। प्रिय का वियोग होता है, आदमी दुःखी बन जाता है। प्रिय का संयोग होता है, आदमी सुखी बन जाता है। अप्रिय का वियोग होता है आदमी सुखी बन जाता है। आदमी संयोग से सुखी भी बनता है और दुःखी भी बनता है। आदमी वियोग से सुखी भी बनता है और दुःखी भी बनता है। मृत्यु एक अनिवार्य घटना है। जो जन्मता है वह निश्चित ही मरता है। पर इस नियति की घटना पर भी हम सुखी होते हैं, दुःखी होते हैं। यह भ्रांति है। अन्यथा जन्म खुशी का कारण नहीं बनना चाहिए और मरण खिन्नता का कारण नहीं बनना चाहिए। मित्र की मृत्यु दुःख का संवेदन पैदा करती है और शत्रु की मृत्यु सुख का संवेदन पैदा करती है। यह सब भ्रान्ति है। हमने इतने मानसिक चित्र बना रखे हैं कि उन्हें देखकर कभी सुखी हो जाते हैं और कभी दुःखी।

पड़ोसी के घर में बिलौना होता था। यह देखकर एक स्त्री दुःखी रहने लगी। बेटे ने पूछा—'मां, तुम इतनी दुःखी क्यों रहती हो? इतना शोक क्यों करती हो?' मां ने कहा—'बेटा! क्या करूं, जब पड़ोसी के घर में बिलौना होता है, मथनी चलती है तो मुझे ऐसा अनुभव होता है कि वह मथनी दही में नहीं चल रही है, मेरी छाती में चल रही है। यही मेरे दुःख का मूल कारण है।'

दुःख कौन देता है—बिलौना, मथनी या पड़ोसी? कोई दुःख नहीं देता। मन की भ्रांति ही दुःख देती है।

एक गांव में एक व्यक्ति का मकान सबसे ऊंचा था। वह तिमंजिला मकान उसके अहंकार को पुष्ट किए था। कुछ वर्षों के बाद बाहर से एक व्यक्ति आकर उस गांव में बस गया। उसने पांच मंजिला मकान खड़ा कर दिया। अब उस गांव में उसी का मकान बड़ा था। तिमंजिला मकान वाला व्यक्ति दुःखी हो गया। शरीर सूख गया। मित्रों ने दुःख का कारण पूछा। उसने कहा—आज तक सुखी था। मकान का अहं मुझे तृप्ति दे रहा था। अब दूसरे का ऊंचा मकान मेरे अहंकार पर चोट करता है। उसे देखते ही उदासी छा जाती है।'

दुःखी कौन करता है? क्या बड़ा मकान उसे दुःखी बना रहा है? नहीं। हमारे ही मन के अहंकार और ममकार परिस्थिति का निमित्त पाकर जागृत होते हैं और दुःखी बना देते हैं।

-प्रियता और अप्रियता का संवेदन सुख-दुःख का निमित्त बनता है। आधि की जटिलता कठिन प्रश्न है। उसकी चिकित्सा एक दुरूह विधि है। व्याधि से जितने व्यक्ति दुःखी नहीं हैं, उतने व्यक्ति आधि से पीड़ित हैं। आज का आदमी शरीर से जितना अस्वस्थ नहीं है, उतना मन से अस्वस्थ है। सचाई यह है कि आदमी जितना अधिक मन से अस्वस्थ होता है उतनी ही व्याधियां भोगता है। एक दृष्टि से आधि व्याधि की जननी है। जो आदमी मन से स्वस्थ नहीं है, वह शरीर से स्वस्थ नहीं हो सकता। विचार आदमी को अस्वस्थ करते हैं और विचार ही आदमी को स्वस्थ करते हैं।

## बायोफीडबेक पद्धति

व्याधि और आधि से निवटने के लिए हम नियंत्रण-शक्ति का विकास करें। उन शक्तियों को जागृत करें। प्रेक्षा इसका माध्यम है। विज्ञान के क्षेत्र में कुछ ऐसी खोजें हुई हैं जिनके आलोक में प्रेक्षा-ध्यान को सहज रूप में समझा जा सकता है। आज वैज्ञानिक जगत् में 'बायोफीडबेक पद्धति' चलती है। इसका सहज सरल अनुवाद किया जा सकता है—प्रेक्षा-पद्धति। अन्तर इतना ही है कि हम प्रेक्षा का अभ्यास अपनी चेतना के द्वारा करते हैं, और 'बायोफीडबेक पद्धति' में अभ्यास होता है उपकरणों के द्वारा, यंत्रों के द्वारा। किन्तु वास्तव में यह भी एक प्रेक्षा की ही पद्धति है। हम प्रेक्षा के समय देखते हैं कि हमारे शरीर में क्या परिवर्तन हो रहे हैं? क्या क्रियाएं और प्रतिक्रियाएं हो रही हैं? क्या रासायनिक परिवर्तन घटित हो रहे हैं? मस्तिष्क में क्या-क्या घटित हो रहा है? 'बायोफीडबेक पद्धति' में भी यंत्रों के द्वारा यही सब कुछ देखा जाता है, जाना जाता है।

देखना, प्रेक्षा करना बहुत महत्त्वपूर्ण सूत्र है। पर देखना ही पर्याप्त नहीं है। दर्शन के साथ संकल्प-शक्ति का भी प्रयोग होना चाहिए।

## प्रक्रिया के तीन आयाम

देखना हमारी चेतना का उपयोग है किन्तु आत्मा का स्वभाव केवल चेतना ही नहीं है। आत्मा में तीन तत्त्व हैं—चेतना, शक्ति और आनन्द। हम चेतना का उपयोग करें, देखें और जानें। हम आत्मा के दूसरे तत्त्व 'शक्ति' का उपयोग करें और परिवर्तनों को घटित करें, स्वभाव को बदलें, आदतों को बदलें, दुःख देनेवाले तत्त्वों को बदलें, प्रतिक्रियाओं को बदलें। इस शक्ति के अनेक आयाम हैं। हम संकल्प-शक्ति, कल्पना-शक्ति, इच्छा-शक्ति और एकाग्रता की शक्ति का उपयोग करें। हम चेतना के द्वारा जानते हैं, शक्ति के द्वारा दुःखों के निमित्तों को बदलते हैं तब आनन्द का अनुभव होता है। इस प्रकार तीन आयामों में हमारी प्रक्रिया पूरी होती है। यह समग्र प्रक्रिया है।

एक बार वैज्ञानिकों ने कुछेक हृदय रोगियों को परीक्षण के लिए चुना। 'फीडबेक' के द्वारा उन्हें सूचना दी—'तुम्हारे हृदय की धड़कन बहुत बढ़ गई है। उसे मंद करो, नहीं तो मर जाओगे। मंद करो, मंद करो, मंद करो।' यंत्र की सूई घूमती है और यह बताती है कि हृदय की गति बहुत तेज है। वैज्ञानिक ने रोगी को सावधान कर दिया। अब रोगी ने सोचा कि कुछ अभ्यास किया जाए जिससे कि हृदय की गति मंद हो सके। तब उसे संकल्प-शक्ति या भावना का प्रयोग बताया जाता है। उसे कहा जाता है—'तुम अपने आपको बहुत हल्का अनुभव करो। रुई के फोहे जैसा हल्का अनुभव करो।' इस भावना के प्रयोग से हृदय की धड़कन मंद हो गई। एक महीने तक यह अभ्यास चला। फिर यंत्र का प्रयोग समाप्त और अपना अभ्यास चालू हो गया। हृदय की गति बदल गई।

डॉक्टरों ने यंत्रों के आधार पर सूचना दी—'तुम्हारे हृदय की गति बहुत मंद है। उसे तेज करो, अन्यथा मर जाओगे।' रोगी ने संकल्प-शक्ति का प्रयोग किया। उसने दौड़ने का संकल्प किया और सोचा—मैं तेज गति से दौड़ रहा हूं। कुछ ही समय के बाद हृदय की गति बढ़ गई, तेज हो गई। दूसरे एक रोगी ने विवाद करने का संकल्प किया और उसके हृदय की धड़कन भी तेज हो गई।

प्रेक्षा और संकल्प—दो प्रक्रियाएं चलीं। प्रेक्षा से पता चल गया कि स्थिति क्या है। संकल्प-शक्ति का प्रयोग किया और परिवर्तन घटित हो गया। तीसरे क्रम में आनन्द का अनुभव होने लगा। तीनों बातें साथ हों तो प्रक्रिया पूरी होती है। एक से काम नहीं चलता। त्रिपुटी साथ-साथ चले। कोरी चेतना काम नहीं देगी। कोरी शक्ति काम नहीं देगी। कोरा आनन्द काम नहीं देगा। चेतना, शक्ति और आनन्द—तीनों का समन्वय होना चाहिए। चेतना के जागने पर संकल्प की शक्ति का जागरण होता है और फिर परम आनन्द की अनुभूति होने लगती है।

प्रेक्षा-ध्यान की पद्धति विज्ञान से पूर्ण समर्थित है। 'बायोफीडबेक' की पद्धति इसका स्वयंभू प्रमाण है। प्रत्येक रोग के लिए इस पद्धति के यंत्र हैं। हृदय का 'फीडबेक' चाहिए या रक्तचाप को नियंत्रित करने का 'फीडबेक' चाहिए—सब प्रकार के यंत्र प्राप्त हैं। इनका उपयोग कर रोगी नियंत्रण की दिशा में बढ़ता है। यह भी अभ्यास की एक पद्धति है। इससे सारा चित्र व्यक्ति के सामने आता है और वह अपने को बदल देता है। यह भी नियंत्रण का ही एक अभ्यास है। किसी भी वस्तु या प्रवृत्ति का त्याग कर देना ही पूरा नियंत्रण नहीं है। त्याग नियंत्रण का एक अंश है। नियंत्रण की पूर्णता तब होगी जब तीनों प्रक्रियाएं—चेतना को जगाने की प्रक्रिया, शक्ति को जगाने की प्रक्रिया और आनन्द को प्राप्त करने की प्रक्रिया साथ-साथ चलेगी। प्रेक्षा का अभ्यास करने पर यदि आनन्द की अनुभूति नहीं होती तो समझना चाहिए कि कहीं-न-कहीं त्रुटि रह गई है। संकल्पशक्ति का प्रयोग किया और आनन्द की अनुभूति नहीं हुई तो समझना चाहिए कि कहीं त्रुटि

अवश्य है। संकल्प-शक्ति का प्रयोग ठीक नहीं हुआ है। आनन्द है निष्पत्ति और आनन्द है कसौटी। आप अपने अभ्यास को इस कसौटी पर कसते जाइए कि मैं जो कर रहा हूं उससे मुझे आनन्द आ रहा है या नहीं। यदि आनन्द उपलब्ध हो रहा है तो प्रक्रिया ठीक है, अन्यथा कहीं-न-कहीं गड़बड़ी है। यह उसका थर्मामीटर है।

इस बात से एक भ्रान्ति न पनप जाए कि साधना के दस दिनों में ही अनन्त-चेतना जाग जाएगी, असीम शक्ति और असीम आनन्द प्रस्फुटित हो जाएगा। ऐसा नहीं हो सकता। किन्तु दस दिनों के अभ्यास से आनन्द का एक स्फुलिंग अवश्य ही प्रकट हो सकेगा, जिससे कि साधक को यह पूरा विश्वास हो जाए कि अभ्यास सही दिशागामी है।

## उपाधि

समाधि के यात्रा-पथ का तीसरा अवरोधक है—उपाधि। यह सबसे खतरनाक है। यह हमारी चेतना का सबसे भीतर का स्तर है। यह भौतिक शरीर से संबद्ध है। यह आन्तरिक-चेतना का स्तर नहीं है।

## ग्रंथि-तंत्र का महत्त्व

होमियोपैथिक के प्रवर्तक डॉ० हनीमेन ने बहुत महत्त्व की सूचना दी है कि मन चेतना का आन्तरिक स्तर नहीं है। चेतना का आन्तरिक स्तर है—आवेग, क्रोध, मान, ईर्ष्या, लालच आदि। हमारी वृत्तियां चेतना का आन्तरिक स्तर हैं। बीमारियां वहां से आती हैं। चरित्र भी वहीं से आता है। मस्तिष्क से चरित्र नहीं आता। चरित्र आता है वृत्तियों से और वह आता है ग्रन्थि-तंत्र से। ग्रन्थियों का स्थान मस्तिष्क का स्थान नहीं है। आज तक यही माना जाता था कि मस्तिष्क हमारे शरीर का मुख्य अवयव है। इसी प्रकार हृदय और गुर्दे भी महत्त्वपूर्ण अवयव माने जाते हैं। किन्तु अब शरीर-शास्त्रीय नये अविष्कारों ने यह प्रमाणित कर दिया कि शरीर का सबसे महत्त्वपूर्ण अवयव है हमारा ग्रंथि-तन्त्र। डक्टलेश ग्लैण्ड्स—अन्तःस्रावी ग्रन्थियों का स्राव बाहर नहीं होता। वह सीधा रक्त में ही मिल जाता है। आवेग, आवेश और भ्रष्ट आचरण—इन सबका निमित्त है ग्रन्थि-तन्त्र। ग्रन्थि-तन्त्र को प्रभावित किए बिना आदमी को सच्चरित्र, प्रामाणिक नहीं बनाया जा सकता। भ्रष्टाचार को समाप्त करने और जीवन में सचाई लाने के लिए ग्रन्थि-तन्त्र को प्रभावित करना होगा। आदमी उपदेशों से सच्चरित्र नहीं होता, जितना वह ग्रन्थि-तन्त्र के स्रावों को बदलने से होता है। यह तथ्य आज अनुभवसिद्ध हो चुका है। यह नियम ९५% लोगों पर लागू होता है। कुछेक व्यक्ति, जिनकी चेतना अत्यन्त प्रबुद्ध होती

है, ये इसके अपवाद होते हैं। ग्रन्थि-तन्त्र को बदले बिना आदमी को नहीं बदला जा सकता।

समस्त उत्तेजनाएं, वासनाएं और कामनाएं ये उपाधि हैं।

## प्रेक्षा की निष्पत्ति

व्याधि, आधि और उपाधि—ये तीन अवरोधक हैं। इनको समाप्त करने पर, इनकी सीमाओं को पार करने पर समाधि की सीमा प्रारंभ होती है। समाधि का अनुभव, स्वास्थ्य का अनुभव, परम आनन्द का अनुभव, वीतरागता का अनुभव—यह सब तीनों अवरोधों को तोड़ने पर ही हो सकता है।

प्रेक्षा ध्यान समाधि तक पहुंचने की प्रक्रिया है। समाधि तक पहुंचने के लिए व्याधि, आधि और उपाधि को देखना, समझना और उन पर नियंत्रण करना होता है। प्रेक्षा ध्यान यह सब करने के लिए व्यक्ति को सन्नद्ध करता है।

प्रारंभ में मैं यही मंगल भावना करता हूं कि सभी साधकों की प्रेक्षा जागे, दर्शन की शक्ति विकसित हो, संकल्प की शक्ति जागे, परिवर्तन का सामर्थ्य बढ़े और परम आनन्द—समाधि का अनुभव हो।

# २. क्या ज्ञान और आचरण की दूरी मिट सकती है ?

१. दूरी क्यों ? आनन्द, साक्षात्कार या दर्शन को भूल गए, इसलिए कथनी और करनी में, ज्ञान और आचरण में दूरी बनी रहती है।
- सिद्धान्त एक ओर, आनन्द या सुख दूसरी ओर। सिद्धान्त की अवज्ञा होगी, आदमी सुख पाने दौड़ेगा।

२. दूरी मिट सकती है— ध्यान द्वारा आनन्द प्राप्त होने पर।
- आत्मा का दर्शन होने पर दूरी अपने आप मिट जाती है।
- आनन्द उपलब्ध होने पर दूरी अपने आप मिट जाती है।

३. साक्षात्कार कैसे ? आनन्द उपलब्ध कैसे ?
- दर्शन की आकांक्षा जागे, श्रद्धा जागे, दर्शन का अभ्यास करें।

४. अति-व्यस्तता या अति-सक्रियता दर्शन में बाधा। अभ्यास का पहला सूत्र—शरीर को विश्राम देना सीखें, विश्राम का अभ्यास करें।
- नींद और सम्मोहन की अपेक्षा कायोत्सर्ग और ध्यान में अधिक विश्राम।

५. अणुव्रत का पहला सिद्धान्त है—ज्ञान और आचरण की दूरी मिटे, कथनी और करनी में एकता आए।

# दो

## कथनी और करनी

व्यक्तित्व के दो कोण हैं। एक है वीतरागता और दूसरा है छद्मस्थता। एक है शिखर और एक है तलहटी। वीतराग पूर्णता का प्रतीक है और छद्मस्थ अपूर्णता का। छद्मस्थ की पहचान के अनेक लक्षण हैं। उनमें एक है—'नो जहावाई तहाकारी'। छद्मस्थ वह होता है जो जैसा कहता है वैसा करता नहीं। कथनी और करनी में ऐक्य न होना छद्मस्थ का लक्षण है।

जब कथनी और करनी की दूरी मिटती है तब धर्म की मंजिल प्राप्त होती है अन्यथा व्यक्ति चलता ही रहता है, भटकता ही रहता है, गन्तव्य तक नहीं पहुंच पाता।

ज्ञान और आचरण की दूरी सहजतया मिटती नहीं। आदमी जानता है पर कर नहीं पाता। वह जानता कुछ है और करता कुछ है। कहता कुछ है और करता कुछ है। एक बहुत बड़ी समस्या है मनोविज्ञान के सामने भी और धर्म के सामने भी। धर्म ने इस दिशा में प्रयत्न किया कि कथनी और करनी की दूरी मिटे, ज्ञान और आचरण की दूरी मिटे। फिर भी यह दूरी ज्यों की त्यों बनी हुई है। इस पहेली को कैसे सुलझाया जाए? आदमी के चाहने और होने में भी दूरी रहती है। आदमी चाहता है कि वह स्वस्थ रहे, कभी रोग से आक्रान्त न हो। पर रोग होते हैं। वह चाहता है कि मन की उलझन न हो, पर मन की उलझनें बढ़ती जाती हैं। ऐसा क्यों होता है? चाह के अनुसार काम क्यों नहीं होता?

## चिन्तामणि, कल्पवृक्ष, कामधेनु

अगर यह घटित हो जाता कि आदमी ने जो चाहा, वह हो गया तो आदमी चिन्तामणि रत्न होता, कल्पवृक्ष और कामधेनु होता। चिन्तन के अनुसार फल दे दे, वह चिन्तामणि। कल्पना के अनुसार जो फलित हो, वह कल्पवृक्ष और कामना के अनुसार जो वर्त्तन करे, वह कामधेनु। क्या हमने अपने भीतर विद्यमान शक्तियों

को ही पदार्थ मानकर अभिव्यक्ति दी है ? हमारे भीतर चिन्तन है, कल्पना है और कामधेनु है। ये तीन महत्त्वपूर्ण शक्तियां हैं। सब कुछ भीतर विद्यमान है, किन्तु मनुष्य उनको जानता ही नहीं, फिर वह उनकी कल्पना कैसे करता ?

यदि चाह और उपलब्धि की दूरी मिट जाए, यदि कथनी और करनी की दूरी मिट जाए, यदि ज्ञान और आचरण की दूरी मिट जाए तो हमसे भिन्न न कोई कल्पवृक्ष है, न कोई कामधेनु है और न कोई चिन्तामणि है। जब तक दूरी है तब तक हम दूरस्थ पदार्थो को देखेंगे, उन्हें महत्त्व देंगे, भीतर में नहीं देख पाएंगे। हम दूर की बात सोचेंगे, अपनी बात कभी नही सोच पाएंगे।

## दूरी कैसे मिटे ?

ज्ञान और आचरण की दूरी कैसे मिटे—यह प्रश्न बहुत महत्त्वपूर्ण है। लोग मानते हैं—शास्त्र पढ़ते जाओ, प्रवचन सुनते जाओ, सब कुछ अपने आप घटित हो जाएगा। यदि अपने आप कुछ घटित होता तो आज तक सब कुछ घटित हो गया होता। पर अपने आप कुछ नहीं होता। चाहे कोई व्यक्ति चालीस वर्ष या चालीस जन्मों तक भी चलता रहे, वह गन्तव्य तक नहीं पहुंच सकेगा। बिना प्रयत्न किए, बिना विधि को समझे कुछ भी घटित नहीं होता। हमें पद्धति को जानना होगा। जो व्यक्ति चाभी घुमाना नहीं जानता, वह ताला नहीं खोल पाएगा।

## दूरी मिटाने का उपाय : सरसता

दूरी मिटाने का एक उपाय है। जब सिद्धान्त सरसता में बदल जाता है तब दूरी अपने आप मिट जाती है। जब तक केवल सिद्धान्त रहेगा तब तक दूरी बनी रहेगी। सरसता आते ही दूरी समाप्त हो जाती है। सरसता केवल अध्यात्मशास्त्र का ही सिद्धान्त नहीं है, काव्यशास्त्र में भी उसकी प्रमुखता है। वह काव्य अच्छा नहीं होता जिसमें रस नहीं होता। वह वक्तृत्व भी अच्छा नहीं होता जो सरस नहीं होता। वह इक्षु भी निकम्मा होता है जिसमें रस नहीं होता। वह फल भी निकम्मा होता है जिसमें रस नहीं होता। सरसता ही श्रेष्ठ होती है।

मनुष्य का सारा आकर्षण रस में है, सुख में है। नीरस को कोई नहीं चाहता। दुःख कोई नहीं चाहता।

## सिद्धान्त और रस

'बर्फ खाने से गला खराब होता है'—यह सिद्धांत आपने बच्चे को बता दिया। बच्चे ने सुन लिया। किन्तु जैसे ही बर्फ सामने आती है, बच्चा खाने को ललचा जाता है, क्योंकि उसका रस सिद्धान्त में नहीं है, उसका रस बर्फ खाने में है। हम

जितने सिद्धान्त बनाते हैं वे कहते हैं, ऐसा करो, ऐसा मत करो। यह वर्जना का सिद्धान्त है और यह विधि का सिद्धान्त है। सिद्धान्त मस्तिष्क तक जाते हैं। जब भावना की, इन्द्रियों की और संवेदनों की मांग उभरती है तब व्यक्ति वैसा ही आचरण कर लेता है। वह सिद्धान्त को भूल जाता है। वैसा करने में उसे रस मिलता है। आनन्द मिलता है। जब रस और आनन्द उपलब्ध होता है तब कौन सिद्धान्त को मानेगा ? क्यों मानेगा ?

डॉक्टर प्रमेह के रोगी से कहता है—आलू मत खाओ, चावल और चीनी मत खाओ। किन्तु जब रोगी रसोई घर में जाता है और दूसरे व्यक्तियों को ये सब चीजें खाते देखता है तब इन्द्रियों के संवेदन जाग उठते हैं, जीभ के संवेदन सक्रिय हो जाते हैं और मुंह से लार टपकने लग जाती है। सिद्धान्त की बात विस्मृत हो जाती है।

यह अन्तर इसलिए है कि सिद्धान्त में रस नहीं है और जहां रस नहीं होता व्यक्ति उसे मानता नहीं। आदमी को रस है इन्द्रियों के संवेदनों में, इन्द्रियों के भोग में। हम उसकी वर्जना करते हैं। यह कैसे संभव हो सकेगा ? यह रास्ता समाधान का रास्ता नहीं है। सिद्धान्त अपने स्थान पर बैठे रहेंगे और आदमी वही काम करेगा जिसमें रस आता है, आनन्द मिलता है। इस स्थिति में दूरी मिटने का प्रश्न ही नहीं उठता।

अध्यात्म में रस है। वह बहुत सरस है। दूरी को मिटाने का अध्यात्म एक उपाय बन सकता है। भौतिक जगत् में दूरी को मिटाने का कोई सूत्र उपलब्ध नहीं है। वहां दूरी बढ़ती है, मिटती नहीं, क्योंकि वहां भोग है। भोग में पाने की भावना होती है, बटोरने की इच्छा होती है। जहां बटोरने की भावना होती है वहां सिद्धान्त इतना कारगर नहीं होता। पदार्थ के जगत् में स्वार्थ सर्वोपरि होता है। अपने लिए, अपनी इन्द्रियों के लिए, अपने संवेदनों की पूर्ति के लिए—इनके अतिरिक्त पदार्थ जगत् में दूसरा कोई सूत्र नहीं है।

## कानून प्रकाश से अंधकार की ओर ले जाते हैं

आज बुराइयों को मिटाने के लिए, समाज की भलाई और कल्याण के लिए तथा राज्य-व्यवस्था के लिए अनेक नियम और कानून बनाए जा रहे हैं। किन्तु आदमी के व्यवहार में कोई अन्तर नहीं आता। दंड के भय से वह प्रत्यक्ष में अनैतिक आचरण करने से हिचकता है किन्तु परोक्ष में वह वैसा करने से नहीं हिचकता। ये सारे नियम और कानून उसे प्रकाश से अंधकार की ओर ले जाते हैं। प्रत्यक्ष प्रकाश है और परोक्ष अंधकार। वह चाहता है, मेरे आचरण का किसी को पता न चले। उसे यह चिंता नहीं है कि यह अनैतिक आचरण है, यह नहीं होना चाहिए। उसे केवल चिंता है, किसी को पता न लगे। कितनी गहरी

बीमारी है। बीमारी की जड़ें बहुत गहराई में हैं। यही दूरी बनाए हुए है। इस व्यवस्था और पदार्थ-जगत् में दूरी को नहीं मिटाया जा सकता।

## दूरी को मिटाने का सूत्र

अध्यात्म के आचार्यों की खोजों के द्वारा जो महत्त्वपूर्ण सूत्र उपलब्ध हुआ है वही इस दूरी को मिटा सकता है। वह सूत्र है—आनन्द की खोज। उन्होंने आनन्द को खोजा और एक दर्शन दिया कि जो आनन्द तुम पदार्थ से पाना चाहते हो उससे अधिक आनन्द तुम्हारे पास है। उसे प्राप्त करो। एक बड़े आनन्द को पाए बिना छोटे आनन्द को नहीं छोड़ा जा सकता। बड़े सुख की उपलब्ध किए बिना छोटे सुख को नहीं छोड़ा जा सकता। बड़ी रेखा को खींचे बिना छोटी रेखा को नहीं मिटाया जा सकता। छोटी बात को छोड़ने के लिए बड़ी बात उपलब्ध करनी होती है।

## मस्तिष्कीय तरंगें : उनका कार्य

आनन्द सबसे बड़ी उपलब्धि है। मैं इस आनन्द की व्याख्या वैज्ञानिक शब्दावली में प्रस्तुत करना चाहता हूं। मेडिकल इन्स्टीट्यूट आफ टेक्नोलॉजी, मद्रास ने, एक उपकरण का निर्माण किया है जिससे मनुष्य के मस्तिष्क की अल्फा तरंगों को देखा जा सकता है और उन्हें संप्रेषित भी किया जा सकता है। वैज्ञानिकों के अनुसार हमारे मस्तिष्क में विभिन्न प्रकार की विद्युत् तरंगें होती हैं—अल्फा, बेटा, डेटा, थेटा आदि-आदि। जब 'अल्फा' तरंगें अधिक होती हैं तब आदमी आनन्द से भर जाता है। उसके सारे अवसाद समाप्त हो जाते हैं, कठिनाई दूर हो जाती है। जब 'बेटा' तरंगें अधिक होती हैं तब आदमी अवसाद से भर जाता है, उसमें उत्तेजनाएं उभरती हैं। इस प्रकार मस्तिष्कीय विद्युत्-तरंगों के द्वारा आदमी कभी सुख का अनुभव करता है और कभी दुःख का अनुभव करता है। अध्यात्म का सूत्र है कि अल्फा तरंगों को पैदा किया जाए और आनन्द को बढ़ाया जाए। उस आनन्द की इतनी वृद्धि हो कि इन्द्रियों के संवेदनों से होने वाली क्षणिक आनन्दानुभूति उसके सामने फीकी पड़ जाए। जब यह घटित होता है तब व्यक्ति का बाह्य आकर्षण छूटने लगता है और आन्तरिक आनन्द की उपलब्धि के लिए प्रयत्न प्रारम्भ हो जाता है। यही दूरी को मिटाने का आदि-बिन्दु है। जब तक व्यक्ति को यह लगता है कि इन्द्रियजन्य आनन्द को छोड़ना बहुत बड़े आनन्द से वंचित रहना है, तब तक व्यक्ति उसे छोड़ नहीं सकता। वह उसे तभी छोड़ सकता है जब वह आनन्द छोटा बन जाए, अर्थहीन बन जाए। सब जानते हैं कि अब्रह्मचर्य से शक्ति क्षीण होती है, ऊर्जा क्षीण होती है, पर सभी ब्रह्मचारी कहां बन पाते हैं? ब्रह्मचारी तब तक नहीं हुआ जा सकता जब तक उससे बड़ा आनन्द प्राप्त न

हो जाए। अल्फा तरंगों का उत्पादन बड़े आनन्द को उपलब्ध करा सकता है। उस स्थिति में सारे तनाव समाप्त हो जाते हैं। मन आनन्द, सुख और शान्ति से भर जाता है। तब ऐसा अनुभव होता है कि जो प्राप्तव्य था वह प्राप्त हो गया। अब खोज बेकार है, भटकाव निकम्मा है। अब न सुन्दर रूप आकर्षण पैदा करता है और न मधुर संगीत ही मन को लुभा पाता है। संगीत सुनने की अपेक्षा महसूस नहीं होती। अपने भीतर इतना मधुर संगीत प्रारम्भ हो जाता है कि सुनते-सुनते जी नहीं अघाता। अपने भीतर रस का इतना बड़ा झरना बहने लग जाता है कि उसके सामने सब नीरस-सा लगता है। आनन्द की उपलब्धि किए बिना, सरसता की प्राप्ति के बिना कथनी और करनी की दूरी मिट नहीं सकती। ध्यान का नशा चढ़े बिना आनन्द उपलब्ध नहीं होता। मदिरापान करने वाला भी मूर्ख नहीं है। वह आनन्द पाने के लिए मदिरा पीता है। यह मदिरा कथनी और करनी की दूरी को बनाए रखती है। यदि इससे छुटकारा पाना है तो ध्यान की मदिरा पीनी होगी।

## अल्फा तरंगों का उत्पादन कैसे ?

प्रश्न होता है कि हम आनन्द को उपलब्ध कैसे करें ? अल्फा तरंगों का उत्पादन कैसे हो सकता है ? अध्यात्म की भाषा में आनन्द की उपलब्धि का मार्ग यह है—पहले उपाधियां मिटें। इसका तात्पर्य है कि कषाय के सारे आवेग समाप्त हों। उपाधियों के मिटने पर आधियां—मानसिक बीमारियां विनष्ट हो जाती हैं। आधियों के न होने पर व्याधियां—शारीरिक रोग नहीं रह सकते। व्याधि के मिटने पर जीवन आनन्द से भर जाता है।

## उपाधि है मूल

शरीर में रोग होना इस बात का द्योतक है कि मन में रोग है। व्याधि आधि की सूचना देती है। आधि है तो उपाधि अवश्य ही होगी। उपाधि के बिना मन की उलझन नहीं होती। यह एक क्रम है। निदान किसका करें ? व्याधि का, आधि का या उपाधि का ? व्याधि बीमारी का लक्षण है। उसका निदान करने से क्या होगा ? आधि भी मूल नहीं है। उसका निदान भी निरर्थक होगा। हमें मूल का निदान करना चाहिए। उपाधि मूल है, स्रोत है। उपाधि की चिकित्सा करें। सब कुछ स्वस्थ हो जाएगा। उपाधि की चिकित्सा से आधि मिटेगी। आधि के मिटने पर व्याधि नहीं जन्मेगी।

## मूर्च्छा : उपाधि का मूल

उपाधि का मूल है—सघन मूर्च्छा। मनुष्य इतना मूर्छित है कि वह सचाई को

पकड़ ही नहीं पाता। हमारे भीतर अनन्त आनन्द का स्रोत बह रहा है, किन्तु हम उससे अजान हैं। यह अजानकारी ही आनन्द की उपलब्धि में बाधक है। उस संपदा का पता कैसे चले? यह एक प्रश्न है।

## विश्राम कहां और क्या ?

हमारी व्यस्तता आनन्द के स्रोत का पता लगाने नहीं देती। आज का आदमी इतना व्यस्त है कि वह विश्राम करना जानता ही नहीं। नीद विश्राम है, परन्तु वह केवल स्थूल अवयवों को ही विश्राम दे पाती है। कुछ वैज्ञानिकों ने कहा—नींद से विश्राम मिलता है। सम्मोहन भी विश्राम देता है। किन्तु सबसे अधिक विश्रामदायक है ध्यान। एक आदमी दो दिन-रात सोए रहता है। उसे विश्राम की अनुभूति होती है। किन्तु यदि वही आदमी कुछ घंटों तक ध्यान की गहराई में जाता है तो उसे और अधिक विश्राम की अनुभूति होती है। नींद स्थूल मन को विश्राम दे सकती है। किन्तु हमारी कोशिकाओं को विश्राम कहां मिल पाता है। वे नींद में भी सक्रिय रहती हैं। हृदय और श्वास-तन्त्र को विश्राम कब मिलता है? नींद में भी वे सतत क्रियाशील रहते हैं। मस्तिष्क भी निरन्तर सक्रिय रहता है। आदमी सोता कम है, जागता अधिक है। सोते समय भी सपनों की शृंखला में जागता रहता है। कहां आ पाती है नींद। नींद के अभाव में थकान नहीं मिटती, भारीपन नहीं मिटता। यह सब मिट सकता है यदि आदमी विश्राम करना जाने। विश्राम तब होता है जब स्थूल अवयव ही नहीं, शरीर की एक-एक कोशिका सो सके। यह होता है ध्यान और कायोत्सर्ग से। जो आदमी ध्यान और कायोत्सर्ग करना जानता है उसके हृदय के स्पंदन कम होने लगते हैं, श्वास मन्द होने लगता है। इस स्थिति में हृदय को और श्वासतंत्र को कुछ विश्राम मिलता है। वे क्षण भर के लिए निष्क्रिय-से हो जाते हैं। महावीर ने कहा—सिद्धि का साधन है अक्रिया। क्रिया से सिद्धि नहीं मिलती। सिद्धि की प्राप्ति के पूर्व-क्षण में साधक को अक्रिय होना ही पड़ता है।

## अक्रिया सक्रियता की जननी

सक्रियता और व्यस्तता मस्तिष्क को बोझिल बनाती हैं। सिद्धियां दूर चली जाती हैं। व्यवहार का भी सिद्धांत है कि जो आदमी अधिक व्यस्त रहता है, काम में अधिक रस लेता है और सोचता है कि अधिक काम करूं, इसका अर्थ है वह काम कम कर पायेगा। जो काम करने के साथ-साथ विश्राम भी लेता रहता है, वह अधिक काम निष्पन्न कर पाता है। विश्राम नहीं करने वाला जितना काम दस घंटों में करता है उससे अधिक काम बीच-बीच में विश्राम करने वाला दो घंटों में कर लेता है। उसकी कार्य-क्षमता बढ़ जाती है। जब तक विश्राम करने के

सिद्धांत को हम हस्तगत नहीं कर लेते तब तक आनन्द की उपलब्धि का मार्ग भी नहीं मिल सकता। आदमी जब अधिक व्यस्त होता है तब मानसिक विकृतियां बढ़ती हैं। व्यस्तता से रक्त में लेक्टर एसिड की मात्रा अधिक बढ़ जाती है। वह मानसिक अवरोध पैदा करती है। 'बेटा' तरंगें अधिक उत्पन्न होती हैं और वे मानसिक संतुलन को अस्त-व्यस्त कर देती हैं। विश्राम की स्थिति में अल्फा तरंगें पैदा होती हैं। वे ही आनन्द की उत्पत्ति में कारणभूत हैं।

## अल्फा तरंगों से मानसिक उपचार

साधक कहता है—ध्यान में आनन्द आता है। इसका तात्पर्य यही तो है कि जब साधक काया का उत्सर्ग कर देता है,शरीर की एक-एक कोशिका को निष्क्रिय-सा बना देता है, वाणी शांत, श्वास शांत, मन शांत, समूचा कर्म-तंत्र शांत, तो उस विश्राम की सघन स्थिति में मस्तिष्क में अल्फा तरंगों का संवर्धन होता है। वे तरंगें साधक को आनन्द विभोर कर देती हैं। आज के मनोवैज्ञानिक मानते हैं कि बीस प्रतिशत मानसिक रोग ऐसे हैं जिनकी चिकित्सा अल्फा तरंगों के आधार पर ही की जा सकती है। वे मानते हैं कि एक व्यक्ति के मस्तिष्क की अल्फा तरंगों को यदि दूसरे व्यक्ति के मस्तिष्क में संप्रेषित किया जा सके तो रोग का उपचार हो सकता है। यह संभव है।

आदमी गुरु, योगी, संत व्यक्तियों के उपपात में बैठता है। उसे अपूर्व आनन्द का अनुभव होता है। गुरु या योगी ने क्या दिया ? कुछ भी नहीं। फिर आनन्द की अनुभूति कैसे ? उपपात में बैठने वालों को क्या मिला ? कैसे मिला ? यह प्रश्न है। इसका सहज और वैज्ञानिक समाधान यह है कि जिस महापुरुष के मस्तिष्क में अल्फा तरंगों की मात्रा अधिक होती है, उसके आसपास बैठने वालों में वे तरंगें संप्रेषित होती हैं और वे आनन्द की अनुभूति कराती हैं। आज के वैज्ञानिक आध्यात्मिक तथ्यों की व्याख्या जिस प्रकार कर रहे हैं, लगता है कि वैज्ञानिक-जगत् सचमुच ही अध्यात्म-जगत् को उपकृत कर रहा है। आचार्य तुलसी ने कहा था—'विज्ञान को छोड़कर यदि अध्यात्म को प्रस्तुत किया जाए तो वह ग्राह्य नहीं होता। अध्यात्म की व्याख्या केवल शास्त्रों या उपदेश के आधार पर न करें, उसे वैज्ञानिक धरातल देकर प्रस्तुत करें। कोई भी व्यक्ति तब अध्यात्म का विरोधी नहीं होगा।'

## शरीर, वाणी और मन का विश्राम

हमारी व्यस्तता कम हो। हम विश्राम करना सीखें, जानें। कायोत्सर्ग के द्वारा हम शरीर को विश्राम दें, अन्तर्जल्प, मौन और निर्विचारता के द्वारा हम वाणी को विश्राम दें तथा प्रेक्षा और दर्शन के द्वारा हम मन को विश्राम दें। यदि

यह विश्राम घटित होता है तो अपने आप अल्फा तरंगों का संवर्धन प्रारंभ हो जाता है। यह संवर्धन आनन्द की तुष्टि देता है।

## अल्फा तरंगों की निष्पत्ति

आदमी पदार्थों का त्याग करता है, त्याग की भाषा में नहीं, अन्तर्मन से, तो मानना चाहिए कि उसके मस्तिष्क में अल्फा तरंगों का संवर्धन हुआ है। अन्यथा पदार्थ की आसक्ति नहीं मिटती। मुनि स्थूलभद्र वेश्या के घर में रहे। उस वेश्या के घर में जो वेश्या चिर-परिचित थी, जिनके साथ स्थूलभद्र, मुनि बनने से पूर्व रह चुके थे। क्या उस वेश्या के साथ रहना और निष्कलंक बने रहना संभव है? सामान्य व्यक्ति इस संभावना की कल्पना भी नहीं कर सकता। पर यह घटना घटी। स्थूलभद्र मुनि उसके घर एक महीना नहीं, चार महीने तक रहे और अपनी सफ़ेद चादर को बेदाग रखा। यह तभी संभव हो सका जबकि स्थूलभद्र का मस्तिष्क अल्फा तरंगों से इतना भर गया कि उसे वेश्या राख के पुंज के अतिरिक्त और कुछ नहीं लगी। स्थूलभद्र काम-विजयी बन गए।

एक व्यक्ति ने आकर हेमचन्द्र से पूछा—भंते! साधु सरस भोजन करते हैं, गरिष्ठ भोजन घर-घर से लेते हैं, फिर वे ब्रह्मचर्य का पालन कैसे कर पाते हैं? गरिष्ठ भोजन से शक्ति बढ़ती है और वह काम-वासना को उत्तेजित करती है। ऐसी स्थिति में ब्रह्मचारी रह पाना क्या कठिन नहीं होता?

आचार्य ने कहा—भद्र! सिंह बलवान् प्राणी है। वह हाथी और सूअर के मांस को खाता है, फिर भी वह वर्ष में एक बार रति-क्रीड़ा करता है। कबूतर धान के दाने और कंकर खाकर पेट भरता है, फिर भी वह रात-दिन काम-वासना से संतप्त रहता है। इसका क्या हेतु है? भद्र! ब्रह्मचर्य या अब्रह्मचर्य में केवल भोजन ही निमित्त नहीं है, और अनेक कारण होते हैं।

तर्क की बात तर्क से कट गई। बलवान् तर्क निर्बल तर्क को परास्त कर देता है। सरस या नीरस भोजन की बात गौण है। यह प्रधान तब बनती है जब मस्तिष्क में अल्फा तरंगें नहीं होतीं। जब तक परम आनन्द की अनुभूति नहीं होती तब तक पदार्थगत आनन्द बांधे रखता है। आदमी पदार्थ से परास्त होता है; किन्तु जब मस्तिष्क, मन, चित्त और चेतना—ये आनन्द से भर जाते हैं, फिर चाहे गरिष्ठ भोजन खाया जाए, वेश्या के यहां रहा जाए, मनोमुग्धकारक शब्द सुना जाए तो कोई अन्तर नहीं आता। यह सारा आनन्द उपलब्ध होने पर ही घटित होता है। तब सोने का और धन का मूल्य कम हो जाता है। सत्ता और अधिकार का मूल्य कम हो जाता है। जब मस्तिष्क में अवसाद भरा होता है, जब वह चंचल होता है तब ये सारे पदार्थ मूल्यवान् लगते हैं, पत्थर भी पारस लगता है। जब मस्तिष्क में आनन्द भरा होता है तब ये सारे बाह्य पदार्थ सारहीन लगते

हैं, पारस भी पत्थर से अतिरिक्त नहीं लगता।

## त्रिगुप्ति की साधना : विसर्जन की साधना

ज्ञान और आचरण की दूरी को मिटाने का एकमात्र उपाय है—आन्तरिक आनन्द की उपलब्धि। आनन्द की उपलब्धि का उपाय है—ध्यान। दूसरे शब्दों में वह उपाय है—कायगुप्ति, वचनगुप्ति, और मनोगुप्ति। जिसने इन तीनों गुप्तियों का अभ्यास कर लिया, उसने वह पा लिया जो पाना है। इन तीनों गुप्तियों का अभ्यास विसर्जन का अभ्यास है। यह विसर्जन हमें ज्ञान और आचरण की समसरता में ले जा सकता है। इससे कथनी और करनी, चाह और उपलब्धि की दूरी मिट सकती है।

तीन गुप्तियों की साधना केवल अध्यात्म का ही सूत्र नहीं है, व्यावहारिक जीवन का भी सफल सूत्र है। जो व्यक्ति अपने जीवन में सक्रियता और निष्क्रियता का संतुलन करना नहीं जानता वह सुख या आनन्द का जीवन नहीं जी सकता, फिर चाहे वह धनकुबेर हो, पदार्थों की प्रचुरता में जी रहा हो।

राकफेलर आज के युग का धनाढ्य व्यक्ति था। वह बीमार हुआ। उसे लगा कि मृत्यु सन्निकट है और अब अधिक जी पाना असंभव है। डॉक्टरों ने कहा—यदि तुम व्यापार की व्यस्तता से मुक्त नहीं होओगे तो बिना मौत मारे जाओगे। उसने सुना और समझा। तत्काल वह व्यापार को अपने अधिकारियों को संभला-कर एक वर्ष के लिए एकान्त में चला गया। उसने अपनी आत्मकथा में लिखा—मैंने सब कुछ छोड़ कर सब कुछ पा लिया।

जब तक छोड़ा नहीं जाता, विसर्जित नहीं किया जाता तब तक यथार्थ हाथ नहीं लगता। यथार्थ को पाए बिना इन दूरियों को मिटाया नहीं जा सकता। हम यथार्थ को उपलब्ध हों, बस।

# ३. क्या कर्म अनासक्त हो सकता है?

- अकर्त्तृ कुर्वंवप्येतत्, चेतः प्रतनुवासनम् ।
  दूरंगतमना जन्तुः, कथा संश्रवणे यथा ॥

१. आत्मा का दर्शन हो सकता है।

- दर्शन होने पर—
  कर्त्ता अकर्त्ता में, श्रोता अश्रोता में और वक्ता अवक्ता में बदल जाता है।

२. वृत्ति, प्रवृत्ति, पुनरावृत्ति—कर्त्ता।

- वृत्ति-शोधन प्रवृत्ति निवृत्ति—अकर्त्ता।

३. कर्म—

- कौशल—अकौशल।
- सार्थक—व्यर्थ।
- आवश्यक—अनावश्यक।
- व्यवस्थित—अव्यवस्थित।

४. कर्म की प्रेरणा—
   वृत्ति वात्सल्य करुणा।
   आसक्ति द्वेष महत्त्वाकांक्षा।

५. पशु और मनुष्य में यही अन्तर—
   मनुष्य शोधन करता है, प्रेरणा को उदात्त बनाता है।

६. अकर्म या निष्कर्म वह है जिसके पीछे केवल मुक्ति की प्रेरणा हो।

७. जिस क्रिया से चित्त कलुषित हो, वह कर्म।

- जिस क्रिया से चित्त निर्मल हो वह अकर्म।

८. कर्म हो, कर्म का लेप न हो—यह मानवीय चेतना का विकास जो मनुष्य को पशु से पृथक् करता है। यह भारतीय दर्शनशास्त्र का एक महत्त्वपूर्ण योग है।

## तीन

### कर्म : अकर्म

ध्यान साधना करने वाले व्यक्ति आत्मा का साक्षात्कार कर सकते हैं। वे स्वयं परमात्मा बन सकते हैं। इसकी केवल एक शर्त है कि व्यक्ति कर्म से मुक्त हो, अकर्म बने। जिस उपलब्धि के लिए व्यक्ति हजारों प्रयत्न करता है, वह एक अप्रयत्न से प्राप्त हो जाती है। व्यक्ति नहीं जानता, वह हजारों-हजारों प्रयत्न करता रहता है, विभिन्न प्रवृत्तियां और कर्म करता रहता है। पर सब कुछ प्रयत्न या कर्म से नहीं मिलता। कुछ ऐसी भी उपलब्धियां हैं जो केवल अप्रयत्न से ही प्राप्त होती हैं। कुछ ऐसा भी तत्त्व है जो कर्म से नहीं, अकर्म से मिलता है। हमने अज्ञानवश यह मान लिया कि जो सिद्धि होगी वह प्रयत्न या प्रवृत्ति या कर्म से ही होगी। हम अप्रयत्न या अकर्म का मूल्य नहीं जानते।

कुछ लोग इस बात पर अधिक बल देते हैं कि कर्म होना चाहिए। यदि कर्म को छोड़ दिया गया तो लोग आलसी बन जाएंगे, भूखे मरेंगे। न खेती होगी, न अनाज पैदा होगा। न कुआं होगा और न पानी मिलेगा। सब भूखे-प्यासे मर जाएंगे। न कपड़ा होगा, न मकान होगा और न कुछ। इसलिए कर्म ही श्रेष्ठ है। व्यक्ति इतना कर्म करे कि वह कर्ममय बन जाए। कर्म का कौशल इतना बढ़े कि पदार्थों के उत्पादन की बाढ़ आ जाए और सारा देश पदार्थों से भर जाए। पदार्थ का अभाव रहे ही नहीं। यह एक दृष्टिकोण है। कर्म पर अत्यधिक बल देने वाले अकर्म के मूल्य को भूल जाते हैं या अकर्म के वास्तविक अर्थ को नहीं जानते।

### क्या कर्म अकर्म हो सकता है ?

भारतीय दर्शन में इस प्रश्न पर चर्चा की गई कि क्या कर्म को अकर्म बनाया जा सकता है? काफी गहरा चिन्तन चला। उसका निष्कर्ष यह हुआ कि यदि कर्म को अकर्म न बनाया जा सके तो पशु और मनुष्य में कोई अन्तर नहीं रहेगा।

मैंने देखा। एक चिड़िया घोंसला बना रही थी। वह तिनका लाती है, स्थान

पर रखते ही वह जमीन पर आ गिरता है। वह पुनः उसे उठाती है। पुनः वह नीचे आ गिरता है। यह क्रम चलता रहा। मैंने सोचा—कितना प्रयत्न ! कितना श्रम ! शायद आदमी भी इतना प्रयत्न नहीं कर सकता। वह इतना पुरुषार्थी नहीं हो सकता, क्योंकि उसके सामने श्रम की एक रेखा है, श्रम का विभाजन है। चिड़या में वह नहीं है। सायंकाल तक उसका प्रयत्न चला। पर घोसला नहीं बना। सारा व्यर्थ। चिड़िया यह विवेक नहीं कर पा रही थी कि उसका प्रयत्न अर्थवान् है या निरर्थक, पर उसके पुरुषार्थ में कोई कमी नहीं थी। वह घोसला बनाती है। बच्चे का प्रसव करती है। उसे चुगा-पानी देती है। बड़ा करती है। यह क्रम सतत चलता रहता है।

हम कर्म को न देखें। कर्म को देखते हैं तो धारणाएं भ्रांत बनती हैं। हम कर्म के स्रोत को देखें, कर्म के प्रेरक तत्त्व को देखें। हम यह देखें कि कर्म कहां से आ रहा है। कर्म शब्द ने बड़ी भ्रांति पैदा की है। अकर्म शब्द को सुनते ही आदमी सोचता है कि अकर्म का फल है निठल्लापन। अकर्मण्यता से सब कुछ समाप्त हो जाता है। विकास का अवकाश ही नहीं, जो है वह भी नष्ट हो जाता है।

एक मरुस्थल का वासी अनार के देश में चला गया। उसे वहां अनार खाने को दी। उसने अनार को उलट-पलट कर देखा। उसका छिलका उतारा। अन्दर बीज ही बीज थे। लाल लाल बीज। उसने बीजों को निकाल कर फेंक डाला। हाथ में छिलका मात्र रह गया। वह उसे खाने लगा। मुंह कषैला हो गया। उसने ग्रास को थूकते हुए कहा—'अरे ! यह कैसा फल ! इतना कषैला !

उस आदमी को पता नहीं था कि अनार में कौन-सा अंश खाने का होता है और कौनसा फेंकने का। सारे बीज निकालने के ही होते हैं—यह मानकर उसने बीजों को फेंक डाला। हाथ लगा केवल छिलका जो कषैला होता ही है।

जिस व्यक्ति ने अकर्म का अनुभव नहीं किया, अकर्म के महत्त्व को नहीं जाना वह अकर्म के मीठे बीजों को डालता जाएगा और कर्म के कड़वे छिलकों को खाता जाएगा। मुंह कड़वा होगा, कषैला होगा, पर वह उसे नहीं छोड़ेगा। अकर्म को छोड़कर आज मनुष्यजाति बहुत दरिद्र और शक्तिशून्य बन गई है। जब कर्म की शक्ति का भान नहीं होता तब कर्म की तेजस्विता भी समाप्त हो जाती है।

भारत के साधकों ने, आचार्यों ने इस पर बल दिया कि यदि मनुष्य और पशु-जगत् में भेदरेखा खींचनी है तो कर्म और अकर्म के आधार पर खींची जा सकती है। मनुष्य अकर्म की ओर जा सकता है। पशु अकर्म की ओर नहीं जा सकता। कर्म से अकर्म की ओर जाने में कर्म को छोड़ना नहीं पड़ता, किन्तु कर्म की प्रेरणा का शोधन करना पड़ता है।

## कर्म का प्रेरक तत्त्व—वृत्ति

कर्म की प्रेरणा है—वृत्ति। वृत्ति से प्रेरित होकर ही मनुष्य और पशु कर्म करते हैं। वृत्तियां अनेक हैं—आहार की वृत्ति, भय की वृत्ति, काम और परिग्रह की वृत्ति, क्रोध और मान की वृत्ति, माया और लोभ की वृत्ति। इन वृत्तियों से प्रेरित होकर ही प्राणी कर्म करता है। प्रत्येक कर्म के पीछे इनमें से किसी एक या अधिक वृत्तियों की प्रेरणा मिलेगी। वृत्ति से प्रवृत्ति और प्रवृत्ति से पुनरावृत्ति—यह चक्र निरन्तर चलता रहता है। वृत्ति जागी, प्रवृत्ति हुई। प्रवृत्ति ने मनुष्य को बांध दिया। अब पुनरावृत्ति होना अनिवार्य है। उसको बार-बार दोहराना होगा। उसके बिना छुटकारा नहीं हो सकता। संस्कार संस्कार बनाता है। जो व्यक्ति एक बार करता है वह संभवतः बच जाता है। वृत्ति की प्रेरणा आती है, वह प्रवृत्ति तक नहीं पहुंच पाती है तो संभव है कि आदमी बच जाएगा। किन्तु वृत्ति जागी, प्रवृत्ति की तो पुनरावृत्ति करनी ही होगी, उसे रोका नहीं जा सकता। बार-बार उसकी आवृत्तियां होती रहेंगी। संस्कार पकड़ लेता है, ग्रस लेता है। आदमी संस्कारों से ग्रस्त होकर ही काम करता है, आवश्यकतावश काम में कम प्रवृत्त होता है। जिस संस्कार से चित्त एक बार ग्रस्त हो जाता है, उस संस्कार को दोहराना ही पड़ता है।

## वृत्ति-शोधन

हमें शोधन करना है। शोधन कर्म का नहीं करना है, कर्मेन्द्रिय का नहीं करना है। हाथ एक कर्मेन्द्रिय है। उसका क्या शोधन हो सकता है ? वह चलता रहता है। किसी ने किसी को चांटा मारा तो उसमें हाथ का क्या दोष है ? क्या हाथ ने बुरा कर्म किया है ? हाथ कुछ भी नहीं जानता। हाथ से चांटा मारने के पीछे जो हमारी क्रोध की वृत्ति है उसका शोधन करना है। हाथ का क्या शोधन होगा ? हाथ चलता ही रहेगा। चांटे मारने में हाथ नहीं चलेगा तो वह प्रणाम करने में चलेगा, भोजन करने में चलेगा। हाथ का शोधन नहीं करना है, किन्तु हाथ को अनुचित कार्य करने में प्रेरित करने वाली वृत्ति का शोधन करना है। कर्म अकर्म तब बनता है जब वृत्ति का शोधन होता है। कर्म के साधनों का शोधन नहीं होता, कर्म की प्रेरणा का शोधन हो सकता है। प्रेरणा का शोधन केवल मनुष्य ही कर सकता है, पशु नहीं कर सकता। यही मनुष्य और पशु के बीच की भेद-रेखा है। आदमी और पशु की परिभाषा हम इन शब्दों में कर सकते हैं कि जो वृत्ति का शोधन कर सकता है, वह होता है आदमी और जो वृत्ति का शोधन नहीं कर सकता, वह होता है पशु। पशु की पशुता चलती रहेगी, इसीलिए कि उसमें वृत्ति-परिष्कार की कोई संभावना नहीं है। मनुष्य पशुता से ऊपर उठ सकता है क्योंकि

उसमें वृत्ति-परिष्कार की क्षमता है।

## आत्म-साक्षात्कार का पथ : कर्म से अकर्म में जाना

मनुष्य कर्म से अकर्म में जा सकता है। यह पथ है आत्म-साक्षात्कार क इस पथ पर अनगिन चरण चले हैं, चलते हैं और चलते रहेंगे। किन्तु जब दिशा में पहला चरण उठता है तब एक प्रकार की भावना होती है और जब च आगे बढ़ते हैं तब पूर्व भावना में परिवर्तन आने लगता है। मुझे लगता है कि जि दिन कर्म से अकर्म की दिशा में प्रयाण हुआ, उस दिन एक प्रकार की भावना ब थी, किन्तु बीच में भावना में बहुत बदलाव आ गया। एक सूत्र पकड़ लिया—क का शोधन करने के लिए कर्त्ता-भाव को छोड़ना होगा, सब कुछ ब्रह्म के लि समर्पित करना होगा। 'मैं करता हूं'—इस अहंकार का परित्याग करना होग उससे अकर्त्ताभाव प्राप्त होगा। यह सुन्दर सूत्र था। पर इसका भी दुरुपयोग हुअ आज इस सूत्र को आधार मानकर कुछ लोग कहते हैं—हम मिलावट करते अप्रामाणिकता करते हैं, पर हमारा उनमें कर्त्ताभाव नहीं है। होता है, यह स है। हम कुछ नहीं हैं। जो कुछ अर्जन होता है, वह ब्रह्म के लिए है। मेरा अप कुछ भी नहीं है।

यह दोनों ओर की विकृति है। प्रारंभ में विकृति और अन्त में भी विकृति इस विकृत चिंतन से कर्म से अकर्म की ओर जाने की दिशा ही धुंधली हो गयी उसमें विकार आ गया। अकर्म की बात करते ही अनेक प्रश्न खड़े हो जाते हैं। प्रश्न अकारण नहीं हैं।

## कर्त्ता अकर्त्ता कब ?

योगवशिष्ठ का एक सुन्दर श्लोक है—

> अकर्तृ कुर्वदप्येतत्, चेतः प्रतनुवासनम्।
> दूरंगतमना जन्तुः, कथासंश्रवणे यथा ॥

इस श्लोक का आशय यह है कि आदमी कर्म करता हुआ भी अकर्म र सकता है। वह प्रवृत्तियां करता हुआ भी यह दावा कर सकता है कि मैं कर्त्ता नह हूं। इस अधूरे तथ्य ने एक उलझन पैदा कर दी। क्या प्रत्येक आदमी यह क सकता है कि वह सब कुछ करते हुए भी कर्त्ता नहीं है? यदि यह हो तो किसी को श्रेय नहीं दिया जा सकेगा और किसी को अश्रेय नहीं दिया जा सकेगा। कोई किसी को चांटा मार कर कह सकता है—यह मैंने नहीं किया, क्योंकि मैं तो कर्त्ता नहीं हूं। चोरी करके भी कह सकता है—मैं कर्त्ता तो हूं नहीं, मुझे क्या पता कि चोरी कैसे हुई? फिर कोई दोष का भागी नहीं होगा। यदि कर्तृत्व का विसर्जन इ

भूमिका पर किया जाए तो कुछ भी नहीं होगा। योगवाशिष्ठकार ने इस उलझन का सुन्दर समाधान भी श्लोक में प्रस्तुत कर दिया है। वही आदमी कर्त्ता होते हुए भी अकर्त्ता वन सकता है जिसकी वासनाएं क्षीण हो चुकी हैं। जव तक वासना क्षीण नहीं होती, कषाय कम नहीं होते तव तक आदमी कर्त्ता बना रहता है, लाख प्रयत्न करने पर भी अकर्त्ता नहीं वन सकता। योगवाशिष्ठकार कर्त्ता अकर्त्ता कैसे होता है—इसको समझाते हुए कहते हैं—धर्म का उपदेश सुनने वाला व्यक्ति जव धर्म की वात सुनता है तव उसका मन दूसरी वात में चला जाता है, मन भटक जाता है। वह श्रोता अश्रोता वन जाता है। यह सही है। वह सुनता हुआ भी नहीं सुनता। धर्म का श्रवण करते समय नींद भी सताने लग जाती है। सिनेमा में तीन-तीन घंटा वैठे रहने पर भी नींद का आक्रमण नहीं होता और धर्म-प्रवचन में प्रारंभ से ही वह सताने लग जाती है। यह क्यों? इसका एक कवि ने वहुत सुन्दर समाधान दिया जो योगवाशिष्ठकार की वात की ही पुष्टि करता है। उस कवि ने एक श्लोक कहा—

> निद्राप्रियो यः खलु कुम्भकर्णः, हतः समीके स रघुत्तमेन।
> वैधव्यमापद्यत तस्य कान्ता, श्रोतुं समायाति कथापुराणम्॥

नींद का पति था कुम्भकर्ण। राम-रावण के युद्ध में वह मारा गया। नींद वेचारी विधवा हो गयी। विधवा के लिए धर्म-कथा को सुनने के सिवाय कोई काम नहीं रहता। वह वेचारी जहां कहीं धर्म-कथा होती है वहां आकर सवके आगे वैठ जाती है। इसीलिए धर्म-श्रवण में लोगों को नींद सताती है, मन भटकता है।

जैसे धर्म-कथा सुनने वाला श्रोता अश्रोता वन जाता है, वैसे ही जिस व्यक्ति के चित्त में वासना क्षीण हो चुकी है वह कर्त्ता भी अकर्त्ता वन जाता है।

## अकर्त्ता होने का दिग्भ्रम

आज सवसे वड़ी समस्या यह है कि आदमी अपनी वासनाओं को क्षीण करना नहीं चाहता, परन्तु अकर्त्ता बनने के लिए सतत लालायित रहता है। कर्म से अकर्म बनता है और कर्त्ता से अकर्त्ता वनता है—इस सूत्र को मानने वाले लोग वहुत दिग्भ्रान्त हो रहे हैं। वे वासनाओं को क्षीण करने का तनिक भी प्रयत्न नहीं करते और कर्त्ता से अकर्त्ता वनने का दंभ भरते हैं। वे कहते हैं—'मैं तो केवल कर्म करता हूं, उसमें मेरा कर्तृभाव नहीं है। करोड़ों रुपयों की संपत्ति अर्जित कर ली, फिर भी कहेगा—मेरा कोई कर्तृभाव नहीं है। मैं तो मात्र कर्त्तव्यदृष्टि से या किसी अज्ञात प्रेरणा से कार्य कर रहा हूं।' यह वहुत वड़ा दिग्भ्रम है।

यह एक महत्त्वपूर्ण बात है। हम यदि अपने अज्ञान को समझ लेते हैं तो ज्ञानी बन जाते हैं। व्यक्ति का अहंकार इतना बड़ा होता है कि वह अपने अज्ञान को प्रकट करना नहीं चाहता, उसे छिपाए रखना चाहता है। दशवैकालिक आगम में एक सुन्दर गाथा है—

तवतेणे वयतेणे, रूवतेणे य जे नरे।
आयारभावतेणे य, कुव्वइ देवकिब्बिसं॥

एक व्यक्ति साधुओं के स्थान पर गया। उसने देखा—एक दुबला-पतला साधु स्वाध्याय कर रहा है। उसने पूछा—'सुना है, आपके धर्म-संघ में एक महान् तपस्वी मुनि हैं। क्या वे आप ही हैं?' साधु का अहं जाग उठा। उसने कहा—'साधु तपस्वी ही होते हैं।' वास्तव में वह साधु था बीमार, इसीलिए दुबला-पतला था। किन्तु वह यह कहना नहीं चाहता था कि वह बीमार है। आगन्तुक व्यक्ति ने उस साधु की तपस्वी के रूप में प्रशंसा की। प्रशंसा सुन साधु फूल उठा। यह तपस्या की चोरी है। वह साधु तपःचोर है। इसी प्रकार अवस्था, रूप और आचार—शील की भी चोरी होती है। यह सारा अहंकार के कारण होता है। आदमी अपने आपको किसी से न्यून दिखाना नहीं चाहता। अपनी दुर्बलताओं को स्वीकार करना नहीं चाहता। वह मरकर यदि देवयोनि में भी जाता है तो अधम जाति का देव किल्विषिक होता है। सामान्यतः आदमी अपनी कमजोरी को प्रगट नहीं चाहता। अपनी दुर्बलताओं को वही व्यक्ति प्रगट कर सकता है जो होता है, जो अपने ज्ञान की सीमा को जानता है, अपने चरित्र की सीमा को जानता है।

व्यक्ति साधना के पथ पर चलता है, बढ़ता है। कोई साधु बन जाता है और कोई गृहस्थ ही बना रहता है। साधु बनते ही यदि कोई सोच ले कि वह सिद्ध बन गया, अब उसमें कोई त्रुटि नहीं रही, कोई दोष नहीं रहा तो यह भूल होगी। साधना प्रारंभ करते ही कोई सिद्ध नहीं बन जाता। सिद्ध बनने में बहुत तपना पड़ता है, खपना पड़ता है।

## प्रेक्षा : वृत्तियों के प्रति जागना

प्रेक्षा-ध्यान साधना का मार्ग है। कोई व्यक्ति प्रेक्षा-ध्यान की साधना प्रारंभ करते ही सोचता है कि मैं सिद्ध बन गया। अब यदि कोई यह जान लेगा कि मेरे में यह दुर्बलता है, यह कमजोरी है तो फिर मैं साधक ही कैसा! इस प्रकार सोचने वाले साधक का अहं उभर आता है और वह फिर दूसरों से मार्ग-दर्शन लेना भूल जाता है। उसमें जब वासना जागती है, क्रोध की उर्मियां उभरती हैं, हिंसा की भावना जागृत होती है, असत्य और चोरी की भावना जागती है तब वह इन सभी

दुर्बलताओं को छिपाकर अपने आपको एक विशुद्ध ध्यानी के रूप में प्रस्तुत करना पसन्द करता है और सिद्ध करता है कि उसमें ये कमजोरियां नहीं हैं। साधना का यह सबसे बड़ा विघ्न है। साधक को चाहिए कि वह अपना गुरु चुने और अपनी समस्त कमजोरियां गुरु के समक्ष प्रकट करता रहे।

समय-समय पर उभरने वाली वृत्तियों के उपशमन के लिए वह गुरु से मार्ग-दर्शन ले और अपना परिमार्जन करे। शिष्य की कमजोरियों को जानकर गुरु को कोई कष्ट नहीं होगा। गुरु जानते हैं कि साधनाकाल में ये वृत्तियां जागती हैं। हजारों-लाखों वर्षों के अर्जित संस्कार जागते हैं, यह आश्चर्य नहीं है। किन्तु जो उन उभरने वाली वृत्तियों की प्रेक्षा करता है, उन्हें देखता है, वह धीरे-धीरे उनसे छुटकारा पा लेता है। साधना का अर्थ सारी वृत्तियों और संस्कारों से एक साथ छूट जाना नहीं है, किन्तु उन संस्कारों और वृत्तियों के प्रति जाग जाना है, अपने भीतर में संचित सड़ांध को साफ करने के प्रति जाग जाना है। इसका नाम है ज्ञान, ध्यान या साधना। जब यह जागृत होती है तब जीवन में साधना उतरती है, व्यक्ति ज्ञानी बनने की ओर अग्रसर होता है। इस जागृति से ही साधना में निखार आता है।

## ऋजुता : शुद्धि की साधना

भगवान् महावीर ने कहा—**'सोही उज्जुयभूयस्स'**—शुद्धि उसकी होती है जो ऋजु होता है, सरल होता है। क्राइस्ट की भाषा में—बच्चे जैसा। भारतीय परम्परा में विशुद्धि के लिए प्रायश्चित्त का कथन किया गया है। प्रायश्चित्त की पहली शर्त है कि व्यक्ति बच्चे जैसा सरल होकर अपने दोषों को गुरु के समक्ष रखे। यह है—आलोचना। बच्चों की तरह सरल होकर बिना कुछ छिपाए, गुरु को सब कुछ कह देना ही आलोचना है। फिर गुरु जाने। तुम्हें कोई चिन्ता नहीं। कुछ भी छिपाओगे तो शल्य रह जाएगा। शुद्धि नहीं होगी। जो अपने ज्ञान को छिपाता है, दुर्बलता और कमजोरी को छिपाता है, उसकी शुद्धि नहीं हो सकती। जिसकी शुद्धि नहीं हो सकती उस आत्मा में धर्म नहीं टिक सकता। ऋजु आत्मा शुद्ध होती है और शुद्ध आत्मा में ही धर्म टिकता है।

हम प्रेक्षा-ध्यान के द्वारा धर्म की आराधना करें, अन्तःकरण को शुद्ध करें और ऋजुता को उपलब्ध हों। जैसे-जैसे ऋजुता बढ़ेगी वैसे-वैसे छिपाने की वृत्ति कम होगी और तब हम अपनी कमजोरियों का तीव्रता से अनुभव करेंगे, उनको स्वीकार करने में नहीं हिचकेंगे। ऐसी स्थिति में ही प्रेक्षा-ध्यान का महत्त्व जीवन में अवतरित होगा और हम अज्ञान की भूमिका से हटकर ज्ञान की सीमा में प्रवेश पा सकेंगे।

# ९. प्रेक्षा एक चिकित्सा है मनोरोग की

१. स्वास्थ्य का मूल आधार—रक्तशुद्धि ।

२. रक्तशुद्धि हृदय और गुर्दे करते हैं ।

३. विष निकालने के माध्यम—
आंतें, मूत्राशय, स्वेदग्रन्थियां, रोमकूप, निःश्वास ।

४. स्वास्थ्य का उपाय दवा नहीं, स्वास्थ्य का उपाय है—स्वास्थ्यकारी भोजन ।

५. सबसे बड़ी बीमारी—सत्य को झुठलाने की मनोवृत्ति ।

६. एकाग्रता—प्रतिरोधकशक्ति ।
- अनुप्रेक्षा—सफाई ।
- शरीर-प्रेक्षा—विष-विसर्जक ।

७. चिकित्सा रोग की नहीं, रोगी की ।

८. सचाई का अवबोध : तनाव-विसर्जन का कारण ।

नौ

## बड़ी बीमारी क्या ?

प्रेक्षा-ध्यान के लिए उपस्थित साधक एक प्रकार की चिकित्सा का प्रयोग कर रहे हैं। सब अपनी-अपनी चिकित्सा कर रहे हैं। कोई डॉक्टर नहीं है। अपनी चिकित्सा अपने आप जितनी अच्छी होती है दूसरे के द्वारा की जाने वाली चिकित्सा इतनी अच्छी नहीं होती। एक व्यक्ति और दूसरे व्यक्ति के बीच में बहुत बड़ा व्यवधान होता है। जहां व्यवधान होता है, वहां दूसरों को नहीं समझा जा सकता। हमारा अपना भी व्यवधान है, पर औरों से बहुत कम। बहुत कम दूरी है। दूसरे की दूरी बहुत बढ़ जाती है। अध्यात्म और मानस के क्षेत्र में स्वयं की चिकित्सा स्वयं के द्वारा ही की जा सकती है, किसी दूसरे के द्वारा नहीं। व्यक्ति स्वयं ही अपनी चिकित्सा कर सकता है और स्वयं ही स्वास्थ्य को उपलब्ध हो सकता है।

चिकित्सा से पूर्व बीमारी को जानना जरूरी होता है। बीमारी क्या है? दुनिया में सदा एक प्रश्न उभरता रहा है—सबसे बड़े का। हम किसी भी क्षेत्र में जाएं, पहला प्रश्न होगा—सबसे बड़ा कौन है? साहित्य में ऐसे सैकड़ों प्रश्न पूछे जाते रहे हैं—सबसे बड़ा रस क्या है? सबसे मीठा क्या है? सबसे बड़ा पाप क्या है? सबसे बड़ा धर्म क्या है? सबसे बड़ा गुण क्या है? सबसे बड़ा दोष क्या है? यह सनातन प्रश्न रहा है—सबसे बड़ा कौन? इसी संदर्भ में हम समझें कि सबसे बड़ी बीमारी क्या है? छोटी-छोटी बीमारियों की चिकित्सा करते रहेंगे तो एक बीमारी शान्त होगी और दूसरी उभर आएगी। एक की चिकित्सा करेंगे तो दूसरी सताने लग जाएगी। दूसरी की चिकित्सा करेंगे तो तीसरी सताने लग जाएगी। इसका कहीं अन्त नहीं होगा। कब तक करते रहेंगे? इसका समाधान यह है कि हम उस बीमारी की चिकित्सा करें जिस बीमारी के समाप्त होने पर सब बीमारियां अपने आप समाप्त हो जाएं। एक कहावत है—चोर को मारने की अपेक्षा चोर की मां को ही मार डालना श्रेयस्कर है। क्योंकि चोर की मां के समाप्त होने पर चोर स्वयं समाप्त हो जाते हैं। हम बड़ी बीमारी की चिकित्सा

करें जिससे कि छोटी बीमारियां अपने आप शांत हो जाएं। प्रश्न एक ही रहता है—बड़ी बीमारी है क्या ? उस बीमारी की खोज हमें स्वयं करनी है। सबसे बड़ी बीमारी है—सचाई को झुठलाने की मनोवृत्ति। मनुष्य सत्य को झुठलाने और नकारने का प्रयत्न करता है। वह सत्य को सीधा स्वीकार नहीं करता। यह बीमारी अन्यान्य बीमारियों को जन्म देती है। आज के मानसिक चिकित्सक से पूछा जाए कि सबसे बड़ी बीमारी क्या है तो वह कहेगा—मानसिक तनाव सबसे बड़ी बीमारी है। मैं इस भाषा में नहीं सोचता। मानसिक तनाव बड़ी बीमारी नहीं है। यह स्वयं बीमारी नहीं है, बीमारी का वंश है। बीमारी है सत्य को झुठलाने की मनोवृत्ति। जब हम सत्य को झुठलाते हैं तब मानसिक तनाव पैदा हो जाता है। जब-जब मनुष्य ने सत्य को झुठलाया है तब-तब उसने मनो-व्यथाओं को भोगा है, मानसिक यातनाओं और पीड़ाओं को भोगा है। सत्य को झुठलाने की मनोवृत्ति बनती है निरपेक्षता के द्वारा। हमारा स्वभाव ही ऐसा एकांगी बन गया कि हम एक बात को पकड़कर चलते हैं, सर्वांगीण सत्ता को देखना नहीं चाहते। हम निरपेक्षता की पगडंडी पर चलना पसन्द करते हैं, किन्तु सापेक्षता के राजपथ पर चलना पसन्द नहीं करते।

## तीन अनुप्रेक्षाएं

हम तीन अनुप्रेक्षाओं का प्रयोग करते हैं। वे तीन अनुप्रेक्षाएं हैं—अनित्य अनुप्रेक्षा, अन्यत्व अनुप्रेक्षा और एकत्व अनुप्रेक्षा।

सारे संयोग अनित्य हैं। संयोग मेरे से भिन्न हैं। जब सारे संयोग छूट जाते हैं, जो बचता है वह मैं हूं। एकोऽहम्—मैं अकेला हूं। आदमी ने इसे झुठलाया।

## एकत्व अनुप्रेक्षा

एकत्व सचाई है। किन्तु मनुष्य ने इसको झुठलाने का जितना प्रयत्न किया उतना प्रयत्न शायद किसी और दिशा में नहीं किया। झुठलाने का प्रयत्न निरंतर चलता रहा और वह प्रयत्न चलते-चलते आज इस बिन्दु पर पहुंच गया कि समाज ही परम सत्य या ध्रुव सत्य बन गया। आदमी ने मान लिया कि समाज ही अन्तिम सत्य है, व्यक्ति तो समाज का एक पुर्जा मात्र है। एक महायन्त्र का छोटा-सा पुर्जा है व्यक्ति। इसके अतिरिक्त व्यक्ति का कोई अस्तित्व ही नहीं है। इस मान्यता ने व्यक्ति के स्वतंत्र अस्तित्व को ही समाप्त कर डाला। व्यक्ति की स्वतन्त्रता पर भारी कुठाराघात हुआ। क्या व्यक्ति का कोई स्वतंत्र अस्तित्व नहीं है ? क्या व्यक्ति समाज का एक पुर्जा मात्र है ? जब व्यक्ति समाज का पुर्जा ही है तब फिर समाज के द्वारा जो प्राप्त होता है उसे सहर्ष स्वीकार करना चाहिए। किन्तु कठिनाई यह है कि समाज से जो सहर्ष उपलब्ध होता है उसे व्यक्ति स्वीकार

नहीं करता। तत्काल उसका मानसिक तनाव बढ़ जाता है। वह भीतर में अनुभव करता है—मैं व्यक्ति हूं। मेरी स्वतन्त्र सत्ता है। मेरा स्वतंत्र अस्तित्व है। एक ओर स्वतंत्र अस्तित्व की बात मन से निकलती नहीं और दूसरी ओर सामुदायिकता का सघन सूत्र उसके सिर पर थोपा जाता है। इन दोनों स्थितियों के बीच सारे तनाव बढ़ते चले जाते हैं।

## संयोग-वियोग : अधूरा सच

व्यक्ति ने संयोग को इतना सत्य मान लिया कि उसे लगता ही नहीं कि संयोग से परे भी कोई सचाई है। एक घटना घटी। एक व्यक्ति मर गया। उम्र छोटी थी। सारा परिवार दुःखी हो गया। सारे परिवार के लोग मानसिक व्यथा के शिकार हो गए। उस व्यथा ने सारा व्यापार चौपट कर डाला। एक व्यक्ति के जाने मात्र से परिवार के दसों व्यक्ति इतने पीड़ित हो गए कि उनका दुःख कभी कम नहीं हुआ।

वियोग होता है तब दुःख होता है, पर यह क्यों होता है, क्यों तनाव बढ़ता है यह हमें सोचना है। यह दुःख इसलिए होता है कि व्यक्ति संयोग को शाश्वत मानकर चलता है। वह अपनी उपयोगिता को ध्रुव सत्य मानकर चलता है। जो व्यक्ति हमारे लिए उपयोगी है, वह यदि चला जाता है तब दुःख अधिक होता है। दुःख इसलिए नहीं हुआ कि व्यक्ति चला गया, पर दुःख इसलिए हुआ कि उपयोगिता बन्द हो गई। व्यक्ति के चले जाने का दुःख नहीं होता। दुःख इसलिए होता है कि हमने उपयोगिता को शाश्वत मान लिया और यह मान लिया कि जो उपयोगिता आज है वह सदा के लिए बनी ही रहनी चाहिए। उस उपयोगिता में अन्तर आता है तो तत्काल मानसिक व्यथा का अनुभव होता है।

## पूर्ण सचाई : सापेक्ष सत्य

हमारी गलत मान्यताओं, मन के द्वारा निर्मित भ्रान्तियों और दोषपूर्ण सिद्धान्तों की स्वीकृति के कारण ऐसा सब कुछ होता रहता है। यदि हम सापेक्ष सत्य को स्वीकार कर चलें तो ये मनोव्यथाएं नहीं हो सकतीं। हम यह सोचें—समुदाय भी एक सचाई है और व्यक्ति भी एक सचाई है। अकेलापन भी एक सचाई है और समुदाय भी एक सचाई है। इन दोनों सचाइयों को सापेक्षता के आधार पर मानकर चलें तो हमारे निष्कर्ष बहुत सही होंगे। ऐसी स्थिति में मानसिक तनाव को उभरने का बहुत कम अवसर प्राप्त होगा। एक पिता अपने पुत्र को कोई आदेश देता है। पुत्र उसे स्वीकार नहीं करता तब पिता तत्काल तनाव से भर जाता है। वह सोचता है—मेरा बेटा मेरी बात नहीं मानता। यह विचार उसके लिए सबसे बड़ा सिर दर्द बन जाता है। नौकर यदि आदेश न माने

तो इतना तनाव नहीं होता, क्योंकि नौकर के प्रति यह भावना होती है कि वह पराया है, अपना नहीं है। आज है कल उसे छोड़ा जा सकता है। 'पराये' की भावना में पीड़ा की तीव्रता इतनी नहीं होती जो 'अपने' की भावना में होती है। जब मेरा बेटा, मेरी पत्नी, मेरा भाई, मेरी बहिन कहना नहीं मानती तब मन में तनाव पैदा हो जाता है। पडोसी या रास्ते में मिलने वाला आदमी गालियां दे या तिरस्कार करे तो भी उतना तनाव पैदा नहीं होता। भाई भाई की अवज्ञा कर देता है तो जीवन भर के लिए अलगाव की स्थिति आ जाती है। नौकर अवज्ञा कर दे तो कुछ हल्की-सी अनुभूति होती है। भाई के बिना भाई का काम चल सकता है। नौकर के बिना सेठ का और सेठ के बिना नौकर का काम नहीं चल सकता।

समाज के क्षेत्र में एकत्व का आरोपण और एकत्व की सीमा में समाज का आरोपण करना सचाई को झुठलाना है। यह मानसिक तनाव पैदा करता है। इस तनाव को मिटाने के लिए गोलियां पर्याप्त नहीं हैं। जब तक भ्रान्तियां नहीं टूटेंगी, सचाई की अनुप्रेक्षा नहीं होगी तब तक इस तनाव का कोई उपचार नहीं होगा।

## संकट का सागर

आज की भयंकर समस्या है—मानसिक तनाव। किन्तु इसके पीछे जो भयंकरता है उसके प्रति ध्यान नहीं दिया जा रहा है। यह भयंकरता है—अध्यात्म को भुला बैठना। यह विकट समस्या है। आदमी अध्यात्म को, अपने अस्तित्व को भुलाकर, अपने द्वारा खोजे गए सत्यों को भुलाकर वह एक ऐसे संकट के सागर में उतरता जा रहा है कि जहां पहुंचने पर आर-पार दिखाई नहीं देता।

तर्कशास्त्र का एक न्याय है—'जलपोतकाकन्याय।' एक कौआ जहाज के शिखर पर जा बैठा। जहाज चला। अथाह महासागर को चीरता हुआ वह काफी आगे बढ़ गया। कौए ने उड़कर भूमि पर जाना चाहा। पर उसने देखा चारों ओर पानी ही पानी है। भूमि कहीं दृष्टिगोचर नहीं हुई। वह पुनः वहीं आकर बैठ गया। वह चकाचौंध में पड़ गया। मुझे लगता है आज का आदमी भ्रान्तियों के जहाज पर बैठकर मिथ्या धारणाओं के समुद्र में इतना गहरा चला गया है कि उसे सचाई का तट कहीं नजर नहीं आता। तनाव से तनाव बढ़ते जा रहे हैं। हम इस सत्य को स्वीकार करें कि जब तक व्यक्ति एकत्व की सचाई से नहीं गुजरेगा, चिन्तन ही नहीं, उसका अनुभव नहीं करेगा, भेदानुभूति नहीं करेगा, तब तक मानसिक उलझनों का समाधान नहीं मिलेगा।

## अकेला कौन ?

आचार्य भिक्षु ने एक महत्त्वपूर्ण सूत्र दिया था। उन्होंने कहा—'गण में रहूं

निरदाव अकेलो'—मैं गण समुदाय में रहूंगा, पर अकेला रहूंगा। संघ में रहते हुए अकेले रहना—एक महत्त्वपूर्ण सूत्र है। यह साधना का परम रहस्य है। हम सर्वथा अकेले नहीं हो सकते। व्यक्ति सोच सकता है कि वह जंगल में जाकर तो अकेला हो सकता है। कभी नहीं हो सकता। जंगल में जाने वाला तो इतनी भीड़ से घिर जाता है कि गांव में रहने वाला भी नहीं घिरता। हम अकेले कैसे हो सकते हैं जब हमने अपने भीतर हजारों-हजारों संस्कार पाल रखे हैं। मस्तिष्क में इतनी भीड़ है कि जिसका अन्दाजा नहीं लगाया जा सकता। इतना होने पर हम कहीं भी चले जाएं, अकेले कैसे हो सकते हैं? अकेला होने का अवकाश ही प्राप्त नहीं है। जब तक यह मस्तिष्क खाली नहीं हो जाता तब तक आदमी अकेला नहीं हो सकता, कभी नहीं हो सकता।

अकेला होने का एकमात्र उपाय है—इस सचाई को स्वीकार करना कि संयोग मात्र संयोग है। शरीर, कपड़े, मकान सब संयोग हैं। क्रोध आदि कषाय बीमारियां—ये सब संयोग हैं। ये हमारा स्वभाव नहीं विभाव है। किन्तु हमने इन सबको स्वभाव मानकर पालने का प्रयत्न किया है। आज भी यही धारणा है कि क्रोध करना जब स्वभाव बन गया है तो उस स्वभाव को बदला नहीं जा सकता। कोई अप्रिय बात कहे और क्रोध न आए—यह कैसे संभव हो सकता है? वह मनुष्य ही क्या जो क्रोध न करना जानें? वह तो मिट्टी है, और कुछ नहीं। वह मालिक ही क्या जो नौकर के आदेश न मानने पर गुस्सा न करें। वह सेठ या ऑफिसर ही क्या जो अपने अधीनस्थ व्यक्ति को बरखास्त करना या छोड़ना न जाने।

एक चौकीदार सेठ के पास आकर बोला—'सेठजी! आज आप यात्रा पर जा रहे हैं। आपने सारी तैयारियां कर ली हैं, किन्तु मेरा कहना है कि आज आप यात्रा पर न जाएं। अपनी यात्रा स्थगित कर दें।' सेठ ने पूछा—'क्यों?' उसने कहा—'मुझे आज रात को एक स्वप्न आया है। मैंने देखा है कि आप जिस ट्रेन से यात्रा करने वाले हैं, वह दुर्घटनाग्रस्त होगी। अनेक यात्री मारे जाएंगे। मेरा स्वप्न सत्य होता है। इसलिए आज आप यात्रा न करें।' सेठ ने बात मान ली। यात्रा स्थगित कर दी। दूसरे दिन पत्रों में ट्रेन के दुर्घटनाग्रस्त होने के समाचार पढ़े। सेठ ने चौकीदार को बुलाकर कहा—'तुमने मुझे मृत्यु से बचा लिया, इसलिए ये सौ रुपये पुरस्कार स्वरूप देता हूं और साथ ही साथ मैं तुम्हें नौकरी से बर्खास्त करता हूं। क्योंकि मैंने तुम्हें रात को चौकीदारी करने के लिए रखा है, नींद लेने या सपने देखने के लिए नहीं।'

## मानदण्ड अनेक : रोग अनेक

आदमी ने अनेक मानदण्ड बना रखे हैं। वह मानता है कि क्रोध और

अभिमान करना भी जरूरी है, बड़प्पन का प्रदर्शन भी जरूरी है, अन्यथा बड़े बनने का अर्थ ही क्या ? कपट करना भी जरूरी है। यदि कोई वंचना करना नहीं जानता, धोखा-धड़ी नहीं जानता, लोग उसे सरल या भोला समझकर ठग लेते हैं। जब देखते हैं कि सामने वाला कपटी है, तब सोचते हैं कि संभलकर बात करनी होगी। लोग सावधान रहते हैं, जीवन के ऐसे मूल्य बना रखे हैं कि उनसे सारी मानसिक बीमारियां उत्पन्न होती हैं। सचमुच व्यक्ति सापेक्षता को नहीं जानता। वह जीवन के हर क्षेत्र में सचाइयों को अस्वीकार करता जा रहा है। इसीलिए ये कठिनाइयां उत्पन्न होती हैं।

शरीर बीमार इसलिए होता है कि उसमें विष जमा होता है। जब विष अधिक जमा हो जाता है तब शरीर अधिक रुग्ण बन जाता है। विष निकालने का सबसे बड़ा साधन है—मल-मूत्र का विसर्जन। जब मल नियमित रूप से विसर्जित होता रहता है तब कोई बीमारी नहीं होती। जब शरीर में विटामिन 'बी' की कमी होती है, बी कॉम्प्लेक्स की कमी होती है तब कोष्ठबद्धता की बीमारी हो जाती है। यह शारीरिक बीमारी की बात है। कोष्ठबद्धता का यह भी कारण है कि आज का आदमी निस्सार भाग खाए जा रहा है और सार भाग फेंके जा रहा है। गेहूं में सार भाग है चोकर। वह उसे निकाल फेंकता है और फिर सारहीन भाग को खाता है। वह जानता हुआ भी यही करता है। ऐसा क्यों होता है? यह इसीलिए होता है कि वह हर जगह सचाई को झुठलाना चाहता है। यह कैसे हो कि भोजन के विषय में वह सचाई को न झुठलाए। यह संभव नहीं है। झुठलाना जिसका स्वभाव ही बन गया, वह फिर हर जगह झुठलाने का प्रयत्न क्यों नहीं करेगा ?

## चित्त-स्वास्थ्य का माध्यम—धर्म

शरीर एक ऐसा यंत्र है जिसमें अपने आपको स्वस्थ रखने के लिए पूरी व्यवस्था है, किन्तु चित्त को स्वस्थ रखने के लिए उसमें कोई व्यवस्था नहीं है। उसे व्यवस्था देना आवश्यक है। वह व्यवस्था है—धर्म। किन्तु कठिनाई एक है कि संपन्नता के शिखर पर चढ़कर जो खोज की जाती है, गरीबी में उस खोज का मूल्य समाप्त हो जाता है। आदमी भोग के अंतिम बिन्दु पर पहुंच गया। उसने पदार्थ के शिखर पर पहुंच कर पाया कि अब आगे पदार्थ से कुछ भी उपलब्ध नहीं हो सकता, पदार्थ की शक्ति समाप्त है, पदार्थ सुख नहीं दे सकता, प्रत्युत भ्रांति दे रहा है, व्यथा दे रहा है, ऐसी स्थिति में उसने पाया कि एक ऐसा भी तत्त्व है जो पदार्थ-निरपेक्ष है, जहां पदार्थ की सुख देने की शक्ति समाप्त हो जाती है वहां भी वह सुख दे सकता है, और वह तत्त्व है धर्म। किन्तु संपन्नता के शिखर पर

भ्रांति बन जाती है। आज यही हुआ है। हिन्दुस्तान में जो धर्म या सत्य की खोज हुई वह उन लोगों ने की जो संपन्नता के शिखर का, भोग के अन्तिम विन्दु का स्पर्श कर चुके थे। वे राजे-महाराजे और सम्राट् भोग के द्वारा शान्ति नहीं पा सके, तब दूसरे पथ पर चल पड़े। सत्य की खोज में लग गए। उस खोज में उन्हें मिला धर्म। अब आज इस गरीब देश में हम धर्म की बात करते हैं तो लोग कहते हैं—रोटी चाहिए। धर्म हमारा क्या भला करेगा ? मैं समझता हूं कि आज लोगों को धर्म की कम जरूरत है, रोटी की अधिक जरूरत है। गरीब देश में धर्म की कम जरूरत होती है। धर्म की जरूरत तब होती है जब मानसिक व्यथाएं अधिक बढ़ती हैं, विभिन्न प्रकार के तनाव उत्पन्न होते हैं। ध्यान और धर्म की जरूरत शायद उन लोगों को होती है जो अपनी संपदा से ऊबकर मानसिक तनाव से ग्रस्त हो गए हैं। जिस बेचारे गरीब को दो जून रोटी भी नहीं मिलती तो वह क्या ध्यान करेगा ? उसका सारा प्रयत्न रोटी जुटाने में ही खत्म हो जाएगा। तनाव उन लोगों का ज्यादा होता है जो पदार्थ से चारों ओर घिरे रहते हैं। जब यह घेराव सघन होता है तब वे उससे बाहर आना चाहते हैं। उस चाह से वे नया रास्ता खोजते हैं।

एक व्यक्ति ने मधुमक्खियां पाल रखी थीं। दूसरे व्यक्ति ने पूछा—'इनसे क्या लाभ हुआ ?' उसने कहा—'सबसे बड़ा यह लाभ हुआ कि अब मेहमान आने कम हो गए।' मधुमक्खियां पालने की उसके लिए जरूरत है जो सब कुछ बटोरकर अपने में ही रखना चाहता है। जो यह सोचता है—मैं एक व्यवसाय में संलग्न हूं। दूसरा कोई उसमें आ न जाए। मेरे लाभ में वह सहभागी न बन जाए। उसे मधुमक्खियां पालनी आवश्यक होती हैं। जो मधुमक्खियां पालता है क्या वह उनके काटने से स्वयं बच सकता है ? यह कभी नहीं होगा। जो दूसरों को मधुमक्खियों का शिकार बनाना चाहता है, क्या वह स्वयं उसका शिकार नहीं बनेगा ? उसके लिए भी उनसे राहत पाने की जरूरत है। वह उनसे बचने का उपाय खोजे।

## सामाजिक दुर्व्यवस्था और मान्यताएं

आज आदमी ने पदार्थों की अनेक मधुमक्खियां पाल रखी हैं। पहली जरूरत है कि उनसे बचने का उपाय खोजा जाए। आदमी की एकांगिता के कारण उसने पदार्थ को इतना स्थान दे दिया कि वह पदार्थों में दूसरों को संभागी बनाना नहीं चाहता। आज जो सामाजिक कठिनाइयां या समस्याएं बढ़ी हैं, वे सब सामाजिक व्यवस्थाओं के कारण बढ़ी हैं। यह सच है। किन्तु व्यवस्थाएं आईं कहां से ? अनेक प्रकार की व्यवस्थाएं हैं—राजतंत्र की व्यवस्था, सामंतशाही की व्यवस्था, संपत्ति के एकाधिकार या स्वामित्व की व्यवस्था। इन व्यवस्थाओं का स्रष्टा कौन है ? व्यवस्था व्यवस्था से नहीं आई। इनका स्रष्टा है—मनुष्य का मस्तिष्क। ये

व्यवस्थाएं आई हैं मनुष्य की गलत मान्यताओं के कारण। यदि ये मान्यताएं नहीं होतीं तो ये व्यवस्थाएं नहीं जन्मतीं। जितनी सामाजिक दुर्व्यवस्थाएं आई हैं, वे सत्य को झुठलाने के कारण आई हैं।

आदमी आदमी का स्पर्श नहीं करता, उसे अछूत मानता है। हमने देखा है—कुत्ता थालियों को चाटता है। आदमी उसे देखते हुए भी नहीं हटाता। यदि एक आदमी उसे छू लेता है तो वह आगबबूला हो जाता है। क्या कुत्ते से आदमी निकृष्ट है? कुत्ता कितना घृणित है? वह क्या नहीं खाता? आज स्वास्थ्य की दृष्टि से देखा जाए तो पता चलेगा कि बीमारी के कितने परमाणु कुत्ते के मुंह पर लगे रहते हैं। वह कभी मांस पर मुंह देता है, कभी सड़े-गले कलेवर पर और कभी मल पर। वह थाली को चाटता है। कोई आपत्ति नहीं होती। आदमी यदि उन बर्तनों से छू भी जाए तो आपत्ति के पहाड़ टूट पड़ते हैं। यह क्या है? आदमी ने एक भयंकर भ्रान्ति पाल रखी है। यह मानसिक बीमारी है। इससे अनेक छोटी-मोटी बीमारियां पैदा होती हैं। ये मनोविकृतियां जब तक रहेंगी। तब तक मानसिक तनाव कभी नहीं मिट सकेगा। इसलिए प्रथम आवश्यकता यह है कि इन विकृतियों को मिटाया जाए।

## चिकित्सा रोग की नहीं, रोगी की

रोग की चिकित्सा में अध्यात्म का विश्वास नहीं है। उसका विश्वास है रोगी की चिकित्सा में। चिकित्सा रोगी की होनी चाहिए। रोग की चिकित्सा से बहुत लाभ नहीं हो सकता। रोग की चिकित्सा करते हैं और यदि रोगी कमजोर है या उसमें प्रतिरोधात्मक शक्ति कम है तो एक रोग के उपशमन के साथ दूसरे रोग के कीटाणु आक्रमण कर देंगे। केवल रोग की चिकित्सा चलेगी तो बीमारियों की श्रृंखला भी चलती चली जाएगी। इसलिए जरूरत है कि रोगी की चिकित्सा की जाए। प्राकृतिक चिकित्सक यही करता है।

आज चिकित्सा की एक नयी पद्धति प्रचलित हुई है। वह है भोजन के द्वारा चिकित्सा। कुछ अमरीकी वैज्ञानिकों ने इस पद्धति का प्रयोग किया है। इसमें किसी भी प्रकार की औषधि का सहारा नहीं लिया जाता। वे मानते हैं कि बीमारी पैदा होती है विष के संचय से। विष का अर्थ है शरीर में अम्लता का जमाव। अम्लता शरीर में जितनी बढ़ती है उतनी ही बीमारियां पैदा होती हैं। औषधि के द्वारा अम्लता को मिटाना पर्याप्त नहीं है। वे ऐसे भोजन का चुनाव करते हैं जिसमें क्षारधर्मिता ज्यादा हो और अम्लता कम हो। चीनी मीठी होती है, पर अम्लता बहुत पैदा करती है। वे इसका वर्जन करते हैं। उपयुक्त भोज्य पदार्थों का चुनाव कर वे रोग की नहीं, रोगी की चिकित्सा करते हैं।

हमारा भी यही प्रयत्न है। मानसिक तनाव से मुक्त करने के लिए हम मनो-

रोग की नहीं, मनोरोगी की चिकित्सा करें। किसी के डिप्रेसन हो गया, अवसाद या विषण्णता हो गई, हम इन मनोरोगों की चिकित्सा न करें, किन्तु जो व्यक्ति इनसे ग्रस्त है उसकी चिकित्सा करें। चिकित्सा है क्षारधार्मिता, चिकित्सा है अनुप्रेक्षा। जो मनोरोग से ग्रस्त है, हम उस रोगी को कहें—तुम एकत्व की अनुप्रेक्षा करो, मैत्री की अनुप्रेक्षा करो, करुणा और माध्यस्थ्य भाव की अनुप्रेक्षा करो। यह अनुप्रेक्षा उसको रोग से मुक्त कर देगी।

## सच्चाई का अवबोध : तनाव-विसर्जन का कारण

जब ये सचाइयां मस्तिष्क में जागेंगी तब उलझनें अपने आप समाप्त होती जाएंगी। जब सचाइयां प्रकट होंगी तब मानसिक तनाव स्वतः मिटने लगेगा। व्यक्ति अपने पुरुषार्थ की सीमा को भी समझे और नियति की सीमा को भी समझे। नियति या कर्म की भी एक सीमा है और पुरुषार्थ की भी एक सीमा है। कर्म से जो अनुदान प्राप्त होता है उसे भी सचाई मानकर स्वीकार करे और जो पुरुषार्थ से अनुदान प्राप्त होता है उसे भी सचाई मानकर स्वीकार करे। कर्म से मिलने वाले फल को पुरुषार्थ के द्वारा न झुठलाए और पुरुषार्थ के द्वारा मिलने वाले परिणाम को कर्म के द्वारा न झुठलाए। एक दूसरे की सीमा का अतिक्रमण न करे। किसी भी सच्चाई को अस्वीकार न करे। दोनों सचाइयों को साथ में लेकर चले। जब इन सचाइयों का उद्बोध होगा, जागरण होगा तब मानसिक तनाव स्वतः समाप्त हो जाएंगे।

# १०. समाधि की खोज : समस्या का जीवन

- संजतमणुस्साणं सुत्ताणं पंच जागरा पण्णत्ता, तं जहा—सद्दा, रूवा, गंधा, रसा, फासा।
- संजतमणुस्साणं जागराणं पंच सुत्ता पण्णत्ता, तं जहा—सद्दा, रूवा, गंधा, रसा, फासा।
- असंजतमणुस्साणं सुत्ताणं वा जागराणं वा पंच जागरा पण्णत्ता, तं जहा—सद्दा, रूवा, गंधा, रसा, फासा।

[ठाणं ५।१२५, १२६, १२७]

- संयत मनुष्य सुप्त होते हैं तब उनके पांच जागृत होते हैं—
शब्द, रूप, गंध, रस, स्पर्श।
- संयत मनुष्य जागृत होते हैं तब उनके पांच सुप्त होते हैं—
शब्द, रूप, गंध, रस, स्पर्श।
- असंयत मनुष्य सुप्त हों या जागृत फिर भी उनके पांच जागृत होते हैं—
शब्द, रूप, गंध, रस, स्पर्श।

१. समाधि की खोज उन सबके लिए जो समस्या के साथ जीते हैं। केवल योगी के लिए नहीं, गृहस्थ के लिए भी आवश्यक है।

२. मूर्च्छा असमाधि।
चैतन्य का अनुभव समाधि।

३. आत्मा जागती है, पांच सो जाते हैं।
आत्मा सोती है, पांच जाग जाते हैं।

४. पांच बाहर भी हैं, भीतर भी हैं।
- मस्तिष्क में शब्द के टेप हैं। स्मृति और चिन्तन सब शब्दात्मक हैं।
- मस्तिष्क में आकृति, रस आदि के भी टेप हैं।

५. मूर्च्छा के परमाणुओं का एक वर्ग है—प्रियता और अप्रियता।

- प्रियता का संवेदन भी असमाधि।
- अप्रियता का संवेदन भी असमाधि।
- मनोज्ञ राग के हेतु बनते हैं।
- अमनोज्ञ द्वेष के हेतु बनते हैं।
- मनोज्ञ-अमनोज्ञ में मन का योग न करना समाधि है।

## दस

### समस्या और समाधि

प्रश्न है—'मकान क्यों?' उत्तर बहुत सीधा है। दुनिया में धूप है, इसलिए मकान बनाने की आवश्यकता हुई। यदि धूप, सर्दी-गर्मी और आंधियां नहीं होतीं तो भवन बनाने की जरूरत नहीं होती। एक है तो दूसरे का होना अनिवार्य है। पहला दिन है तो दूसरा दिन होना जरूरी है।

प्रश्न है—'समाधि की खोज क्यों?' समस्या है इसलिए समाधि की खोज जरूरी है। यदि कोई समस्या नहीं होती तो समाधि की खोज की आवश्यकता भी नहीं होती। समाधि की साधना इसीलिए जरूरी है कि समस्या को समाहित किया जा सके। मनुष्य ने समस्या को सुलझाने के अनेक उपाय किए। वह शारीरिक समस्या को सुलझाने में पूर्ण सफल रहा है। पुराने युग से भी आज वह इस दिशा में अधिक सफल है। वह शत-प्रतिशत समस्याओं को सुलझा सका है, ऐसा नहीं कहा जा सकता। आज भी ऐसी बीमारियां हैं जिनका उपचार उसके पास नहीं है। वह खोज कर रहा है, पर अभी पूर्ण सफल नहीं हो पाया है। पूरी समस्याओं का समाधान कभी होता ही नहीं। जिस दिन जिस समस्या का शत-प्रतिशत समाधान हो जाता है, वह समस्या ही नहीं मिटती, साथ-साथ समस्या से सम्बद्ध सारी सामग्री भी समाप्त हो जाती है। यदि शरीर को रहना है तो उसके साथ-साथ शरीर की समस्याओं को भी रहना है। जिस दिन शरीर की कोई समस्या नहीं रहेगी, पता नहीं उस दिन शरीर रहे या न रहे। यह कभी संभव नहीं है कि सारी समस्याएं समाहित हो जाएं। इस युग में शारीरिक समस्याओं का पर्याप्त समाधान हुआ है, परंतु मानसिक समस्याओं का समाधान बहुत ही कम हुआ है। इनको सुलझाने का जितना प्रयत्न किया गया, ये अधिक उलझती गयीं और आज ऐसा लग रहा है कि प्रत्येक व्यक्ति इससे अत्यधिक ग्रस्त है। इसलिए आज समाधि की बहुत आवश्यकता है। अतीत में समाधि की उतनी आवश्यकता नहीं थी, जितनी आज है क्योंकि आज बीमारी अधिक बढ़ गयी है, मानसिक पागलपन

वहुत वृद्धिगत हो गया है। आज के जीवन में जितना मानसिक तनाव और दबाव है उतना अतीत में नहीं था। इतिहास इसका साक्षी है।

## तनाव का कारण है—भय

आज तनाव के कारणों की संख्या बढ़ गयी है। उसमें भय मुख्य कारण है। पुराने जमाने में भय होता था चोर का, डाकू का। आज चोर और डाकू का भय उतना नहीं है जितना भय राज्य-तंत्र का है। राज्य का इतना नियंत्रण है कि व्यक्ति सर्वथा परतंत्र है। आज का आदमी सोता है तो भय को सिरहाने लेकर सोता है और उठता है तो भय की चप्पल पहनकर ही पैर आगे रखता है। उसका कोई भी क्षण ऐसा नहीं जाता जो भयमुक्त हो। जिन लोगों ने अपने आपको ज्यादा सुखी बनाने का प्रयत्न किया और कर रहे हैं उन्होंने तो ऐसा मान लिया कि मानो जीने का अर्थ है—भय और भय का अर्थ है—जीना। वे भय और जीवन को दो नहीं मानते। यह द्विवचन नहीं, एकवचन बन गया।

एक विद्यार्थी से पूछा गया—'पाजामा एकवचन है या बहुवचन?' उसने कहा—'ऊपर से एकवचन और नीचे से बहुवचन।'

आज पूछा जाए—'भय और जीवन एक है या दो?' उत्तर होगा—'ऊपर से एक और नीचे से दो।'

भय को जीवन से अलग नहीं किया जा सकता। यदि भय को अलग नहीं किया जा सकता तो आदमी समस्या से मुक्त जीवन नहीं जी सकता। भय का इतना बड़ा तनाव है कि जीवन की सारी व्यवस्थाएं गड़बड़ा जाती हैं। इसके कारण नाड़ी-संस्थान, तंत्रिका-तंत्र और समूचा शरीर-तंत्र अव्यवस्थित हो जाता है। शरीर के रसायन और विद्युत्-प्रवाह बदल जाता है। इस स्थिति में आदमी सुख से कैसे जी सकता है? उसे भयमुक्त जीवन जीने का अवसर ही उपलब्ध नहीं होता। सुखी जीवन का एकमात्र उपाय है—समाधि।

## समाधि सबके लिए

प्राचीन-काल में समाधि की खोज योगियों ने की। यह माना जाता रहा है कि समाधि योगियों और संन्यासियों के लिए है, गृहस्थों के लिए नहीं है। किन्तु आज हर व्यक्ति जो जीता है, प्राण-धारण करता है, उसके लिए समाधि और ध्यान की अत्यन्त आवश्यकता है। आज प्रत्येक व्यक्ति को योगी बनना जरूरी है। जो गृहस्थ योगी नहीं बनेगा, ध्यान और योग का अभ्यास नहीं करेगा वह पूरा जीवन नहीं जी सकेगा। उसे अकाल-मृत्यु का सामना करना पड़ेगा। अस्सी वर्ष जीने वाला पचास वर्ष में ही काल-कवलित हो जाएगा। आज समाधि की आवश्यकता सबके लिए है।

हम समाधि का जो प्रयत्न कर रहे हैं वह सबको संन्यासी या जंगलवासी या योगी बनने के लिए नहीं कर रहे हैं। हम सबको घर छुड़वाना नहीं चाहते। हम इस सिद्धांत के साथ यह प्रयत्न कर रहे हैं कि हर गृहस्थ योगी का जीवन भी जीये, हर घरवासी ध्यानी और समाधि का जीवन भी जीये।

## समाधि क्या ? समस्या क्या ?

प्रश्न होता है—समाधि क्या है ? समस्या क्या है ? संवर समाधि है और आश्रव समस्या है। जिससे दुःख आता है, समस्याएं आती हैं, वह दरवाजा है—आश्रव। दरवाजे को बन्द कर देने पर न दुःख आता है और न समस्याएं आती हैं, यह संवर है, यह समाधि है। दरवाजा खुला है तो आश्रव। दरवाजा बंद है तो संवर। अधिक अन्तर नहीं है। खुलावट और बन्द का ही अन्तर है। दरवाजा खुला है तो सब कुछ आ सकता है, बन्द होने पर कुछ भी नहीं आ सकता। यह समाधि है।

आश्रव समस्या है, संवर समाधि है। आज के लोगों ने आश्रव और संवर को भी टेक्निकल बना डाला, परिभाषा में उलझा दिया। इसलिए आश्रव और संवर की धारणा ही बदल गई। आश्रव के छह प्रकार हैं। हमारी स्पर्शन इन्द्रिय एक आश्रव है जिससे स्पर्श की अनुभूति होती है। हमारी जीभ एक आश्रव है, जिससे रसानुभूति होती है। हमारी आंख एक आश्रव है, जिसमें से रूप आता है। हमारा कान एक आश्रव है, जिससे शब्द आता है और हमारी घ्राण इन्द्रिय एक आश्रव है, जिससे गंध की अनुभूति होती है। हमारा मन एक आश्रव है, जिससे विचार आता है। छह दरवाजे और छह आगन्तुक। शब्द, रूप, रस, गंध, स्पर्श और भाव ये आगन्तुक हैं। इनके आने के छह द्वार हैं।

## शब्द का प्रभाव

जब शब्द भीतर जाता है तब समस्या पैदा करता है। शब्द व्यर्थ की कल्पनाएं और उलझनें पैदा करता है और आदमी को पीड़ा की कारा में बन्द कर देता है।

एक आदमी अपनी धुन में चला जा रहा था। पीछे से दूसरा आदमी आया और बोला—'अरे ! यह क्या ! तुम यहां घूम रहे हो और तुम्हारी पत्नी अपने प्रेमी के साथ उस बगीचे में बैठी है।' यह सुनते ही वह क्रोध से भर गया। उसके होंठ फड़कने लगे। आंखें लाल हो गईं। उसने कहा—'अभी दोनों को गोली से उड़ा देता हूं।' वह बन्दूक लेकर बगीचे की ओर चला। इतने में ही उसे याद आया—अरे, मेरी तो अभी शादी भी नहीं हुई है। कहां है पत्नी और कहां है उसका प्रेमी ! उसका गुस्सा शांत हो गया।

शब्द का आक्रमण बड़ा भयंकर होता है। उस समय वस्तुस्थिति का भान

नहीं होता। आदमी कल्पना के जाल में उलझ जाता है। शब्दों के द्वारा जीवन में कितनी घटनाएं घटित होती हैं ! यथार्थ में समस्या कुछ भी नहीं होती, किन्तु आदमी शब्द को पकड़कर इतने संघर्ष में उतर जाता है कि जिसकी कल्पना भी नहीं की जा सकती।

राजनेता के पास आकर एक आदमी ने कहा—'अमुक व्यक्ति 'ख' आपको बुरा-भला कह रहा था। आपको वह भ्रष्ट, धूर्त्त और धोखेबाज बता रहा था।' राजनेता ने कहा—'यदि मैं इस बार मंत्री बन जाऊंगा तो उस नालायक को नरक में भेज दूंगा। वह मुझे समझता क्या है ?'

इतने में दूसरा व्यक्ति आकर बोला—'अमुक व्यक्ति 'क' आपकी बहुत प्रशंसा कर रहा था। वह जनता को बता रहा था कि आप जैसे नेता भारत में इने-गिने हैं। आप जैसा कोई प्रामाणिक-ईमानदार व्यक्ति मिलना मुश्किल है।' राजनेता ने हंसते हुए कहा—'उसने मेरा यथार्थ मूल्यांकन किया है। यदि मैं मंत्री बनूंगा तो उसे स्वर्ग में भेज दूंगा।'

शब्दों की इस दुनिया में जीने वाला व्यक्ति क्षण-क्षण बदलता जाता है। वह क्षण में अनुग्रह करता है और क्षण में शाप देने लग जाता है।

## समस्याओं के जनक

रूप भी अनेक समस्याएं पैदा करता है। वह भीतर उतरकर व्यक्तित्व को चकनाचूर कर देता है।

रस, गंध और स्पर्श भी अनेक प्रकार की समस्याएं उत्पन्न करते हैं।

मन के भाव भयंकर समस्याओं के जनक हैं।

## समस्या का हल : समाधि

इन्द्रिय और मन की परिधि में जीने वाले लोग हजारों-हजारों प्रकार की समस्याएं भोगते हैं। ये समस्याएं सरकार नहीं सुलझा सकतीं। अनाज की समस्या, मकान या कपड़े की समस्या को सरकार सुलझाने में सक्षम होती है। किन्तु इन्द्रियों और मन की समस्या को कोई नहीं सुलझा पाता। इन समस्याओं को सुलझाने में सक्षम है केवल व्यक्ति की अपनी समाधि। दूसरा कोई उपाय नहीं है। इसलिए हम आज समाधि की चिन्ता कर रहे हैं। जिस समस्या को समाज या राज्य के स्तर पर नहीं सुलझाया जा सकता उस समस्या को व्यक्ति के स्तर पर समाधि के द्वारा सुलझाया जा सकता है।

**समस्या का अर्थ है—आश्रव और समाधि का अर्थ है—संवर।** समस्या का **अर्थ है—मूर्च्छा और समाधि का अर्थ है—चैतन्य का अनुभव।** एक बात है, यदि मूर्च्छा नहीं होती तो आदमी दुनिया में जी नहीं पाता। हर व्यक्ति मूर्च्छा से

जुड़ा हुआ है, इसलिए वह जी रहा है। अगर मूर्च्छा नहीं होती तो आदमी नहीं जी सकता। हमारे शरीर की एक व्यवस्था है। शरीर में जब तक कष्टों को झेलने की क्षमता होती है तब तक वह जागृत रहता है और जब कष्ट अधिक बढ़ जाता है और शरीर उसे झेलने में असमर्थ होता है तब आदमी मूर्च्छित हो जाता है। जब भयंकर बीमारी, अवसाद या कष्ट होते हैं तब आदमी तत्काल मूर्च्छा में चला जाता है। यह प्रकृति की अपनी व्यवस्था है कि जागृत रहकर आदमी उतने कष्ट को झेल नहीं सकता इसलिए उसे मूर्च्छित कर दो। या तो शरीर स्वयं उसे मूर्च्छित कर देता है या फिर डॉक्टर उसे बाहरी साधनों से मूर्च्छित कर देता है।

मूर्च्छा असमाधि है, समस्या है। चैतन्य का अनुभव समाधि है।

सोना समस्या है और जागना समाधि। हम सोते हैं, यह सबसे बड़ी समस्या है। हम जागते हैं, यह समाधि है। समाधि है—चैतन्य का अनुभव, समाधि है—जागरण और समाधि है—संवर।

समाधि के विषय में एक धारणा है कि वह योगजन्य है। उसके अधिकारी केवल योगी ही हो सकते हैं। वह एकान्त में या हिमालय पर जाकर ही साधी जा सकती है। लोग बड़ी बीमारी की चिकित्सा करना जानते हैं, पर छोटी बीमारी की चिकित्सा नहीं जानते।

एक रोगी वैद्य के पास गया, बोला—मुझे सर्दी लग गयी है, दवाई दे दीजिए। वैद्य बोला—भाई! मेरे पास सर्दी को मिटाने की कोई दवाई नहीं है, किन्तु न्यूमोनिया की रामबाण दवाई है। तुम तालाब पर जाओ। ठंडे पानी से स्नान करो। सर्दी बिगड़कर न्यूमोनिया बन जाएगी। फिर मेरे पास आना। मैं क्षणभर में तुम्हें स्वस्थ कर दूंगा।

न्यूमोनिया को मिटाने वाले लोग अनेक हैं, किन्तु सर्दी जैसी सामान्य बीमारी को मिटाने वाले लोग नहीं हैं। क्या साधारण रोग को बड़ा रोग बनाकर फिर चिकित्सा करें? क्या पहले बड़ी समस्याएं पैदा करें फिर समाधि की बात सोचें? समाधि ऐसी नहीं है। समाधि न्यूमोनिया की रामबाण दवाई नहीं है। हम समाधि के कुछेक बिन्दुओं पर ध्यान दें।

## समाधि के दो बिन्दु

समाधि का पहला बिन्दु है—प्रत्याहार, प्रतिसंलीनता। यह एक प्रकार का तप है। भगवान् महावीर की भाषा में जो प्रतिसंलीनता है वही महर्षि पतंजलि की भाषा में प्रत्याहार है। प्रत्याहार का अर्थ है—निरोध, अपने आप में गुप्त रहना। यदि समस्या का समाधान करना है, समाधि को प्राप्त होना है तो सबसे पहले हम इन्द्रियों के संवेदनों को बन्द करें। आंख, कान और नाक का संवेदन बन्द, त्वचा

और जीभ का संवेदन बंद और मन के भावों का संवेदन भी बंद। बाहर से जो आ रहा है, वह सब बंद, यह समाधि का पहला बिन्दु है। बन्द करना समाधि का उपक्रम है। सारे दरवाजे बंद करना सीखें। परन्तु इसके साथ एक प्रश्न होता है कि खिड़कियों को बन्द कब तक रखा जाए? दुर्गन्ध आयी, खिड़की को बन्द कर दिया। दुर्गन्ध में कमी हो गयी, किन्तु साथ-साथ में अच्छी हवा भी बन्द हो गयी। कब तक बन्द रखें। क्या कोई व्यक्ति आंखें बन्द कर जी सकता है? क्या कोई व्यक्ति कानों को बन्द कर, बिना शब्द सुने जी सकता है? क्या सरस भोजन करना सदा के लिए छोड़ दिया जाए? यह असंभव नहीं है? दुनिया में जीना है तो सरसता भी चाहिए। इन्द्रियों को बन्द कर जीने में सारी सरसताएं समाप्त हो जाती हैं। सारा जीवन नीरस और भार बन जाता है। दुर्गन्ध को रोकने के लिए खिड़की बन्द की तो सुगन्ध भी भीतर नहीं आ पाएगी। बुरे के साथ अच्छे का भी निरोध हो जाएगा। इस प्रश्न को समाहित करने के लिए समाधि का दूसरा बिन्दु खोजा गया।

समाधि का दूसरा बिन्दु है—समता। जो आता है, उसे आने दो। शब्द, रूप, रस और गंध जो भी आए, इन्द्रियां जो कुछ ग्रहण करें उसे आने दो। भीतर प्रवेश करने दो। मन में जो विचार उठे, उन्हें रोको मत, उठने दो। बस, एक ऐसी चेतना जागृत करो कि वह जो कुछ आए उसका संवेदन न करें, केवल देखें, जानें, किन्तु उसके साथ प्रियता या अप्रियता को न जोड़ें। चेतना को इतनी समतामय बना लें कि अच्छा आए तो भी स्वागत है और बुरा आए तो भी स्वागत है। कोई भी आए, सबका स्वागत है। किन्तु उससे कोई प्रयोजन नहीं। आने वाला आए और चला जाए, यह है—समता। यह है—समाधि का दूसरा बिन्दु। इस बिन्दु पर प्रियता या अप्रियता, मनोज्ञ या अमनोज्ञ, कुछ भी नहीं रहता। वस्तु केवल वस्तु-मात्र रह जाती है। चेतना चेतनामात्र रह जाती है। संवेदन संवेदनमात्र रह जाता है और ज्ञान ज्ञानमात्र रह जाता है। वहां ज्ञान संवेदन से प्रभावित नहीं होता और संवेदन की छाया में ज्ञान की ज्योति दबती नहीं, वह ऊपर दीप्त होती रहती है। वहां ज्ञान ऊपर रहता है और संवेदन नीचे। यह है समता की स्थिति।

दो बातें हो गयीं। पहली बात है कि बाहर से कुछ लिया नहीं और दूसरी बात है कि बाहर से जो आया उसके साथ प्रियता या अप्रियता का संवेदन नहीं जोड़ा। परन्तु इन दोनों से भी समस्या का पूरा समाधान नहीं हुआ।

## भीतर का आक्रमण

आंखें बंद कर लीं। मन को एकाग्र करने का अभ्यास किया। सर्वेन्द्रिय-संयम-मुद्रा कर बाहर से सम्बन्ध-विच्छेद कर डाला। अब बाहर से न शब्द आ रहा है, न रूप और रस आ रहा है। सब कुछ बंद है। किन्तु मस्तिष्क में लाखों-करोड़ों,

असंख्य शब्द, रूप, गंध कैद किये हुए पड़े हैं। हजारों-लाखों वर्षों से यह क्रम चल रहा है। बाहर से एक बार बंद कर देते हैं किन्तु जब ये भीतर में संगृहीत शब्द-रूप उभरते हैं तब आदमी विस्मय से भर जाता है। जो व्यक्ति ध्यान से पूर्व स्थिर था, इतना चंचल नहीं था, वह एकाग्र होते ही इतना चंचल हो जाता है कि जिसकी कल्पना भी नहीं कर सकते। ध्यान दें। शब्द कहां से आ रहे हैं? बाहर का दरवाजा बन्द है। बाहर से कोई प्रवेश नहीं कर पाता। जब कोई बाहर से प्रवेश करता था, तब भीतर का सोया पड़ा था। जब बाहर से कोई नहीं आ रहा है तो भीतर वाले को जागने का अवसर मिल जाता है। जब चेतन मन जागता है तब अवचेतन मन सोया रहता है। मनोविज्ञान की भाषा में कहा जाता है कि जब कोन्शियस माइंड काम करता है तब सब-कोन्शियस माइन्ड काम नहीं करता। स्थानांग सूत्र का कथन है—जब संयमी जागता है तब उसके शब्द, रूप, रस, गंध और स्पर्श—ये पांच सोए रहते हैं। जब संयमी सोता है तब ये पांचों जाग जाते हैं। जब चेतन मन जागता है तब भीतर का तंत्र सोया रहता है। जब हम इस चेतन मन को सुला देते हैं तब भीतरी मन जाग जाता है। जब बाहरी मन जागता रहता है तब भीतर का भण्डार भरता जाता है और एक दिन ऐसा आ सकता है कि एक भीषण विस्फोट होता है और आदमी उसे झेल नहीं पाता। जब चेतन मन जागृत रहता है तब हमें समस्याओं का अनुभव ही नहीं होता। वास्तव में जब हम ध्यान-साधना के द्वारा चेतन मन को सुला देते हैं तब हमें ज्ञात होता है कि भीतर क्या-क्या है। जब तक सफाई का प्रयत्न नहीं किया जाता तब तक कुछ भी पता नहीं लगता।

## समाधि है शोधन की प्रक्रिया

समाधि शोधन की प्रक्रिया है। जब यह प्रक्रिया चलती है तब शब्द जागते हैं, भावनाएं जागती हैं, ऐसे शब्द और ऐसी भावनाएं जिनकी कल्पना भी नहीं की जा सकती। जो आदमी भला और सज्जन दिखायी देता रहा है, वह भी अचानक हिंसक और बेईमान हो जाता है। उसके मन में बुराई की भावना जागती है, हिंसा की बात उभरती है, आत्महत्या के विचार आते हैं, चोरी करने की भावना जागृत होती है। गृहस्थ में ही नहीं, साधु-संन्यासी में भी ऐसा परिवर्तन होता है। जब वह ध्यान की गहराइयों में जाता है तब संस्कार उभरते हैं और परिणाम-स्वरूप ये सारी वृत्तियां जाग जाती हैं। स्वयं के मन में इन वृत्तियों के प्रति ग्लानि होती है। वह सोचता है—अरे, यह क्या? मैंने कभी इन निम्न वृत्तियों को पोषण दिया ही नहीं, फिर ये क्यों उभर रही हैं? ये वृत्तियां इसीलिए उभरती हैं कि उनके मूल संस्कार चेतना की गहराई में दबे होते हैं। ध्यान से वे जब छेड़े जाते हैं तब विपरीत भावनाएं आती हैं और व्यक्ति को बदल देती हैं। केवल आंख बंद कर

लेने मात्र से, केवल प्रतिसंलीनता का अभ्यास कर लेने से या प्रियता या अप्रियता की भावना को साध लेने से समस्या का समाधान नहीं होता। समस्या का समाधान तब होता है जब भीतर में रहे हुए शब्द, रूप, रस, गंध और स्पर्श के भंडार को रिक्त करना जान लें। जब यह रिक्त या रेचन करने की प्रक्रिया सीख ली जाती है तब वह भंडार खाली हो जाता है। यही निर्जरा की प्रक्रिया है।

समाधि के लिए दो प्रक्रियाएं बहुत ही महत्त्वपूर्ण हैं। एक है—संवर की प्रक्रिया और दूसरी है—निर्जरा की प्रक्रिया। केवल संवर से पूरा समाधान नहीं होता। संवर से बाहर का आना बंद हो जाएगा किन्तु भीतर में अवस्थित संस्कारों का अटूट भंडार इससे रिक्त नहीं होगा। बाहरी तत्त्व पीड़ा पहुंचाना बन्द कर देंगे, पर भीतरी तत्त्व इतने जाग जाएंगे कि उनकी पीड़ा असह्य हो जाएगी। बाहर का शत्रु इतना खतरनाक नहीं होता जितना भीतर का शत्रु खतरनाक होता है। घर का शत्रु जितनी हानि पहुंचा सकता है उतनी हानि दूसरा कोई नहीं पहुंचा सकता।

## समाधि की अवस्था

समाधि का अर्थ है—केवल चैतन्य का अनुभव। जब केवल चैतन्य का अनुभव होने लगता है तब भीतर के सारे शब्द, रूप बंद हो जाते हैं। तब न भीतर का शब्द सताता है और न भीतर का रूप सताता है। न शब्द की तरंग, न रूप की शृंखला, न गंध की लहर, न रस की अनुभूति और न स्पर्श का अनुभव, न संकल्प और न विकल्प। सब कुछ शांत, शांत और शांत। सारी तरंगें शान्त, सारा तूफान और बवंडर शान्त। भीतर का सारा समुद्र शांत हो जाता है। उसमें कोई तरंग नहीं उठती। वह अथाह समुद्र शांत और निस्तरंग हो जाता है। यह है समाधि का चरम-बिन्दु। न बाहर का कोई शब्द सुनाई देता है और न भीतर में कोई शब्द की तरंग उठती है। न बाहर का कोई रूप दिखायी देता है और न भीतर से कोई रूप की कल्पना उभरती है। न कोई भाव बाहर से मन को उद्वेलित करता है और न अन्तर् में कोई संकल्प-विकल्प जागता है। बाहर से भी ये सब समाप्त और भीतर में भी ये सब समाप्त हो जाते हैं। केवल चेतना का अनुभव निस्तरंग और शांत-अवस्थित रहता है। यह है समाधि की अवस्था।

## समाधि है अप्रयत्न

समाधि का अभ्यास एक प्रयत्न नहीं है, यह प्रयत्नों को छोड़ने का अभ्यास है। आदमी शरीर से बहुत प्रयत्न करता है। वह बोलने का प्रयत्न करता है, सोचने का प्रयत्न करता है और प्रयत्न करते-करते तनाव से भर जाता है। इन प्रयत्नों से मूर्च्छा होती है और आदमी की आंखें बंद हो जाती हैं। आंखें बंद होते

है इसलिए आदमी जी रहा है। आंखें बंद न हों तो आदमी जी नहीं सकता।

एक वकील के एक लड़की थी। वह कुरूप थी। कोई भी आंख वाला उसके साथ शादी करने के लिए तैयार नहीं होता था। आंख से अंधा ही उसके साथ शादी करने के लिए तैयार हो पाता था। अंधे से उसकी शादी हो गयी। एक दिन एक डॉक्टर ने वकील से कहा—देखो, मैं तुम्हारे दामाद को आंखें दे सकता हूं। आप आज्ञा दें, मैं उसकी चिकित्सा कर दूं। वकील बोला—अंधा ही रहने दो। जिस दिन यह देखने लग जाएगा शादी का अनुबंध टूट जाएगा। यह अंधा है इसीलिए मेरी कुरूप लड़की से शादी कर पाया है।

इस संसार के प्रति आकर्षण, मोह और लगाव तब तक ही बना रह सकता है जब तक हम आंखें बंद कर चलते हैं, अंधे होकर जीते हैं। जिस दिन आंख खुल जाएगी, रोशनी आ जाएगी, तब यह सारा लगाव एक झटके में ही टूट जाएगा। सारा सपना समाप्त हो जाएगा। एक दृष्टि से इस ससार में अंधे होकर जीने का भी एक अर्थ है। परंतु प्रश्न है कि आदमी अंधा होकर कब तक जीएगा? यदि आंख खुलती है तो इस संसार से भी अधिक सुंदर संसार हमारे सामने होगा या हम एक सुंदर संसार का निर्माण कर सकेंगे।

अब हम एक ऐसा प्रयत्न करें और प्रयत्नों को छोड़ने का प्रयत्न करें। मन, वाणी और शरीर को शान्त करें। कायोत्सर्ग करें और एकाग्र होने का उद्यम करते रहें। भीतर में प्रवेश पाने के लिए एक सेतु का निर्माण करें। श्वास इस काम को पूरा कर सकता है। यदि यह घटना घटित होगी तो समाधि का पहला चरण हस्तगत हो जाएगा। इसके सहारे हम समाधि के चरम-बिन्दु तक सहजतया पहुंच जाएंगे। इससे सारी मूर्च्छा टूटेगी और हम अंधता को समाप्त कर प्रकाश और ज्योति के साथ जी सकेंगे।

# ११. समाधि : मानसिक समस्या का स्थायी समाधान

- पंच ठाणा अपरिण्णाता जीवाणं अहिताए असुभाए अखमाए अणिस्सेसाए अणाणुगामियत्ताए भवंति, तं जहा—

  सद्दा, रूवा, गंधा, रसा, फासा।
- पंच ठाणा सुपरिण्णाता जीवाणं हिताए सुभाए खमाए णिस्सेसाए आणुगामियत्ताए भवंति, तं जहा—

  सद्दा, रूवा, गंधा, रसा, फासा।
- पंच ठाणा अपरिण्णाता जीवाणं दुग्गतिगमणाए भवंति, तं जहा—

  सद्दा, रूवा, गंधा, रसा, फासा।

१. मनोरंजन—तात्कालिक समाधान।

२. संज्ञा है, वृत्तियां हैं तो असमाधि होती रहेगी।

३. संवेग को उपशान्त करें। रेचन का प्रयोग।

४. प्रियता और अप्रियता असमाधि के बीज। शेष उनका विस्तार।

# ग्यारह

## मानसिक समस्या

मानसिक समस्याओं को सुलझाने के लिए मनुष्य ने हजारों-हजारों प्रयत्न किए हैं और आज भी वह प्रयत्नशील है। आज का युग ही मानसिक समस्याओं से आक्रान्त नहीं है, अतीत का युग इन समस्याओं से शून्य था, ऐसा नहीं है। अतीत में भी वे समस्याएं थीं और आज भी हैं। हो सकता है कि कभी वे दस प्रतिशत बढ़ गयी हों और कभी कम हो गयी हों। मनुष्य है, मन है तो मन की उलझनें भी अवश्यंभावी हैं। जब-जब मनुष्य ने मानसिक उलझनों का भार अनुभव किया तब-तब उसने उनको सुलझाने का प्रयत्न भी किया है। मनोरंजन के जितने साधन हैं, वे सब मानसिक समस्याओं के संवेदन को कम करने के साधन हैं, मानसिक उलझनों को सुलझाने के साधन हैं। आदमी ताश खेलता है, शतरंज खेलता है, नाटक और सिनेमा देखता है, इनका एकमात्र प्रयोजन है मनोरंजन और मनोरंजन का प्रयोजन है मानसिक उलझनों को कम करना, संवेदनों को मंद करना।

मनोरंजन के साधन मादक द्रव्यों के सेवन जैसे हैं। सिर में दर्द हुआ, एनासीन की गोली ली, दर्द का अनुभव कम हो गया। किन्तु दर्द मिटा नहीं। केवल दर्द का संवेदन कम हो गया। हमारे संवेदन-केन्द्र जो दर्द को पकड़ते हैं, उनके साथ संबंध कट गया तब ऐसा लगा कि दर्द नहीं है। जैसे-जैसे मादक द्रव्यों का असर कम होता गया, वैसे-वैसे दर्द फिर बढ़ता गया।

मनोरंजन के जितने उपाय हैं, वे सब तात्कालिक हैं। बहुत लोग इन तात्कालिक उपायों में रस लेते हैं क्योंकि तात्कालिक उपाय एक भुलावा है। वह यथार्थ पर पर्दा डाल देता है, सचाई को ढक देता है। जब सचाई पर पर्दा आ जाता है तब आदमी मान लेता है कि काम हो गया। सिर का दर्द मिटता नहीं, दबता है, तो भी आदमी मान लेता है कि उससे पूरा छुटकारा मिल गया। मनोरंजन के सभी साधन मानसिक समस्याओं को समाप्त नहीं करते, उन पर

आवरण डालते हैं। आदमी भुलावे में आकर सचाई को विस्मृत कर देता है।

## मनोविज्ञान : तनावमुक्ति के परिप्रेक्ष्य में

मनोवैज्ञानिक मानसिक समस्याओं के समाधान के लिए बहुत प्रयत्नशील हैं। पुराने जमाने में केवल शरीर की चिकित्सा पर अधिक बल दिया जाता था किन्तु आज मनोविज्ञान मानसिक उलझनों के निवारण के लिए अनेक प्रयोग प्रस्तुत कर रहा है। डॉ० जार्ज स्टीवन्सन और डॉ० टील ने एक पुस्तक लिखी है—'लाइफ, टेन्सन एंड रिलेक्सेशन।' उस पुस्तक में तनावमुक्ति के कुछ उपाय निर्दिष्ट हैं। उनका कथन है कि जब क्रोध आए या क्रोध का तनाव बढ़े तब किसी न किसी प्रकार के शारीरिक श्रम में लग जाना चाहिए, जिससे कि ध्यान बंट जाने के कारण क्रोध का आवेग कम हो जाए। दूसरा प्रयोग यह है कि जब क्रोध आदि का आवेग आए तब स्वाध्याय या किसी मनोरंजन में लग जाना चाहिए।

ये दोनों उपाय भी तात्कालिक हैं, सामयिक हैं, किन्तु ये समस्या को स्थायी रूप में समाहित नहीं कर सकते।

मनोवैज्ञानिकों की शोध के अनुसार यह तथ्य प्रतिपादित हुआ है कि यदि व्यक्ति नौ मिनट तक क्रोध के आवेश में रहता है तो नौ घंटा तक काम करने में प्रयुक्त होने वाली शक्ति नष्ट हो जाती है। कहां नौ मिनट और कहां नौ घंटा! कितनी हानि? यह धार्मिक उपदेश नहीं है, यह एक प्रयोगशाला में परीक्षित सत्य है।

धर्मशास्त्र क्रोध के दुष्परिणामों की लंबी तालिका प्रस्तुत करते हैं। वह सारी तालिका नरक के संदर्भ में कही गयी है। क्रोध करने वाला नरकगामी होता है। क्षमा करने वाला स्वर्ग को प्राप्त होता है। मध्यकाल में इन दो शब्दों में सारी समस्या को बांध लिया। आज का आदमी इस भाषा को नहीं समझ सकता कि क्रोध करने से नरक मिलता है और क्षमा करने से स्वर्ग मिलता है। एक बार यह मान भी लिया जाए कि क्रोध करने से नरक मिलता है, तो भी उसके लिए कोई फर्क नहीं पड़ता, क्योंकि उसके मन में न नरक का भय है और न स्वर्ग का प्रलोभन है। आदमी इस भय और प्रलोभन से ऊपर उठ चुका है।

किन्तु आज की शरीरशास्त्रीय और मानसशास्त्रीय खोजों ने जिन सचाइयों का उद्घाटन किया है वे सचमुच सोचने के लिए बाध्य करती हैं। किन्तु वे भी सही और स्थायी समाधान नहीं हैं। वे भी तात्कालिक हैं। यह माना गया है कि भावनात्मक आवेगों (इमोसन्स) का जो आघात होता है, उसे न रोकना चाहिए और न दबाना चाहिए। उनका निरोध और दमन—दोनों हितकर नहीं होते। उन आवेगों का तात्कालिक उपाय भी किया जा सकता है, किन्तु उसे स्थायी मान लेना उचित नहीं होता।

## आवेग-उपशमन : व्यावहारिक उपाय

आवेगों के उपशमन के लिए अनेक उपाय सुझाए गए हैं—गुस्सा आए तो मुंह में मिश्री की डली लेकर चूसने लग जाओ, ध्यान बंट जाएगा। ध्यान बंटते ही गुस्सा मंद हो जाएगा। गुस्सा आए तो मुंह में पानी भर लो। पानी को निगलो मत। गुस्सा बदल जाएगा।

एक युवती बहुत कलह करती थी। लड़ना-झगड़ना उसका दैनंदिन का कार्य बन गया था। उसके कटु परिणामों से भी वह पीड़ित थी। एक दिन वह अपने पड़ोसी के पास जाकर बोली—पिताजी! आदत बदलती नहीं है। कलह से तंग आ गयी हूं। क्रोध न आए, कुछ उपाय सुझाएं। उसने कहा—बेटी! मेरे पास इसकी अचूक दवा है। वह मैं तुम्हें देता हूं। बहुत कीमती है। जब गुस्सा आए तब एक घूंट दवा ले लेना, किन्तु उसको पन्द्रह-बीस मिनट तक निगलना मत, मुंह में ही रखना। कुछ ही दिनों में तुम्हारी आदत बदल जाएगी।

युवती का दिन क्रोध और कलह के साथ ही उगता था और क्रोध और कलह के साथ ही अस्त होता था। इस दुनिया में आवेगों के उद्दीपन के हेतु भरे पड़े हैं। पग-पग पर उनका सामना होता रहता है। आदमी उनसे बच नहीं पाता।

युवती काम कर रही थी। उत्तेजना का अवसर आया। उसने तत्काल उस मूल्यवान् औषधि की एक घूंट मुंह में ली। क्रोध का आवेग भी तात्कालिक होता है। वह पंद्रह-बीस मिनट कैसे रहे? उसका क्रोध शान्त हो गया। दूसरा प्रसंग आया। तीसरा और चौथा प्रसंग आया। उसने वैसा ही किया। तीन दिन तक प्रयोग किया। कलह शांत हो गया। घर वाले अचंभे में पड़ गए। इतना परिवर्तन कैसे हुआ?

पड़ोसी से पूछा ऐसी क्या दवा है जो भयंकर क्रोध को भी शांत कर दे। पड़ोसी ने कहा—केवल पानी दिया था। जब पानी मुंह में होता है तब क्रोधी व्यक्ति बोल नहीं सकता। बोले बिना क्रोध का उभार नहीं होता। वह धीरे-धीरे शान्त हो जाता है। यही इसका रहस्य है।

यह भी एक उपाय है। इससे क्रोध आना रुकेगा नहीं, किन्तु क्रोध बाहर अभिव्यक्त नहीं होगा। इसलिए क्रोध का जो कटु परिणाम होना चाहिए वह नहीं होगा।

क्रोध आता है। उसका आभास होता है। प्रकृति ने आभास को मिटाने के लिए व्यवस्था भी की है। प्रकृति के पास व्यवस्था है कि कोई भी आवेग आए, चाहे वह ईर्ष्या हो या क्रोध, मान हो या माया, घृणा हो या प्रेम, उसको शान्त किया जा सकता है।

एक सुप्रसिद्ध मनोवैज्ञानिक ने लिखा है—उत्तेजना, संवेग आदि आएं तो

उनको दबाना नहीं चाहिए, उन्हें बाहर निकाल देना चाहिए। आवेगों को निकालने का सबसे अच्छा उपाय है रोना। रोने पर बड़ी-बड़ी खोजें हुई हैं। महिलाओं को हार्ट-ट्रबल का रोग कम होता है और पुरुषों में यह अधिक होता है। यह क्यों? कारण स्पष्ट है कि महिलाएं रोकर अपने दबावों को बाहर निकाल देती हैं और पुरुष रोने में संकोच करते हैं, इसलिए उनका दबाव भीतर एकत्रित होता जाता है और वह भारी बनकर कभी इतने जोर से धक्का मारता है कि हृदय उस आघात को सहन नहीं कर पाता। महिलाओं के आयुष्य में और पुरुषों के आयुष्य में भी बहुत बड़ा आनुपातिक अंतर होता है।

एक घटित घटना है। एक बालक था। उसका नाम था जीवक कुमार। वह बहुत तत्त्वज्ञानी और प्रबुद्ध था। उसके साथ एक विचित्र आदत जुड़ी हुई थी। जब भी वह भोजन करने बैठता, जरूर रोता। पांच-सात मिनट रोना उसका निश्चित क्रम था। भोजन की थाली परोसी हुई है। वह भोजन करने की तैयारी में है। पर वह रो रहा है, सिसक रहा है। एक दिन उस समय वहां मुनि आ गए। उन्होंने देखा। रोना अजीब-सा लगा। उन्होंने रोने का कारण पूछा। बालक प्रबुद्ध था। उसने कहा—रोने के तीन लाभ हैं—(१) चाक्षुष यंत्र के आसपास जो मल या कफ जमा होता है, वह रोने से साफ हो जाता है। (२) आंखें साफ हो जाती हैं, की शक्ति बढ़ जाती है। (३) भोजन भी ठंडा और सुपाच्य हो जाता है।

आज का मनोविज्ञान कह सकता है कि रोने का चौथा लाभ है—रोने वाले के हार्ट ट्रबल नहीं होता।

तनाव को कम करने का एक उपाय है—रेचन। रोना प्रकृति का रेचन है, प्रकृति की व्यवस्था है। रेचन होता है और दबाव कम हो जाता है। दबाव भीतरी स्नायुओं में संचित नहीं होता, बाहर निकल जाता है। कठिनाई तब होती है जब तनाव स्नायु-संस्थान में संचित हो जाता है। इतना संचय बढ़ जाता है कि वह स्नायु-संस्थान को ही तोड़ने लग जाता है। तब उच्च रक्तचाप, मस्तिष्क पर दबाव, हार्ट-ट्रबल आदि बीमारियां पैदा होती हैं। आदमी संभाल नहीं पाता। आधियां और व्याधियां आक्रान्त कर लेती हैं।

## निर्जरा : रेचन की प्रक्रिया

धर्म के क्षेत्र में यह प्रश्न पूछा जाता है कि क्या धर्म के पास कोई रेचन का उपाय है? धर्म दमन सिखाता है। वह कहता है—गुस्से को दबाओ, कामवासना का दमन करो, भय और अहं को दबाओ। धर्म केवल दबाने की ही बात करता है। यह सही नहीं है। धर्म ने कभी दमन नहीं सिखाया। उसके पास निर्जरा का सिद्धान्त है। निर्जरा का अर्थ है—रेचन। जो भीतर संचित है उसको बाहर निकालना, यह है निर्जरा। इतना निकालना, इतना रेचन करना कि भीतर में जो

# १४. समाधि के सोपान

- सोइन्दियणिग्गहेणं भंते! जीवे किं जणयइ ?
- सोइन्दियणिग्गहेणं मणुन्नामणुन्नेसु सद्देसु रागदोसणिग्गहं जणयइ तप्पच्च-इयं कम्मं न बंधइ पुव्वबद्धं च निज्जरेइ।

(उत्त० २९।६२)

- भन्ते ! श्रोत्रेन्द्रिय का निग्रह करने से जीव क्या प्राप्त करता है ?

श्रोत्रेन्दिय के निग्रह से वह मनोज्ञ और अमनोज्ञ शब्दों में होने वाले राग और द्वेप का निग्रह करता है। वह शब्द-संबंधी राग-द्वेप के निमित्त से होने वाला कर्म-बंधन नहीं करता और पूर्ववद्ध तन्निमित्तक कर्म को क्षीण करता है।

- इसी प्रकार चक्षु इन्द्रिय, घ्राण इन्द्रिय, रस इन्दिय और स्पर्श इन्द्रिय के निग्रह से तथा क्रोध, मान, माया, लोभ, प्रेम, द्वेप और मिथ्यादर्शन के विजय से'''वह अनुत्तर, अनन्त, कृत्स्न, प्रतिपूर्ण, निरावरण, तिमिर रहित, विशुद्ध और लोक-अलोक को प्रकाशित करने वाले केवल ज्ञान और केवल दर्शन को उपलब्ध होता है।

१. समाधि का अभ्यास कहां से शुरू करें ?
२. समाधि का पहला सोपान—प्रिय-अप्रिय संवेदन को कम करें।
३. मंद संवेदन प्रतिक्रिया पैदा नहीं करता—
   अध्यात्म की भापा में शब्द आदि विपय-हेतुक कर्म का वंध नहीं होता। मानसशास्त्र की भापा में एक्शन सबकोन्शियस माइण्ड पर छाप डालता है। उससे प्रतिक्रिया होती है। संवेदन को नियन्त्रित रखकर कोई कर्म किया जाए तो वह प्रतिक्रिया पैदा करने वाली छाप नहीं डालता।
४. प्रतिक्रिया रहित संवेदन होने पर दुःख-चक्र टूट जाता है।
५. संवेदन मन्द होने पर दर्शन समाधि, मंदतर होने पर समता समाधि और क्षीण होने पर वीतराग समाधि फलित होती है।

# चौदह

गर्मी बहुत तेज है, अच्छी नहीं लगती। ठंडी हवा का एक झोंका आता है, मन उसके लिए तड़प उठता है। पंखा चलता है, मन को भाता है। बादल आता है, मन प्रसन्न हो जाता है। मनुष्य चाहता है बादल आए, धूप कम हो, गर्मी कम हो। वर्षा आ जाए, तब तो कहना ही क्या! आदमी गर्मी को नहीं चाहता। नहीं चाहना एक बात है, होना दूसरी बात है। होता है, आदमी उसे नहीं चाहता। दोनों के बीच पूरा सामंजस्य नहीं होता, कभी नहीं होता। यदि आदमी चाहे वही घटित हो तो यह दुनिया दुनिया नहीं रहेगी, कुछ और ही बन जाएगी। दुनिया की यह प्रकृति है कि जो चाहता है वह नहीं होता और जो नहीं चाहा जाता, वह हो जाता है।

चाहने और होने में जो अन्तर है, दोनों के बीच जो दूरी है वही वास्तव में असमाधि है। असमाधि, दुःख और अशांति एक ही हैं। यही तो अशांति है कि आदमी जैसा चाहता है वैसा नहीं होता। यही तो असमाधि है कि आदमी चाहता कुछ है और होता कुछ है। यही दुःख है। जैसा चाहे वैसा हो जाए तो असमाधि और अशांति का प्रश्न ही नहीं उठता। फिर ध्यान-साधना की अपेक्षा समाप्त हो जाती है। समाधि के लिए लंबे प्रयोग की आवश्यकता नहीं रहती।

मनुष्य शांति चाहता है। वह समस्या का समाधान चाहता है, समाधि चाहता है। वह चाहता है कि समस्या न आए और यदि आए तो वह समाहित हो जाए। वह मूलतः समस्या को नहीं चाहता और आ जाए तो उसको असमाहित रखना नहीं चाहता। किन्तु समस्याएं आती भी हैं और समस्याओं का समाधान नहीं भी होता। जब समाधान दूर चला जाता है तब बेचैनी बढ़ती है। असमाधि इतनी बढ़ती है कि समाधि-प्राप्ति का प्रयत्न तीव्र हो जाता है। भावना और तड़प भी तीव्र हो जाती है।

मनुष्य समाधि को उपलब्ध होना चाहता है। परंतु प्रश्न है कि समाधि का प्रारंभ कहां से किया जाए? समाधि का प्रारंभ-बिन्दु क्या है? उसका पहला सोपान क्या है? कहां से आरोहण किया जाए? असमाधि से समाधि की ओर प्रस्थान करने का आदि-बिन्दु क्या है?

यह एक विमर्शणीय प्रश्न है। अध्यात्म के आचार्यों ने अपने अनुभव के आधार पर इस प्रश्न को समाहित करने का प्रयत्न किया। उन्होंने कहा—समाधि का आदि बिन्दु है—संवेदन की तीव्रता को कम करना, संवेदन चाहे प्रियता का हो या अप्रियता का हो। संवेदन को कम करना बहुत कठिन होता है। आदमी प्रियता को भी नहीं छोड़ सकता और अप्रियता को भी नहीं छोड़ सकता। संवेदन को छोड़ना अच्छा है। अच्छा होना एक बात है और उस तक पहुंच जाना दूसरी बात है। आदर्श और लक्ष्य ऊंचे होते हैं। आदमी सदा ऊंचा आदर्श बनाता है। अच्छा साध्य निश्चित करता है, किन्तु उस तक पहुंच नहीं पाता। लक्ष्य तक पहुंचना सहज-सरल मार्ग नहीं है। उसमें सतत अभ्यास, निरंतरता और दृढ़ अध्यवसाय की आवश्यकता होती है। यदि आदमी लक्ष्य की ओर एक पैर उठाते ही लक्ष्य तक पहुंच जाता तो आज कुछ भी असंभव नहीं रहता, सब कुछ संपादित कर दिया जाता। परंतु ऐसा कभी नहीं होता। लक्ष्य तक पहुंचने में मार्गगत अनेक बाधाएं, अनेक प्रतिरोध और खतरे आते हैं। उनको पार करना हर एक साधक के लिए सरल नहीं होता। लक्ष्य तक पहुंचना इतना सीधा रास्ता नहीं है। समाधि और मन की शांति अच्छी है। उसे प्राप्त करना चाहिए। यह प्रत्येक मनुष्य चाहता है। पर वह उसे प्राप्त नहीं कर पाता। अनेक रुकावटें आ जाती हैं। उसके सामने यह प्रश्न बना रहता है कि उन रुकावटों का पार कैसे पाया जाए? उनकी सीमाओं का अतिक्रमण कैसे किया जाए?

असमाधि का मूल कारण है—प्रियता और अप्रियता का संवेदन। संवेदन जितना तीव्र होता है असमाधि भी उतनी ही तीव्र होती है। समाधि की प्राप्ति के लिए हम इस संवेदन को कम करें। प्रियता और अप्रियता का सवेदन तब कम होता है जब आदमी को भीतर की झलक मिल जाती है। जब मनुष्य विषय के जगत् में जीता है, इन्द्रिय-संवेदनों को सुख मानता है तब तक उसे समाधि का अनुभव नहीं हो सकता। आदमी सदा प्रवृत्ति को देखता है, परिणाम को नहीं देखता। वह आपातभद्र होता है, परिणामभद्र नहीं होता। वह यही देखता है कि प्रवृत्ति का क्षण सुखदायक है या नहीं? प्रवृत्ति-काल में यदि प्रिय संवेदन होता है तो वह उसे अच्छा मानता है। परिणाम उसका चाहे कितना भी अनिष्ट हो, आदमी उस ओर ध्यान नहीं देता। आदमी उसे अच्छा मानता है जो प्रवृत्ति-काल में अच्छा हो। आदमी उसे बुरा मानता है जो प्रवृत्ति-काल में बुरा हो। इन्द्रिय-संवेदन में सुख मानने वाले व्यक्ति को यदि कहा जाए कि इन संवेदनों के परे भी कोई सुख है, आनन्द है, तो उसे विश्वास ही नहीं होगा। उसे कहा जाए कि ऐसी भी प्रवृत्तियां हैं जो परिणामभद्र होती हैं, जिनका परिणाम सुखद होता है, वह उसे स्वीकार तभी करेगा जब वे प्रवृत्तियां भी प्रवृत्ति-काल में सुख देने वाली हों।

मूल बात है, आदमी को भीतर का साक्षात् हुए बिना प्रियता और अप्रियता

का संवेदन कम नहीं हो सकता। यह तीव्रता तब मिलती है जब कोई दूसरी झलक मिल जाती है। नया आकर्षण हुए बिना, पुराना आकर्षण मिट नहीं सकता। इन्द्रियजन्य सुख का आकर्षण तब तक बना रहता है जब तक उसमें विशिष्ट आनन्द का आकर्षण मन में पैदा नहीं हो जाता। जब इन्द्रिय-विषयों के सेवन से सुख मिलता है तब आदमी वह उपदेश कैसे स्वीकार करेगा कि इन्द्रिय-विषय बुरे हैं, दुःख देने वाले हैं, विकार उत्पन्न करने वाले हैं। यह उपदेश कभी कारगर नहीं होगा। यह उपदेश तभी सफल हो सकता है जब व्यक्ति को अपने आन्तरिक सुख का स्पष्ट और साक्षात् अनुभव हो जाए। इस अनुभव का एक क्षण भी प्रियता और अप्रियता के मजबूत बंधन को ढीला कर देता है। तब संवेदन की तीव्रता मंद हो जाती है। संवेदन की तीव्रता का कम होना समाधि का पहला सोपान है, आदि-बिन्दु है।

जब समाधि का यह आदि-बिन्दु प्राप्त हो जाता है तब उसका परिणाम यह होता है कि आदमी में प्रतिक्रिया की शक्ति कम हो जाती है। दुःख-चक्र का अंतिम तत्त्व है—प्रतिक्रिया। तनाव होता है, तनाव से प्रतिक्रिया होती है और प्रतिक्रिया से प्रियता-अप्रियता होती है, फिर अतृप्ति, चोरी, माया, झूठ—यह चक्र चलता रहता है। प्रतिक्रिया तब तक रहती है जब तक संवेदन की तीव्रता रहती है। जब संवेदनों पर नियंत्रण हो जाता है, उनकी तीव्रता समाप्त हो जाती है तब प्रतिक्रिया भी समाप्त हो जाती है। फिर प्रतिक्रिया नहीं होती।

एक व्यक्ति बीज बो रहा था। दूसरे ने पूछा—क्या बो रहे हो? उसने कहा—नहीं बताऊंगा। तब उसने कहा—आज नहीं बताओगे तो क्या! जब बीज उगेगा तब पता लग ही जाएगा कि वह क्या बीज है? वह व्यक्ति बोला—ऐसा बीज बोऊंगा जो उगेगा ही नहीं।

यदि हम ऐसा बीज बोएं जो उग न सके, जो प्रतिक्रिया न कर सके, तो फर्क होगा, प्रतिक्रिया नहीं होगी। उगे और प्रतिक्रिया न हो, ऐसा संभव नहीं है। उगने के साथ प्रतिक्रिया जुड़ी हुई है। प्रतिक्रिया से मूल बीज का पता लग जाता है। पेड़ प्रतिक्रिया है। पेड़ को देखकर बीज को जान लिया जाता है। आम के वृक्ष को देखकर पूछने की आवश्यकता नहीं होती कि यह किस बीज का परिणाम है, प्रतिक्रिया है?

भगवान् महावीर ने कहा—जो व्यक्ति श्रोत्र-इन्द्रिय का संयम करता है, वह श्रोत्रेन्द्रिय के निमित्त से (शब्द के निमित्त से) होने वाले कर्मबंध को रोक देता है। शब्द के निमित्त से नया कर्मबंध नहीं होता। जो व्यक्ति जीभ का संयम करता है, वह रस के निमित्त से होने वाले कर्मबंध को रोक देता है।

आज के शरीरशास्त्र और मानसशास्त्र भी इसी भाषा में बोल रहे हैं। मानसशास्त्री कहता है—कार्य जितना तीव्र होता है, उसकी प्रतिक्रिया भी उतनी

ही तीव्र होती है। एक्शन जितना तीव्र होगा, रिएक्शन भी उतना ही तीव्र होगा। जब छाप गहरी होती है तब उसका प्रतिफलन या प्रतिक्रिया होती है। रिफ्लेक्शन होता है तो रिएक्शन होता है। जितनी प्रतिवर्तित क्रियाएं होती हैं, ये सारी गहरी छाप के कारण होती हैं। आदमी बाजार से गुजरता है। हजारों दृश्य देखता है। हजारों वस्तुएं देखता है। किन्तु सारी वस्तुओं की स्मृति उसे नहीं होती। वह कुछ-एक वस्तुओं के ही नाम गिना पाता है। जिन वस्तुओं पर उसने गहरा ध्यान दिया है, जिन वस्तुओं ने उसे गहरा प्रभावित किया है, उस पर गहरी छाप छोड़ी है, वे स्मृति-कोष्ठों में अंकित हो जाते हैं, शेष सारे दृश्य या वस्तुएं आंखों के सामने आईं और चली गईं।

तर्कशास्त्र में प्रमाण के तीन दोष माने गए हैं—संशय, विपर्यय और अनध्यवसाय। संशय होता है तो ज्ञान प्रमाण नहीं होता। विपर्यय ज्ञान भी प्रमाण नहीं माना जाता। रण में पानी दीखता हैं, पर पास जाने पर कुछ भी नहीं। यह मृग-मरीचिका विपर्यय है। यह ज्ञान प्रमाण नहीं होता। अनध्यवसाय भी प्रमाण नहीं होता। अध्यवसाय ही प्रमाण होता है। अनध्यवसाय में सामने आने वाली वस्तु अपना गहरा प्रतिबिम्ब नहीं डालती, गहरी छाप नहीं डालती। जिसकी छाप गहरी नहीं होती उसकी स्मृति भी नहीं हो सकती।

अध्यात्म की भाषा में कहा गया है कि जिसका संवेदन तीव्र नहीं होता उससे नया कर्मबंध नहीं होता। जब कर्मबंध नहीं होता तो उसका विपाक भी नहीं होता। उसको भुगतना नहीं पड़ता।

यही बात शरीरशास्त्र और मानसशास्त्र में प्राप्त होती है। तथ्यों में कोई अन्तर नहीं है, केवल भाषा का अन्तर है। अध्याम कर्मशास्त्र की भाषा में बोलता है और यह शरीरशास्त्रीय, मानसशास्त्रीय भाषा है।

सचाई यह है कि क्रिया की गहरी छाप तब पड़ती है जब संवेदन तीव्र होता है। आदमी कर्म को सर्वथा नहीं छोड़ सकता। पर यह संभव है कि कर्म चले पर उसकी छाप न पड़े। जब ऐसा होता है तब समाधि का पहला सोपान प्राप्त हो जाता है। यही असमाधि पर पहला प्रहार है। प्रियता और अप्रियता के संवेदन पर नियंत्रण पाना—यह असमाधि की सघनता को मिटाने का पहला प्रयत्न है। प्रियता और अप्रियता को सर्वथा छोड़ देना असंभव कार्य है। क्योंकि इतना दीर्घ-कालीन संस्कार जिसे शरीर और मन प्रभावित करता है, इन्द्रियां प्रभावित करती हैं, सभी बाह्य उद्दीपन प्रभावित करते हैं, उस चक्र को सहसा कैसे तोड़ा जा सकता है? उसे सहसा तोड़ देना संभव नहीं लगता। किन्तु कभी कोई एक ऐसी घटना घटित होती है और वह बात फलित हो जाती है। हम ध्यान, कायोत्सर्ग और शरीर-प्रेक्षा का अभ्यास इसीलिए करते हैं कि कोई ऐसी घटना घटित हो जाए जिससे शरीर से भिन्न अपने चैतन्य का बोध हो जाए, उसकी झलक मिल

जाए। शरीर को देखते-देखते प्राण का प्रवाह पकड़ में आ जाए। प्राण के प्रवाह को देखते-देखते सूक्ष्म शरीर के प्रकंपन पकड़ में आ जाएं और उनसे आगे सूक्ष्मतम शरीर—कर्म शरीर के प्रकंपन अनुभव में आने लग जाएं। चैतन्य के स्पन्दन भी अज्ञात न रहें। जब आनन्द का वह महास्रोत हमारी पकड़ में आ जाता है तब बाहर का जगत् फीका लगने लग जाता है। हमारी समस्याएं इसीलिए उभरती हैं कि हम बाह्य जगत् में अधिक जीते हैं, आंतरिक जगत् में जीने का प्रयास नहीं करते। जब तक भीतर के दरवाजे नहीं खुलते तब तक हमारी अपार सपदा का हमें भान नहीं होता। भीतर के शब्द कितने सुखद हैं, भीतर की गंध कितनी मीठी है, भीतर का रूप कितना मोहक है, इनका हमें तब तक अनुभव नहीं होता जब तक हम भीतरी दरवाजों और खिड़कियों को नहीं खोल देते। जब तक भीतर के शब्द, रूप, रस, गंध, स्पर्श और आनन्द का अनुभव नहीं होता तब तक आदमी कितना ही पढ़े, ज्ञान करे, सुने, उसका आकर्षण बाह्य जगत् में ही होगा। इस आकर्षण को नहीं तोड़ा जा सकता। धर्म का कितना ही उपदेश सुनें, धर्म के क्रियाकांडों की उपासना करें, किन्तु जब तक भीतर का जागरण घटित नहीं होगा, भीतर की झलक नहीं मिलेगी, तब तक आकर्षण बाहर ही जाएगा, भीतर नहीं। कान की बात कान तक पहुंचकर रह जाएगी और मस्तिष्क की बात मस्तिष्क के तंतुओं को झंकृत कर समाप्त हो जाएगी। वह भीतर तक नहीं पहुंच सकेगी। भीतर का साम्राज्य अनोखा है। उसका अपना सिद्धान्त है, नियम है, अनुभव है। उसकी व्याख्या और परिभाषा दूसरी है।

संन्यासी ने राजा से कहा—मुझे सोने की गंध आती है, इसलिए मैं राजमहल में नहीं जाऊंगा, क्योंकि वहां सर्वत्र सोना ही सोना है। राजा ने कहा—सोने में गंध होती ही नहीं, फिर आएगी कैसे? संन्यासी राजा को चमारवाड़े में ले गया। चमड़े की दुर्गन्ध से राजा का सिर फटने लगा। चमारों से पूछा—क्या तुम्हें कभी दुर्गन्ध का अनुभव होता है? उन्होंने कहा—महाराज! चमड़े की दुर्गन्ध होती ही नहीं। संन्यासी ने कहा—राजन्! चमड़े के बीच रहने वाले को कभी बदबू नहीं सताती। इसी प्रकार सोने के मध्य में जीने वालों को सोने की गंध नहीं आती। चमड़े की गंध उसे आएगी जो चमड़े के बीच नहीं रहता। सोने की गंध उसे आएगी जो सोने के बीच नहीं रहता, सोने से दूर रहता है। जो सोने से दूर रहता है वही सोने की बुराई का अनुभव कर सकता है। जो सोने में रचा-पचा रहता है, वह सोने की बुराई का क्या अनुभव करेगा?

जो व्यक्ति भीतर के जगत् में प्रवेश नहीं करता, जो अपने चैतन्य का अनुभव नहीं करता, जो अपने भीतर विद्यमान आनन्द, शक्ति और ज्ञान का स्पर्श नहीं करता, उस व्यक्ति को कोई उपदेश बदल नहीं सकता। उस व्यक्ति के आकर्षण-बिंदु को कोई मिटा नहीं सकता। उस व्यक्ति का आकर्षण केन्द्र

बाह्य में है और रहेगा। कोई परिवर्तन नहीं आएगा, फिर चाहे उसके लिए कितने ही नियम, सिद्धान्त और उपदेश बना दें। आज का यह ज्वलंत प्रश्न है कि आज धर्म के द्वारा वह घटित नहीं हो रहा है, जो होना चाहिए। आज इतने धर्म और धर्मगुरु हैं, इतने शास्त्र और इतने धर्मस्थल हैं—फिर भी धर्म का जो परिणाम आना चाहिए वह नहीं आ रहा है, किन्तु सब कुछ विपरीत हो रहा है, यह क्यों ?

तीन प्रकार की चेतनाएं हैं—इन्द्रिय-चेतना, मनश्चेतना और बौद्धिक-चेतना। आदमी इन तीनों को काम में लेता है और इन तीनों पर पूरा विश्वास करता है। अनुभव की बात यह है कि ये तीनों चेतनाएं मनुष्य को उलझाती हैं, सुलझाती नहीं। इन्द्रिय-चेतना का जागरण होने पर आसक्ति का जागरण होता है। वैराग्य दब जाता है। आदमी इन्द्रिय-चेतना को काम में ले पर उस पर भरोसा न करे। यही बात मनश्चेतना के विषय में है। मन चंचल है, नटखट है। उस पर पूरा भरोसा करने पर वह धोखा दे जाता है। आदमी बुद्धि की चेतना से काम करता है। वह तर्क का व्यवहार करता है पर उसे यह जान लेना चाहिए कि तर्क भीतर तक नहीं पहुंचता। वह आदमी को उलझा देता है। यह इस दुनिया का सबसे बड़ा सक्षम शस्त्र है। इससे बड़े-बड़े शस्त्र काटे जा सकते हैं। तर्क हर बात को काट सकता है, फिर वह बात चाहे किसी के द्वारा ही क्यों न कही गई हो। ऐसे बौद्धिक प्रश्न सामने आते हैं जहां हार-जीत का प्रश्न होता है। बुद्धि आखिर बुद्धि है। जो बुद्धि के व्यायाम में निपुण है वह जीत जाता है और जो उस खेल में निपुण नहीं है, वह हार जाता है। आदमी व्यवहार की दुनिया में बुद्धि के सहारे जीत सकता है, पर वह सचाई तक नहीं पहुंच सकता।

पंडित रघुनन्दन शर्मा अलीगढ़ के निवासी थे। वे संस्कृत के प्रकांड पंडित और बेजोड़ आशुकवि थे। एक बार वे रेल से यात्रा कर रहे थे। साथ में उनका एक शिष्य था। पास में एक पंडित बैठा था। शिष्य ने उस पंडित से पूछ लिया—श्रीमदानां किं नामधेयं ? आपका नाम क्या है ? उस पंडित का अहं फुफकार उठा। उसने कहा—'श्रीमदानां' यह अशुद्ध प्रयोग कैसे किया ? पंडित रघुनन्दनजी ने शिष्य की बात को सहारा देते हुए कहा—यह प्रयोग अशुद्ध नहीं है, शुद्ध है। इसका विग्रह इस प्रकार किया जा सकता है—श्रीयः मदः इति श्रीमदः, तेषां श्रीमदानां। पंडित चुप हो गया।

यह तर्क और बुद्धि न जाने कब सत्य को असत्य और असत्य को सत्य ठहरा दे। मेरे जीवन में भी ऐसे अनेक प्रश्न आए हैं जब मैंने भी, दूसरों को लगने वाले अशुद्ध प्रयोगों को, शुद्ध प्रमाणित किया है और वह भी प्रमाणों और व्याकरण के प्रयोगों के द्वारा। पर मैं बुद्धि और तर्क पर पूरा भरोसा कभी नहीं करता।

हमारी चेतना की पहली मंजिल है—इन्द्रिय-चेतना। दूसरी मंजिल है

मनश्चेतना और तीसरी मंजिल है बौद्धिक-चेतना। हमें सचाई तक पहुंचना है, धर्म या आन्तरिक संपदा तक पहुंचना है तो इन तीनों भूमिकाओं से परे जाकर चौथी भूमिका को हस्तगत करना होगा। वह चौथी भूमिका है—अनुभव-चेतना।

आज धर्म इसीलिए निष्प्राण-सा हो रहा है कि उसकी आराधना अनुभव-चेतना के स्तर पर नहीं की जा रही है। वह केवल मनश्चेतना और बौद्धिक-चेतना के आधार पर की जा रही है। तर्क तर्क को उत्पन्न करता है। वह समस्या पैदा करता है, कभी समाधान नहीं देता।

जब अनुभव की चेतना जागती है तब बुद्धि, जो कभी बहुत शक्तिशाली लग रही थी, शक्तिहीन लगने लगती है। मन भी कमजोर लगने लगता है। फिर विश्वास टूटता है और फिर इन्द्रियों, मन और बुद्धि द्वारा जो प्राप्त होता है उसमें कुछ सार नहीं लगता। अनुभव की चेतना नहीं जागती तब आदमी आंख, कान, जीभ द्वारा प्राप्त संवेदनों को ही सारभूत मानता है। उसकी दृढ़ धारणा बन जाती है कि इन्द्रियों द्वारा जो उपलब्ध होता है वही सार है। मन के द्वारा जो उपलब्ध होता है वही सार है। मन के तीन कार्य हैं—स्मृति, कल्पना और चिन्तन। इनके द्वारा प्राप्त होता है वही सार है। उसे भीतर में कोई सार नजर नहीं आता। जब आदमी इन सब भूमिकाओं को पार कर ऊपर चढ़ जाता है तब उसे लगता है कि जिसे वह सार मान रहा था, वे वास्तव में सारहीन हैं और जो सार है वह भीतर में पड़ा है। यह जागरण दो प्रकार से हो सकता है—स्वभाव से या अभ्यास से—'निसर्गाद् वा अधिगमाद् वा।' अचानक भी ऐसी घटना घटित हो सकती है, अचानक कोई संवेग दर्शन हो सकता है कि व्यक्ति में अनुभव की चेतना जागृत हो जाती है। अभ्यास के द्वारा भी इसका जागरण किया जा सकता है। किसी प्रबुद्ध व्यक्ति से सुनकर या स्वयं में विशिष्ट ज्ञान की उपलब्धि होने पर भी यह जागरण हो सकता है। जब यह जागरण होता है तब बाह्य सीमाओं का अतिक्रमण कर साधक आन्तरिक सीमा में प्रवेश पा जाता है।

आदमी अनुभव की मंजिल पर चढ़ नहीं पाता और कहता है इन्द्रियों में कोई सार नहीं है। इन्द्रियां हंसती हैं कि आदमी कितना पागल है। वह हमें भोगता जा रहा है और कहता भी जा रहा है कि इनमें कोई सार नहीं है। आदमी कहता है—मन भटकाता है, मन दुःख देता है। मन सोचता है—कितना मूर्ख है आदमी कि वह मुझे भोगता भी जा रहा है और कोसता भी जा रहा है।

लोग पूछते हैं—हम किस मन को चंचल कहें और किस मन को स्थिर कहें? किस मन के द्वारा हम दुःख भोग रहे हैं और किस मन के द्वारा हम दुःख को काट रहे हैं? क्या मन भी दो हैं? एक दुःख देने वाला और दूसरा दुःख काटने वाला। मन सोचता है—मेरी छाया में पलने-पुसने वाला आदमी मेरी छाया को ही बुरा-भला कह रहा है। बुद्धि भी यही सोचती है कि आदमी मेरे से खेल खेल रहा है

और मुझे ही गालियां दे रहा है।

जो व्यक्ति इन्द्रिय-चेतना, मनश्चेतना और बौद्धिक-चेतना की परिधि में जीता है, उसे इन्द्रिय, मन और बुद्धि को कोसने का कोई अधिकार ही नहीं है और उनके उपभोग में सार नहीं है, यह कहना शत-प्रतिशत झूठ है। इन्हें असार कहने का अधिकार तब प्राप्त होता है जब साधक इन तीनों चेतनाओं से ऊपर उठकर अनुभव की चेतना में जीने लगता है।

अनुभव की चेतना समाधि का पहला सोपान है। यहां पहुंचने पर प्रियता और अप्रियता का संवेदन समाप्त हो जाता है या कम हो जाता है। उस स्थिति में जीवन के सारे व्यवहार, प्रवृत्तियां और कर्म प्रतिक्रियाशून्य हो जाते हैं। काम चलता है, पर प्रतिक्रिया नहीं होती। पैर चलता है, पर उसका पदचिह्न नहीं बनता। रोटी खाते हैं, शेष कुछ नहीं बचता। काम हो और शेष कुछ भी न रहे, यह है प्रतिक्रियाशून्य जीवन। यही दुःख-चक्र को तोड़ने वाला है। यह तब उपलब्ध होता है जब व्यक्ति चौथी मंजिल पर आरोहण कर लेता है। धर्म की सारी व्याख्या, परिभाषा और धर्म का सारा प्रतिपादन अनुभव की चेतना में प्रवेश कर दिया गया है। धर्म का बोध और धर्म की समझ उन्हीं लोगों को हुई है जिन्होंने अपना पैर अनुभव की चेतना में जमा दिया। यदि ऐसा नहीं होता तो वे न धर्म की बात कहने का अधिकार पाते और न इन्द्रिय-विषयों को असार कहने का अधिकार पाते। यह तभी घटित होता है जब समाधि का पहला सोपान हमारे पैरों के नीचे आ जाता है।

# १५. संयम और समाधि

तवेणं भंते ! जीवे किं जणयइ? तवेणं वोदाणं जणयइ।

भगवन् ! तपस्या से जीव क्या प्राप्त करता है ? तपस्या से व्यक्ति व्यवदान—पूर्व-संचित कर्मों को क्षीण कर विशुद्धि को प्राप्त होता है।

१. दस विधा समाधि पण्णत्ता, तं जहा—

- पाणातिवायवेरमणे
- मुसावायवेरमणे
- अदिण्णादाणवेरमणे
- मेहुणवेरमणे
- परिग्गहवेरमणे
- इरिया समिति
- भासा समिति
- एसणा समिति
- आयाणभंडमत्त णिक्खेवणा समिति
- उच्चार पासवण-खेल-सिंघाणग-जल्ल-पारिट्ठावणिया समिति

- समाधि के दस प्रकार हैं—
- प्राणातिपात-विरमण
- मृषावाद-विरमण
- अदत्तादान-विरमण
- मैथुन-विरमण
- परिग्रह-विरमण
- ईर्या समिति
- भाषा समिति
- एषणा समिति
- आदानभण्ड-अमत्र-निक्षेप समिति
- उच्चार-प्रस्रवण-श्लेष्म-सिंघाण-जल्ल-पारिष्ठापनिका समिति

- समाधि के चार साधन—

१. वैराग्य
२. एकाग्रता
३. श्वास-संयम
४. प्रसन्नता
५. समाधि है भीतर में जागना।

२. मनोविज्ञान की भाषा में अवचेतन मन को सक्रिय करना।

३. मस्तिष्क—मेरुप्रणाली (सेरेब्रो स्पाइनल सिस्टम) द्वारा संचालित सक्रिय

ास सीमा तक कम होती है, उस सीमा तक अवचेतन मन की सक्रियता
ढ़ती है।
ंयम के दो अर्थ—नियंत्रण और अनुभव।
वेदन-नियंत्रण से वैराग्य,
ाचार-नियंत्रण से एकाग्रता,
वेग-नियंत्रण से प्रसन्नता—उपलब्ध होती है।
ास नियंत्रण द्वारा संवेदन-नियंत्रण,
ायत्त-तंत्रिका पर धीरे-धीरे नियंत्रण।
वेदन-नियंत्रण विचार-नियंत्रण में सहायक।
ाचार-नियंत्रण संवेग-नियंत्रण में सहायक।
वेग का संबंध ग्रन्थियों के स्राव से और ग्रन्थियों का संबंध स्वायत्त-तंत्रिका
त्र से और स्वायत्त-तंत्रिका-तंत्र का संबंध हाइपोथेलेमस से। हाइपोथेलेमस
ा संबंध तैजस शरीर से।

# पन्द्रह

## शब्दों की कारा

चैतन्य-केन्द्र-प्रेक्षा का प्रयोजन यही है कि वे जागृत हों, सक्रिय हों।
माध्यम से हम चेतना की गहराई तक पहुंचे, समाधि प्राप्त करें।

समाधि की अनेक परिभाषाएं हैं। उनमें एक है—जब ध्याता, ध्येय और
का भेद नहीं रहता तब समाधि घटित होती है। जब तक ध्याता अलग,
और ध्यान अलग होता है तब तक समाधि नहीं होती। यह परिभाषा
परन्तु आज के संदर्भ में लगता है कि यह अनुभवहीन परिभाषा है। कुछ
नहीं आता कि समाधि क्या है? जब अनुभव समाप्त हो जाता है, कोरा
जाता है तब हर वस्तु का मूल्य कम हो जाता है। समाधि का मूल्य भी कम
क्योंकि यह परिभाषा निर्जीव और प्राणहीन बन गई, अनुभवहीन बन गई
प्रकार धर्म का उपदेश भी अनुभवहीन हो गया। धर्म का उपदेष्टा यदि अनु
वाणी में बोलता है तब उसकी वाणी प्राणवान् और सार्थक होती है। यदि
वाला स्वयं अनुभवशून्य होता है तो उसके शब्द केवल प्रपंचमात्र रह जाते हैं
का मायाजाल बिछता है। कोई भी व्यक्ति उसके उपदेश से लाभान्वित
सकता।

एक प्रबुद्ध व्यक्ति धर्म-स्थान में गया। प्रवचन सुना। घर आकर उसने
कार को पत्र लिखा—'मैंने आज आपका अनुभवहीन प्रवचन सुना। आपके
का एक-एक शब्द मेरी पुस्तक में है। मैं वह पुस्तक आपके चरणों में भेंट
भेज रहा हूं।' उसने पत्र के साथ पुस्तक भेज दी। प्रवचनकार ने पत्र पढ़ा।
खोली। वह था शब्दकोष। वह आश्चर्यचकित रह गया। लज्जित भी हुआ

यह एक तीखा व्यंग है। जब अनुभव कुछ भी नहीं होता और केवल
दोहराई जाती है, केवल शाब्दिक घटाटोप होता है, तो वे सारे शब्द
मिल जाते हैं, जीवन में उनका अवतरण कभी नहीं होता। न प्रवचनकार के
में वे शब्द मिलते हैं और न सुनने वालों के जीवन में वे शब्द मिलते हैं।

ब्दकोश को दोहरा देता है और श्रोता शब्दकोश को सुन लेता है। मूल प्रश्न ाव का। परिभाषा की कोई उलझन नहीं है।

## ा है भीतर में जागना

ाधि का अर्थ है—भीतर में जागना। जो व्यक्ति भीतर में जागना शुरू कर वह समाधि को उपलब्ध होता है। जो व्यक्ति भीतर में जागना शुरू नहीं जो केवल बाहर ही बाहर जागता है, वह कभी समाधि को उपलब्ध नहीं

द, रूप, रस, गन्ध, स्पर्श और भाव—इन छह विषयों में जीने वाला व्यक्ति जीता है। भाव का अर्थ है—मन के भाव—क्रोध, मान, माया, कपट, र्ष्या, द्वेष आदि। जो इन छह विषयों से हटकर जीता है वह भीतर में , भीतर में जागता है। जब व्यक्ति भीतर में जागता है, भीतर में जीता ाधि अपने आप घटित होती है।

ाधि का अर्थ है—भीतर में जागना, भीतर में जीना। असमाधि का अर्थ र में जागना, बाहर में जीना। मनुष्य सहज ही बाहर के प्रति जागरूक क्योंकि बाहर में जितना आकर्षण है उतना भीतर में नहीं है। भीतर में तो बहुत है, परन्तु आदमी उससे परिचित नहीं है। समाधि का अर्थ ही है परिचित होना, अपने आप से परिचित होना। जब मनुष्य अपने आप त होना शुरू कर देता है और परिचित हो जाता है तब बाहर में जीना ए कठिन हो जाता है। बाहर में जीता है तो भी केवल एक साक्षी के रूप है, तटस्थता के साथ जीता है किन्तु उसमें वह आकर्षण नहीं रहता जो ता था। आकर्षण की दिशा बदल जाती है। नया आयाम खुल जाता है।

## के तीन आयाम

तक जीवन में समाधि का अवतरण नहीं होता तब तक आदमी प्रियता यता—इन दो आयामों में जीता है। उसका सारा जीवन राग और द्वेष में बीतता है। जब उसे भीतर का परिचय प्राप्त होता है, आन्तरिक होता है तब तीसरा आयाम उद्घाटित होता है। वह तीसरा आयाम है— ा, समता या संयम। यह जीवन का तीसरा आयाम है। इस आयाम में ा समाधि को प्राप्त होता है। सामान्यतः आदमी प्रियता या राग में अथवा अप्रियता या द्वेष में जीता है। इन दोनों से परे होकर 'समता' में के लिए सुलभ नहीं है। सामायिक का उपलब्ध होना सरल नहीं है। परंपरागतरूप में सामायिक का अनुष्ठान करते हैं। मुनि की सामायिक न की होती है और उपासक की सामायिक अल्पकालिक होती है।

सामायिक का अर्थ है—समताभाव में अवस्थिति। सामायिक करने वाला स
में रहता है। यह कभी नहीं हो सकता कि कोई व्यक्ति सामायिक करे
असमाधि में रहे, मन की अशान्ति को भोगता रहे। जब सामायिक होगी, स
होगी तो समाधि अपने आप होगी। सामायिक, समता, संयम और समाधि
एकार्थक हैं। समता का अवतरण तब होता है जब प्रियता और अप्रियता की
खुलती है, राग और द्वेष की ग्रन्थि का विमोचन होता है। इस गांठ के खुले
समता का अवतरण नहीं हो सकता।

## समाधि के तीन साधन

ग्रन्थि कैसे खुले, यह एक प्रश्न है। समाधि और संयम कैसे प्राप्त हो,
समझना है। समाधि को प्राप्त करने के अनेक साधन हैं। उनमें तीन मुख्य
वैराग्य, एकाग्रता और चित्त की प्रसन्नता। ये तीन बड़े साधन हैं, तीन बड़े सो
हैं, पर इन पर आरोहण कैसे किया जाए? सोपान-श्रेणी ऊपर तक पहुंचाती
पर प्रश्न है कि उस पर चढ़ा कैसे जाए? प्रश्न वैसा ही बना रह जाता है।

एक आदमी नौका पर चढ़ा। कुछ अंधेरा था। उसने नाव को सेना प्र
किया। नाव सेता रहा। रात बीतती गई। रातभर नाव सेता रहा। कुछ उज
हुआ। उसने सोचा दूसरा तट आ गया है। वह नौका से उतरा। उसने देखा
तट वही है जहां से वह नौका पर चढ़ा था। रात भर नौका सेता रहा, पर प
कहीं नहीं। उसने ध्यान से देखा। नौका एक रस्से से बंधी थी। वह उस रस्से
खोलना भूल गया था। नौका आगे नहीं चली। वह कहीं नहीं पहुंचा।

आदमी के जीवन में ये घटनाएं घटित होती रहती हैं। वह अपनी जीवन न
को सेए जा रहा है। वह नौका रस्से से बंधी हुई है। आदमी उस रस्से को खो
भूल गया है। वह मानता है कि नौका चल रही है। फिर भी वह कहीं नहीं प
पा रहा है।

इसी प्रकार समाधि की बात वहीं की वहीं रह गई है। आदमी जानता
वैराग्य से समाधि घटित होती है, एकाग्रता से समाधि घटित होती है और चि
की प्रसन्नता से समाधि घटित होती है। परंतु मूल प्रश्न है कि वैराग्य कैसे आ
पदार्थ के प्रति होने वाला राग कैसे मिटे? एकाग्रता की निष्पत्ति कैसे हो? मन
चंचलता कैसे मिटे? चित्त की प्रसन्नता कैसे बढ़े? संवेग कैसे कम हो? ये
यथावत् अनुत्तरित ही रह जाते हैं।

हम इन प्रश्नों का समाधान ढूंढ़ें। मैं मानता हूं कि जिस व्यक्ति ने श्व
नियंत्रण करना सीख लिया, उसमें वैराग्य, एकाग्रता और चित्त की प्रसन्नता—
तीनों स्वतः फलित होंगे। जो श्वास-नियंत्रण के सूत्र को नहीं जानता उस
वैराग्य फलित होता है और न एकाग्रता तथा चित्त की प्रसन्नता फलित होती

मनोविज्ञान के संदर्भ में हम समाधि को समझें। मनोविज्ञान का सिद्धान्त है कि जब तक संवेदन, विचार, संवेग, एमोशन और पेशन पर नियंत्रण नहीं होता तब तक समाधि या मन की शांति घटित नहीं होती। परन्तु प्रश्न है कि यह नियंत्रण कैसे हो ?

प्राचीन भाषा में जिसे वैराग्य कहा गया, मनोविज्ञान उसे संवेदन-नियंत्रण कहता है। विचार का नियंत्रण एकाग्रता है और संवेग का नियंत्रण चित्त की प्रसन्नता है।

## मस्तिष्क : संवेदन-नियंत्रण केन्द्र

संवेदन का संबंध हमारी इन्द्रियों से है, मस्तिष्क से है। संवेदनों के सारे केन्द्र मस्तिष्क में हैं। आंख देखती है पर आंख के संवेदन का केन्द्र आंख के पास नहीं है, वह मस्तिष्क में है। जीभ स्वाद लेती है किन्तु उसका संवेदन-केन्द्र मस्तिष्क में है। जीभ, कान, आंख पर नियंत्रण करने की जरूरत नहीं है। किसी भी इन्द्रिय पर नियंत्रण की आवश्यकता नहीं है। आवश्यकता है मस्तिष्क और मेरुदंड—इन दो पर नियंत्रण पाने की। सारा नियंत्रण या संचालन मेरुदंड और मस्तिष्क द्वारा होता है। शरीरशास्त्रीय भाषा में इसे 'सेरेब्रो-स्पाइनल-सिस्टम' कहते हैं। इसके द्वारा सारा संचालन होता है।

## जीवन क्या है ?

आदमी जीवित है। क्या इस चमड़ी या हड्डियों में जीवन है ? क्या इस रक्त और मांस में जीवन है ? नहीं, कोई जीवन नहीं है। सारा जीवन है नाड़ी-संस्थान या तंत्रिका-तंत्र में। सारा जीवन है ग्रन्थि-तंत्र में। हमें मेरुदंड, मस्तिष्क और ग्रन्थि-तंत्र—इन तीनों पर नियंत्रण पाना है। मस्तिष्क पर नियंत्रण होगा तो संवेदनों पर अपने आप नियंत्रण स्थापित हो जाएगा। मस्तिष्क पर नियंत्रण होगा तो विचार पर अपने आप नियंत्रण हो जाएगा। मेरुदंड पर नियंत्रण होगा तो संवेग या कषाय पर नियंत्रण हो जाएगा। कषाय पर नियंत्रण करने वाला मस्तिष्क नहीं है। नाड़ी-संस्थान के दो विभाग हैं। एक है स्वतःचालित और दूसरा है मस्तिष्क और मेरुदंड के द्वारा चालित अर्थात् नाड़ी-संस्थान के द्वारा चालित। हमारे जीवन की प्रणाली जो मस्तिष्क और मेरुदंड के द्वारा संचालित होती है, वह ऐच्छिक नहीं होती। किन्तु हमारी बहुत सारी क्रियाएं ऐच्छिक होती हैं। वे स्वशासित तंत्रिका-तंत्र द्वारा सम्पन्न होती हैं। आदमी को कुछ भी इच्छा करनी नहीं पड़ती, कुछ भी प्रयत्न नहीं करना पड़ता।

हृदय धड़क रहा है, गति कर रहा है। इसके लिए कुछ भी अपेक्षित नहीं है। आदमी को सोचना नहीं पड़ता। भोजन किया। पाचन क्रिया अपने आप होने लग

जाती है। लीवर अपना काम करता है। आमाशय अपना काम करता है और पक्वाशय अपना काम करता है। आदमी को इन क्रियाओं के लिए प्रयत्न करने की जरूरत नहीं होती। सारी क्रियाएं ऑटोमेटिक होती रहती हैं। जितने भी आंतरिक अवयव हैं, इन्टरनल ओरगन्स हैं, और जो ग्रन्थियां हैं उनके लिए आदमी को कुछ भी नहीं करना पड़ता। गुस्सा आता है। आप क्या करेंगे? जब भी एड्रीनल ग्रन्थि का स्राव बढ़ता है, आदमी गुस्से से भर जाता है। मधुमेह की बीमारी हुई और आदमी चिड़चिड़ा हो जाएगा। ये सब स्वतः होते हैं।

## अनुकंपी-सहानुकंपी तंत्रिकाएं

नाड़ी-संस्थान में तंत्रिका-तंत्र की कुछ प्रवृत्तियां ऐसी हैं जो स्वतःसंचालित होती हैं और कुछ प्रवृत्तियां मेरुदंड और मस्तिष्क के द्वारा संचालित होती हैं। हाथ उठाना है। आदमी की इच्छा होगी तो हाथ उठेगा, अन्यथा नहीं। बोलना है। आदमी की इच्छा होगी तो वह बोलेगा अन्यथा नहीं। इसी प्रकार चलना, बैठना, घूमना, धूप से छांह में आना या छांह से धूप में जाना—ये सब प्रवृत्तियां इच्छा पर निर्भर करती हैं। आदमी चाहता है तो ये सब होती हैं, नहीं चाहता तो ये कभी नहीं होतीं। ये ऐच्छिक प्रवृत्तियां मस्तिष्क और मेरुदंड के द्वारा संचालित और नियंत्रित होती हैं। आन्तरिक अवयवों के कार्य, ग्रन्थियों का स्राव आदि सारे कार्य स्वायत्त तंत्रिका-तंत्र से निष्पादित होता है। मेरुदंड के दोनों ओर सिम्पेथेटिक और पेरा-सिम्पेथेटिक—अनुकंपी और सहानुकंपी ये दो प्रकार की तंत्रिकाओं के गुच्छ होते हैं। वहां से स्वायत्ततंत्रिका-तंत्र संचालित होता है। उसमें मस्तिष्क और मेरुदंड का विशेष उपयोग नहीं होता। किन्तु संबंध अवश्य जुड़ा रहता है।

## परिवर्तन का मूलघटक : बायो-एलेक्ट्रीसिटी

आदमी संवेदनों,' विचारों और संवेगों पर नियंत्रण करना चाहता है किन्तु जब तक आन्तरिक क्रियाओं में कोई परिवर्तन नहीं आता तब तक नियंत्रण संभव नहीं होता। व्यक्ति को संचालित करते हैं आन्तरिक रसायन, आन्तरिक विद्युत्-प्रवाह और आन्तरिक तंत्रिका-तंत्र। जब तक हमारे रसायन न बदल जाएं, जब तक हमारी बोडीकेमिस्ट्री में कोई परिवर्तन न आ जाए, बायो-इलेक्ट्रीसिटी में कोई परिवर्तन न आ जाए तब तक कुछ भी परिवर्तन नहीं हो सकता। संवेगों का परिवर्तन तो हो ही नहीं सकता।

## आत्मप्रतिष्ठित क्रोध : एक सचाई

एक आदमी प्रसन्न रहता है और दूसरा खिन्न रहता है। एक निश्चित है और दूसरा चिन्ताओं के भार से आक्रान्त है। इन वृत्तियों का मूल कारण है भीतरी

रसायन। वे जैसे होते हैं आदमी वैसा ही बन जाता है। योग की भाषा में ग्रन्थियों को चक्र और प्रेक्षा-ध्यान की भाषा में उन्हें चैतन्य-केन्द्र कहा जाता है। जब तक इन ग्रन्थियों के स्राव नहीं बदलते, समाधि निष्पन्न नहीं होती। क्रोध क्यों आता है? वह केवल उद्दीपनों, निमित्तों या बाहरी घटनाओं के कारण नहीं आता। हजार प्रतिकूल घटनाओं के होने पर भी एक व्यक्ति को गुस्सा नहीं आता और एक व्यक्ति साधारण सी घटना घटित होने पर क्रोध कर लेता है। यह क्यों? कोई उद्दीपन नहीं, कोई निमित्त नहीं, फिर क्रोध क्यों? स्थानांग सूत्र में क्रोधोत्पत्ति के चार कारण माने हैं—१. आत्मप्रतिष्ठित २. परप्रतिष्ठित ३. तदुभयप्रतिष्ठित ४. अप्रतिष्ठित।

इनमें तीन कारण (२, ३, ४) स्पष्ट हैं, हर व्यक्ति के सामने आते हैं। चौथा कारण बहुत महत्त्वपूर्ण है। वह है 'आयपयट्ठिएकोहे'—आत्म-प्रतिष्ठित क्रोध। यह वह क्रोध है जिसका कोई भी बाहरी कारण नहीं है। वह भीतर में उत्पन्न होता है और बाहर प्रकट हो जाता है। यह तथ्य सहजगम्य नहीं है। बिना निमित्त के क्रोध कैसे उत्पन्न होता है? बिना उद्दीपन के क्रोध कैसे उत्पन्न होता है? यह असंभव-सा लगता है। किन्तु शरीरशास्त्रीय और मानसशास्त्रीय अध्ययन के संदर्भ में लगता है कि बहुत बड़े सत्य की उद्घोषणा है—आत्मप्रतिष्ठित क्रोध। बाहर का कोई निमित्त नहीं, कोई हेतु नहीं, किन्तु ग्रन्थियों का स्राव बदल गया, एड्रीनल की मात्रा बढ़ गई और आदमी बहुत गुस्से से भर गया। बिना किसी निमित्त या कारण के मनुष्य दुःख, चिन्ता, घृणा, ईर्ष्या से भर जाता है। कारण होने पर कोई ईर्ष्या या घृणा करता है, वह बात छिपी नहीं रहती। परन्तु बिना कारण ईर्ष्या, घृणा करना कुछ अटपटा-सा लगता है। सदा प्रसन्न और सुखी रहने वाला आदमी भी निमित्त या उद्दीपन मिलने पर दुःखी रहने लग जाता है। निमित्तों से आदमी सुखी होता है, निमित्तों से आदमी दुःखी होता है। निमित्तों के आधार पर उसके भाव बदलते हैं। वह कभी दुःखी हो जाता है और कभी वह सुखी बन जाता है। वह कभी ईर्ष्या से भर जाता है और कभी वह घृणा से भर जाता है। फिर समाधि की बात कैसे की जाए? ये सारी घटनाएं असमाधि में डालने वाली हैं मन को अशान्त बनाने वाली हैं।

## निमित्तों से बचो : भीतरी स्राव बदलो

निमित्तों और उद्दीपनों से बचना समाधि के लिए पर्याप्त
से और उद्दीपनों से बचना बहुत अच्छी बात है, परन्तु इस
नहीं होती। इससे व्यवहार सुखद बनता है, और और
है, परन्तु समाधि को घटित करने के लिए इतना ही
तक बचा जाए? समाधि घटित होती है भीतरी

से कितना ही बचे, किन्तु जिस क्षण बिल्ली सामने आती है तब उसके लिए जीवन-मरण का प्रश्न खड़ा हो जाता है । व्यक्ति दस वर्षों तक निमित्तों से बचता रहा। एक दिन निमित्त मिलते हैं और वह वैसा ही आचरण करने लग जाता है जैसे दस वर्ष पूर्व करता था। निमित्तों से बचना अच्छा है, पर पर्याप्त नहीं। ब्रह्मचारी से कहा गया—वह निमित्तों से बचे। स्त्री का संसर्ग न करे; शब्द, रूप, रस और गंध से बचे; प्रिय भोजन और कुतूहल से बचे। एक पूरी सूची है निमित्तों से बचने की। वह निमित्तों से बचता रहा। किन्तु भीतरी परिवर्तन घटित नहीं हुआ। परिवर्तन का प्रयत्न ही नहीं किया। प्रसंग आया। तीव्र निमित्त मिला और वह वर्षों से बचने वाला फिसल गया। निमित्तों से बचने की बात समाप्त हो गई। वह ठीक उसी परिस्थिति में चला गया, जिसमें वह पहले स्थित था।

मुनि स्थूलभद्र वेश्या के यहां चार मास बिताकर आचार्य के पास आये। आचार्य ने उनकी भूरि-भूरि प्रशंसा की। एक मुनि सिंह की गुफा पर चार मास बिताकर आए। आचार्य ने उनकी कोई प्रशंसा नहीं की। उन्होंने सोचा—यह क्या? इतना पक्षपात! मेरा स्थान कितना भयंकर था और स्थूलभद्र का स्थान कितना मनोरम! फिर भी आचार्य ने स्थूलभद्र की प्रशंसा की, मेरी नहीं। स्थूलभद्र प्रधानमंत्री का पुत्र है, ऐश्वर्यशाली है, इसलिए उसकी प्रशंसा हो गई। मेरी प्रशंसा कौन करे? उसके मन में ईर्ष्या का भाव जाग गया। वह आचार्य के पास आकर बोला—अब मैं वेश्या के घर चातुर्मास करूंगा। आचार्य ने समझाया। वह नहीं माना। वेश्या के घर जाकर रहा। कुछ दिनों तक निमित्तों से बचता रहा। उसमें आन्तरिक परिवर्तन पूर्णरूप से घटित नहीं हुआ था। एक दिन ऐसा आया कि वह वेश्या के मायाजाल में फंस गया। श्रामण्य से च्युत हो गया। लंबी कहानी है।

केवल निमित्तों से बचना पर्याप्त नहीं होता। दोनों ओर से बचना होता है। बाहर के निमित्तों से भी यथासंभव बचना चाहिए और आन्तरिक ग्रन्थियों के स्राव को भी बदलना चाहिए। कर्म का विपाक ग्रन्थियों के माध्यम से होता है। उसे भी बदलना चाहिए। हम अब इसे शरीरशास्त्रीय और मानसशास्त्रीय व्याख्या के संदर्भ में समझें। हमारा यह शरीर स्थूल है। इससे आगे है सूक्ष्म-शरीर और उससे आगे है अति सूक्ष्म शरीर। जैन दर्शन की शब्दावली में स्थूल-शरीर को औदारिक शरीर, सूक्ष्म शरीर को तैजस शरीर और अति सूक्ष्म-शरीर को कार्मण शरीर कहते हैं। हमारे भावों पर नियंत्रण करता है यह तैजस शरीर और तैजस शरीर पर नियंत्रण करता है कर्म शरीर। तैजस शरीर मस्तिष्क के एक भाग 'हाइपोथेलेमस' पर नियंत्रण करता है। हमारे शरीर का तापमान, चयापचय की प्रक्रिया (मेटाबोलिज्म)—यह सब तैजस शरीर द्वारा नियंत्रित होता है। शरीर में भूख, नींद आदि के जो नियंत्रण-केन्द्र हैं वे सारे मस्तिष्क के हाइपोथेलेमस भाग में हैं।

तैजस शरीर का नियंत्रण होता है इस स्वायत्त-तंत्रिका-तंत्र पर। इस तंत्र का नियंत्रण होता है ग्रन्थि-संस्थान पर। एक पूरी शृंखला जुड़ी हुई है। आन्तरिक स्रावों को बदलने के लिए, भीतरी परिवर्तन के लिए पूरी प्रक्रिया चलती है। जब लेश्या बदलती है तब परिवर्तन घटित होता है। जब मन में तेजोलेश्या, पद्मलेश्या और शुक्ललेश्या के भाव आते हैं तब तैजस शरीर से स्राव होता है और वह हमारी ग्रन्थियों में आता है। ग्रन्थियों के दो प्रकार हैं—अन्तःस्रावी ग्रन्थियां और बहिर्स्रावी ग्रन्थियां। लीवर बहिर्स्रावी ग्रन्थि है। उसका स्राव है पित्त। वह बाहर निकलता है। वह भोजन के साथ मिलकर पाचन में सहयोग देता है। चक्र अन्तः-स्रावी ग्रन्थियां हैं। ध्यान के द्वारा वे सक्रिय होती हैं। उनका स्राव शरीर से बाहर नहीं जाता। वह सीधा रक्त के साथ मिल जाता है और अपना प्रभाव डालता है। इन अन्तःस्रावी ग्रन्थियों के रस हमारे समूचे स्वभाव को प्रभावित करते हैं। व्यक्ति चिड़चिड़ा होगा या प्रसन्न, व्यक्ति क्रोधी होगा या शान्त, व्यक्ति ईर्ष्यालु होगा या उदार—यह सारा इन ग्रन्थियों के विभिन्न स्रावों पर निर्भर है। जैसा स्राव होगा वैसा ही स्वभाव निर्मित हो जाएगा। इन स्रावों को बदले बिना संवेगों पर नियंत्रण नहीं किया जा सकता और स्वभाव को भी नहीं बदला जा सकता। यदि थायराइड ग्लैण्ड, कंठमणि, स्वस्थ नहीं है तो क्रोध की मात्रा बढ़ जाएगी और भी अनेक प्रकार की वृत्तियां बढ़ जाएंगी। यह ग्रन्थि एड्रीनल को प्रभावित करती है और फलस्वरूप उत्तेजनाएं बढ़ जाती हैं। यदि गोनाड्स प्रभावित होंगी तो कामवासना बढ़ेगी।

## भीतर में कैसे बदलें ?

हमें भीतर में बदलना है। हम भीतरी परिवर्तन का अभ्यास करें। हमें बाहर में बचना है और भीतर में बदलना है। यह तभी संभव है जब हम भीतरी जीव-रसायनों में परिवर्तन लायें। ग्रन्थियों के स्राव जैविक रसायन हैं। इनको बदलना है। विद्युत् के प्रवाह को बदलना है। प्राणधारा को बदलना है। यह परिवर्तन ध्यान, एकाग्रता, संयम और श्वास-नियंत्रण से घटित होता है। सबसे पहले श्वास-नियंत्रण आवश्यक होता है। जब हम श्वास को लंबा करना सीख लेते हैं, उसका प्रभाव स्वायत्त-तंत्रिका-तंत्र पर होता है। उसकी गति भी प्रभावित होती है। श्वास का संबंध ऐच्छिक और अनैच्छिक—दोनों प्रकार की तंत्रिका-तंत्र पर होता है। आप चाहें तो श्वास की गति को बढ़ा सकते हैं, घटा सकते हैं। यह बिना प्रयत्न के भी आता रहता है। इसलिए यह अनैच्छिक प्रवृत्ति है। इसको घटाया-बढ़ाया जा सकता है, इसलिए यह ऐच्छिक प्रवृत्ति है। श्वास को मंद किया जा सकता है, तीव्र किया जा सकता है। श्वास का संयम किया जा सकता है। उसे पूर्णरूप से रोका जा सकता है।

## विधिपूर्वक करना ही सब कुछ

जैसे-जैसे श्वास पर नियंत्रण बढ़ता जाता है वैसे-वैसे स्वचालित नाड़ी-संस्थान की प्रवृत्ति में भी परिवर्तन होता चला जाता है। श्वास-संयम की प्रक्रिया बहुत महत्त्वपूर्ण है। श्वास की संख्या को घटाने का मूल्यांकन करना प्रत्येक साधक का कर्तव्य है। दीर्घश्वास, मंदश्वास, सूक्ष्मश्वास—ये तीनों बहुत महत्त्वपूर्ण हैं। श्वास की क्रिया को बदलना समूचे व्यक्तित्व की धारा को बदलना है। जो श्वास को बदलना नहीं जानता, वह व्यक्तित्व की धारा को भी बदलना नहीं जान पाता। वह व्यक्तित्व के रहस्य को भी नहीं जानता। जिसने यह रहस्य खोजा कि श्वास-परिवर्तन के द्वारा समूचे जीवन को बदला जा सकता है, समूचे व्यक्तित्व को बदला जा सकता है, अध्यात्म के क्षेत्र में वह व्यक्ति सबसे बड़ा वैज्ञानिक था। वह सबसे बड़ा संत था। जो ध्यान करना प्रारम्भ कर देते हैं, परन्तु श्वास पर नियन्त्रण करना नहीं जानते, वे ध्यान में कभी सफल नहीं होते। ध्यान तभी सफल होता है जब वह विधिपूर्वक किया जाए। आज ही एक दम्पति आया। पति-पत्नी दोनों ध्यान करते हैं। उन्हें ध्यान करते दस वर्ष बीत गए। प्रतिदिन नियमितरूप से एक घंटा लगाते हैं। पर वे कह रहे थे कि उन्हें कुछ भी सफलता नहीं मिली। मन वैसा ही चंचल है। एकाग्रता सध नहीं पाती। मैंने पूछा—कौन-सी विधि से ध्यान करते हैं? उन्होंने कहा—कोई विधि नहीं। ऐसे ही आंखें बन्द कर बैठ जाते हैं। मैंने कहा—अभी तो दस वर्ष ही बीते हैं, यदि पचास वर्ष भी इस प्रकार बैठे रहें तो एकाग्रता नहीं आएगी, मन शान्त नहीं होगा। आप मुड़कर देखेंगे तो पता लगेगा कि आप उसी पदचिह्न पर खड़े हैं जहां पहला पदचिह्न अंकित किया था। कुछ भी आगे नहीं बढ़ पाए। ध्यान ही क्या, प्रत्येक साधना विधि से ही सफल होती है।

## नियंत्रण का क्रम

समाधि की विधि का पहला सूत्र है—श्वास-नियंत्रण। श्वास पर जब नियंत्रण सध जाता है तब इन्द्रियों के संवेदन-केन्द्रों पर सहज नियंत्रण हो जाता है। संवेदन-केन्द्रों पर नियंत्रण करने पर विचार-नियंत्रण अपने आप हो जाता है। विचार की चंचलता को बढ़ाने वाले हैं—संवेदन। जब संवेदन आते हैं तब वैचारिक चंचलता बढ़ती है और तब मन को चंचल होना पड़ता है। जब संवेदन-केन्द्रों पर नियंत्रण हो जाता है तब विचारों पर नियंत्रण हो जाता है और जब विचार नियंत्रित हो जाते हैं तब मन की चंचलता मिट जाती है। जब संवेदन और विचार नियंत्रित होते हैं तब संवेग-नियंत्रण स्वतः प्राप्त हो जाता है। इन सब नियंत्रणों से भीतरी स्राव बदल जाते हैं। रासायनिक परिवर्तन घटित होता है।

कर्मशास्त्रीय भाषा में कहें तो कर्म-विपाक बदलने लग जाता है। कर्म के चार कार्य हैं—१. स्वभाव का निर्माण २. काल-मर्यादा का निर्माण ३. रस विपाक का निर्माण ४. योग्य परमाणुओं का संग्रह। जब आन्तरिक परिवर्तन होने लगते हैं तब रसायन बदल जाता है। जब संवेदन, विचार और संवेगों पर नियंत्रण हो जाता है तब आदमी भीतर में पूरा जाग जाता है और बाहर का दरवाजा बंद हो जाता है। इस स्थिति में समाधि स्वतः घटित होने लगती है।

# १६. समाधि : साध्य या साधन

- जस्सिमे सद्दा य रूवा य गंधा य रसा य फासा य अभिसमन्नागया भवंति, से आयवं नाणवं वेयवं धम्मवं बंभवं ।

(आयारो ३।४)

- जो पुरुष इन शब्द, रूप, गन्ध, रस और स्पर्शों को भलीभांति जान लेता है, उनमें, राग-द्वेष नहीं रहता, वह आत्मवान्, ज्ञानवान्, वेदवान्, धर्मवान्, और ब्रह्मवान् होता है ।
- विरज्जमाणस्स य इन्दियत्था, सद्दाइया तावइयप्पगारा ।
न तस्स सव्वे वि मणुन्नयं वा, निव्वत्तयन्ती अमणुन्नयं वा ।।
- एवं ससंकप्पविकप्पणासु, संजायई समयमुवट्ठियस्स ।
अत्थे य संकप्पयओ तओ से, पहीयए कामगुणेसु तण्हा ।।

(उत्तरा० ३२।१०६, १०७)

- जितने प्रकार के शब्द आदि इन्द्रिय-विषय हैं, वे सब विरक्त मनुष्य के मन में मनोज्ञता या अमनोज्ञता उत्पन्न नहीं करते ।
- 'अपने राग-द्वेषात्मक संकल्प ही सब दोषों के मूल हैं'—जो इस प्रकार के चिन्तन में उद्यत होता है तथा 'इन्द्रिय-विषय दोषों के मूल नहीं हैं'—इस प्रकार का संकल्प करता है, उसके मन में समता उत्पन्न होती है । उससे उसकी काम-गुणों में होने वाली तृष्णा प्रक्षीण हो जाती है ।

१. ● आत्म-दर्शन का उपादान—समाधि ।

२. ● उपादान एक अवस्था में साधन, दूसरी अवस्था में साध्य । आदि और मध्य में समाधि साधन और चरम बिन्दु पर समाधि साध्य ।

३. ● आत्म-दर्शन का साधन है—विरक्ति ।
जितनी विरक्ति उतना संकल्प—नाश ।
पूर्ण विरक्ति पूर्ण समाधि ।

४. ● समाधि है—चैतन्य का अनुभव ।

५. ● जिस साधन से चैतन्य का अनुभव न हो वह समाधि नहीं ।

# सोलह

## शक्तिशाली नाड़ी-संस्थान

अध्यात्म की साधना प्रकाश की साधना है। अन्धकार से दूर होकर मनुष्य प्रकाश में जाना चाहता है। अन्धकार कभी प्रिय नहीं होता। प्रकाश सदा मनुष्य को प्रिय रहा है और उसने अपने जीवन में अधिकतम प्रकाश की दिशा में प्रस्थान किया है। मनुष्य में क्षमता है! नाड़ी-संस्थान जितना मनुष्य का शक्तिशाली है उतना किसी भी प्राणी का शक्तिशाली नहीं है। जितने प्राणी हैं उनमें सबसे अधिक शक्तिशाली नाड़ी-संस्थान मनुष्य को मिला है। इसलिए मनुष्य ही अन्धकार से प्रकाश की ओर जा सकता है। पशु नहीं जा सकता, क्योंकि पशु का नाड़ी-संस्थान उतना कार्यक्षम नहीं है, शक्तिशाली नहीं है। कहा जाता है, देवता भी मनुष्य होना चाहते हैं, मनुष्य होकर साधना करना चाहते हैं। ऐसा क्यों चाहते है? उन्हें भी वह नाड़ी-संस्थान प्राप्त नहीं है जिसके माध्यम से साधना की जा सके, विशिष्ट आराधना और नयी उपलब्धियां प्राप्त की जा सकें। मनुष्य के नाड़ी-संस्थान में दोनों विशेष प्रकार की शक्तियां है। ज्ञान की शक्ति भी है और कार्य की शक्ति भी है। उसके ज्ञानवाही तन्तु इतने शक्तिशाली हैं कि वह बड़ा ज्ञान उपलब्ध कर सकता है। हमारा ज्ञान बहुत छोटा ज्ञान है। हम मानते हैं कि आज का युग वैज्ञानिक युग है और इसमें ज्ञान का बहुत विकास हुआ है, किन्तु हमारे नाड़ी-संस्थान में ज्ञान के अवतरण की जितनी क्षमता है, उसके अनुपात में कुछ भी अवतरित नहीं हुआ है। बहुत छोटा ज्ञान आज मनुष्य को उपलब्ध है। अतीन्द्रिय ज्ञान तक मनुष्य पहुंच सकता है। इन्द्रियों से परे जो अतीन्द्रिय चेतना है, वह अतीन्द्रिय चेतना जाग सकती है। समाधि का बहुत बड़ा फल है—अतीन्द्रिय चेतना का जागरण। मनुष्य अतीन्द्रिय चेतना को जगा सकता है और इन्द्रियों की सीमाओं को लांघकर उन सूक्ष्म शक्तियों को देख सकता है, जिन्हें इन्द्रियां कभी भी नहीं देख पातीं। वह इन्द्रिय, मन और बुद्धि, इन सारी सीमाओं को लांघकर शक्ति का साक्षात्कार कर सकता है।

## क्षमता का उपयोग कितना ?

हमारे नाड़ी-संस्थान में बड़ी क्षमता है कार्य करने की। मनुष्य इतना बड़ा कार्य कर सकता है जितना कोई नहीं कर सकता। यदि शारीरिक बल की दृष्टि से देखें, तो मनुष्य बहुत कमजोर पड़ता है। एक शेर, बाघ, हाथी, बैल या भैंसा भी सामने आ जाये तो मनुष्य की शक्ति बहुत कम होती है। उनकी तुलना में एक कुत्ता भी आदमी को भगा देता है। आदमी की शारीरिक शक्ति निश्चित ही कम होती है। उसका शरीर-बल बहुत कम होता है किन्तु नाड़ी-संस्थान का बल ज्यादा होता है। उसी बल के आधार पर आज यह हाथी भी मनुष्य की कैद में है। मनुष्य हाथी पर सवारी भी करता है और हाथी से भार भी ढोता है। बाघ, चीते, शेर, जितने भयंकर जानवर भी मनुष्य के बन्दी बने हुये हैं। भैंसों की और बैलों की बात ही छोड़ दें। नाड़ी-शक्ति के आधार पर उसकी बुद्धिजा-शक्ति और कर्मजा-शक्ति दोनों इतनी हैं कि वह जो चाहे वैसा कर सकता है। वह किसी भी प्राणी की नाक में नकेल डाल सकता है। कोई भी उसकी शक्ति से परे नहीं है। हमारे नाड़ी-संस्थान में ये दोनों—ज्ञान और कार्य की क्षमताएं बहुत अधिक हैं। जितनी क्षमता है उसका बीस प्रतिशत उपयोग मात्र हम कर पा रहे हैं, अस्सी प्रतिशत क्षमता अनुपयोग में ही पड़ी रहती है। केवल सत्ता में पड़ी रहती है, उसका परिणाम नहीं भी होता। सामान्य आदमी दस-पन्द्रह प्रतिशत क्षमता का ही उपयोग करता है नाड़ी-संस्थान की शक्ति का और यदि बीस-पच्चीस प्रतिशत उपयोग कर लेता है तो वह बहुत बड़ा आदमी बन जाता है। वह बौद्धिक-क्षेत्र में और कर्म के क्षेत्र में बड़ा आदमी बन जाता है। कल्पना करें—दस-पन्द्रह प्रतिशत क्षमता का उपयोग करने वाला क्या सचमुच न्याय करता है अपने जीवन के प्रति ? क्या न्याय करता है अपने नाड़ी-संस्थान के प्रति ? जिसे इतनी क्षमता उपलब्ध हुई है, वह उपयोग ही नहीं कर पा रहा है। सचमुच जीवन व्यर्थ चला जाता है। धर्मगुरु कहते हैं—जीवन सफल नहीं बना। धर्म के बिना जीवन विफल चला गया। उसका रहस्य समझें। धर्म के बिना जीवन विफल कैसे चला गया ? यानी जो क्षमता मिली उसका हमने पूरा उपयोग नहीं किया। जो शक्ति मिली, उसे पूरा काम में नहीं ले सके। शक्ति सोई की सोई रह गई, उसे जागने का मौका नहीं मिला। आदमी सोया का सोया रह गया उसे जागने का अवसर ही नहीं मिला। जब आदमी सोया का सोया रह जाता है तब क्षमता समाप्त हो जाती है।

## साधना का उद्देश्य

साधना का सारा उद्देश्य है—क्षमता को जगाना। साधना का एक ही उद्देश्य है—सुप्त शक्तियों का जागरण। जो अस्सी प्रतिशत ज्ञान की और कर्म

की शक्तियां सोई पड़ी रहती हैं, उन शक्तियों को जगाना, समाधि का प्रयोजन है। हम अपनी सुप्त शक्तियों को जगाएं। शक्तियां तब जागती हैं जब हम अपने प्रति जागरूक बनते हैं, अपना अनुभव करते हैं। अपने प्रति जागरूक बने बिना शक्तियों का जागरण नहीं होता। समाधि का अर्थ है—चैतन्य का अनुभव। जो व्यक्ति अपने चैतन्य का अनुभव करने लग जाता है उसकी सोई हुई शक्तियां जागने लग जाती हैं। जितना-जितना चैतन्य का अनुभव होता है, उतना-उतना शक्ति का विकास होता है, शक्तियां जागने लग जाती हैं। धार्मिक लोगों का उद्देश्य है—आत्मदर्शन, आत्म-साक्षात्कार। बहुत तड़प होती है, न जाने कितने लोग आते हैं और पूछते हैं—आत्मा का साक्षात्कार कैसे होगा? आत्मा का दर्शन कैसे होगा? कुछ लोग पूछते हैं—परमात्मा का साक्षात्कार कैसे हो? परमात्मा का दर्शन कैसे हो? कोई अन्तर नहीं है। आत्मा का दर्शन ही परमात्मा का दर्शन है और परमात्मा का दर्शन ही आत्मा का दर्शन है। आत्मा के साक्षात्कार और परमात्मा के साक्षात्कार में कोई अन्तर नहीं, केवल भाषा का अन्तर हो सकता है। बड़ी जिज्ञासा है परमात्म-दर्शन की, आत्म-दर्शन की। लोग आत्मा को देखना चाहते हैं। किन्तु जो व्यक्ति अपने शरीर का ही दर्शन नहीं करता, वह आत्मा का दर्शन कैसे करेगा? जिसने दरवाजा ही नहीं देखा वह भीतर का दर्शन कैसे करेगा, भीतर में कैसे देखेगा? जिसने सीढ़ी पर चढ़ने का प्रयत्न ही नहीं किया वह और कुछ क्या करेगा, आगे कैसे चढ़ेगा?

किसी ने आचार्य भिक्षु से कहा—आप लोगों को आत्म-दर्शन की बात बताएं, तत्त्व ज्ञान सिखाएं। आचार्य भिक्षु ने कहा—कोई निकट आये तब तो आत्म-दर्शन कराने की, तत्त्व को समझाने की बात होगी। कोई निकट ही न आये, दूर-दूर रहने से क्या होगा। जब हम आत्म-दर्शन चाहते हैं, तो आत्म-दर्शन का जो उपाय है उसके निकट तो जायें।

## आत्म दर्शन की प्रक्रिया

आत्म-दर्शन का पहला उपाय है—शरीर को देखना। जिस व्यक्ति ने शरीर को देखना नहीं सीखा, वह आत्म-दर्शन नहीं कर सकता। आप सोचेंगे, शरीर को तो रोज देखते हैं। ऐसे भी देखते हैं, सारा शरीर दिखाई देता है। और इससे संतुष्टि नहीं होती है तो शीशा सामने रखकर देखते हैं। आदम-कद शीशा सामने रखते हैं, पूरा शरीर दिख जाये। यह देखना देखना नहीं है। शरीर को देखना भी एक कला है। उसको देखने की एक विधि है। जब तक शरीर को देखने की विधि को नहीं जानते, केवल चमड़ी को देख सकते हैं, रंग-रूप को देख सकते हैं, आकार-प्रकार को देख सकते हैं, बनावट को देख सकते हैं, किन्तु शरीर को नहीं देख सकते। शरीर को तब देख सकते हैं जब शरीर-प्रेक्षा का अभ्यास करें। जो व्यक्ति

शरीर-प्रेक्षा का अभ्यास नहीं करता, वह शरीर को नहीं देख सकता। एक-एक अवयव पर चित्त को ले जायें। बाहर और भीतर चित्त को टिकायें, एकाग्र करें। शरीर के भीतर जो प्राण के प्रकम्पन हो रहे हैं, जो रसायन काम कर रहे हैं, जो विद्युत् काम कर रही है, उसे देखें। शरीर के भीतर कितना परिवर्तन हो रहा है, कभी जैविक-रासायनिक परिवर्तन, कभी कर्म के विपाक से होने वाले परिवर्तन, कभी सर्दी और गर्मी के कारण होने वाले परिवर्तन, कभी भोजन आदि के द्वारा होने वाले परिवर्तन—इन सबको हम देखें। हमारे शरीर की 'Chemistry' अलग है, अलग ही काम कर रही है। उन सारे परिवर्तनों को जब तक हम नहीं देख पाते, तब तक आत्म-दर्शन की बात नहीं होती। इस शरीर में आत्मा तो बहुत आगे है। उस पर तो न जाने कितने अवरोध जमे पड़े हैं। उन सबको देखे बिना उस सूक्ष्म सत्य को, परम सूक्ष्म सत्य को नहीं देख सकते, उसका साक्षात्कार नहीं कर सकते। हमें सारे दरवाजों को, सारे तालों को और सारी खिड़कियों को खोलना पड़ेगा। सब खुल जायेंगे तब आत्मा का साक्षात्कार होगा। हमारे चैतन्य के कण-कण पर, चैतन्य के प्रत्येक प्रदेश पर अनन्त-अनन्त कर्म के परमाणु चिपके पड़े हैं। जो चंचलता के परमाणु चिपके पड़े हैं वे हमारी चंचलता को बढ़ाते हैं। इन सारे वलयों को जब तक हम नहीं तोड़ पायेंगे और उन्हें प्रकम्पित नहीं कर पायेंगे तब तक आत्मा का साक्षात्कार नहीं होगा। आत्मा का साक्षात्कार करने के लिए, हमें स्थूल से सूक्ष्म की ओर प्रयाण करना होगा। स्थूल से चलें और सूक्ष्म तक पहुंचे। आप पहले ही क्षण में स्थूल से सूक्ष्म तक पहुंच जाना चाहते हैं, बहुत अजीब बात है। आज ही अभ्यास शुरू किया और आज ही सूक्ष्म तक पहुंच जाना चाहते हैं। आज ही तो यात्रा प्रारम्भ की, पहले क्षण में तो यात्रा प्रारम्भ की और दूसरे क्षण में ही मंजिल तक पहुंच जाना चाहते हैं, यह संगत बात नहीं होती। ऐसा कभी संभव भी नहीं होता। हर यात्रा का एक क्रम है। वाहन चाहे कितना ही द्रुतगामी क्यों न हो, चाहे कितना ही शक्ति से चलने वाला क्यों न हो, उसकी गति का क्रम होता है। समय लगता है। रेल को कुछ घंटे लगते हैं, वायुयान को कुछ मिनट लग सकते हैं और उससे और कमजोर हो, बैलगाड़ी हो तो और ज्यादा घंटे लग सकते हैं। एक क्रम होता है। ऐसा तो नहीं होता कि वायुयान पर अभी चढ़ें, पहले क्षण चढ़ें और दूसरे क्षण में लन्दन पहुंच जाएं।

## रसायन हैं घटक आवेगों के

हम शरीर को पहले देखें, शरीर का साक्षात्कार करें। शरीर में अनन्त-अनन्त पर्याय घटित हो रहे हैं। हजारों-हजारों परिणमन हो रहे हैं। हजारों घटनाएं घटित हो रही हैं। उनको हम जानें, देखें। आदमी हंसता है तो हमें यह पता होना चाहिए कि हंसता इसलिए है कि हंसाने वाला एक रसायन शरीर में

बना है। आदमी रोता है, इसलिये रोता है कि रुलाने वाला रसायन भी शरीर में बन गया। आदमी चिन्ता का भार ढोता है, इसलिए ढोता है कि चिन्ता कराने वाला रसायन भी शरीर में बन गया। हम यह न मानें कि कोई चीज खो गई है और आदमी चिन्ता से दब गया। कभी नहीं होता। किसी चीज के आने से आदमी प्रसन्न नहीं होता और चली जाने से अप्रसन्न नहीं होता। हम यह मानते हैं कि कुछ मिलता है तो हर्ष होता है, सुख होता है और पदार्थ चले जाते हैं तो हमें दुःख होता है, चिन्ता होती है। यह सत्य पर एक आवरण है। पदार्थ के मिलने पर सुख नहीं होता और पदार्थ के चले जाने पर दुःख नहीं होता। यह होता है हमारे रसायनों के कारण। एक प्रकार का रसायन बनता है। पदार्थ मिल गया तो भी हर्ष नहीं होगा, सुख नहीं होगा। चिन्ता मिटेगी नहीं, शोक मिटेगा नहीं, चिंताओं का भार बना का बना रहेगा। मिल गया, फिर भी कोई परिवर्तन नहीं आयेगा। पदार्थ मिला, पर मिलने के साथ-साथ मन में ऐसे विकल्प जाग गये जिनसे मन अधिक भारी बन गया, दुःखी बन गया। पदार्थ चला गया, कोई दुःख नहीं होता। अनुभव की बात है। बहुत बार ऐसे लोगों को देखा है कि जिनके पास लाखों की सम्पदा भी नहीं है, पांच दस हजार रुपये चले गये फिर भी प्रसन्न हैं। कहते हैं—क्या है? श्रम किया, कमाया, चला गया। फिर श्रम करेंगे, कमा लेंगे। बात समाप्त। ऐसे लोगों को भी देखा है जो करोड़पति हैं। सौ रुपया भी इधर-उधर हो गया तो उनकी नींद हराम हो गई। एक करोड़पति भाई मेरे पास बैठा था। उसके सौ रुपये खो गए थे। वह अत्यन्त उदास और खिन्न था, मैंने पूछा—ऐसा क्या हो गया जो तुम इतने चिन्तातुर हो? उसने कहा—महाराज! क्या करूं आदत ही ऐसी है मेरी। मैं जानता हूं, मेरे लिए सौ रुपयों का कोई मूल्य नहीं है। परन्तु प्रश्न पैसे का नहीं, प्रश्न आदत का है।

एक आदमी लड़ने लगा। इतनी तेज लड़ाई कर दी कि रास्ते में जाने वाले लोग इकट्ठे हो गये और बोले—"अरे भाई! क्या बात है? क्यों लड़ रहे हो? उसने कहा—इसने मेरा एक पैसा रख लिया। पैसा दे रहा था, और सब दे दिया एक पैसा मेरा रख लिया। अरे, इतनी छोटी बात के लिए लड़ रहे हो। उसने कहा—प्रश्न छोटी-बड़ी बात का नहीं, प्रश्न है—पैसे का। पैसा पैसा है।

प्रश्न है आदत का। मनुष्य की जैसी आदत बन जाती है वह अपनी आदत के कारण सुख पाता है और आदत के कारण दुःख पाता है, पदार्थ के कारण सुख-दुःख नहीं पाता। आदत को बनाने वाले घटक, आदत का निर्माण करने वाले तत्त्व हमारे रसायन हैं। हमारे शरीर में पैदा होने वाले रसायन, हमारी ग्रन्थियों से स्रवित होने वाले रसायन, हमारी आदतों का निर्माण करते हैं। जब तक हम शरीर-प्रेक्षा के द्वारा हमारे भीतर में होने वाले रसायनों को नहीं जानते, नहीं देखते, उनका साक्षात्कार नहीं करते तब तक आत्मा का साक्षात्कार कैसे होगा?

कभी सम्भव नहीं लगता।

## आत्म-साक्षात्कार की प्रक्रिया

हम एक क्रम से चलें। स्थूल से चलें। पहले शरीर के स्थूल-कम्पनों का साक्षात्कार करें फिर शरीर के भीतर होने वाले सूक्ष्म परिणामों का साक्षात्कार करें, रसायनों का साक्षात्कार करें, शरीर को संचालित करने वाली विद्युत् का साक्षात्कार करें, फिर उन सबको संचालित करने वाली प्राण-धारा का साक्षात्कार करें। जब इन सबका साक्षात्कार करते हैं तो सूक्ष्म-शरीर का साक्षात्कार होने लग जाता है। और जब सूक्ष्म-शरीर का साक्षात्कार होने लगता है तो अतिसूक्ष्म-शरीर में होने वाले प्रकम्पनों का भी साक्षात्कार होने लगता है। कर्म-संस्कारों का साक्षात्कार होने लग जाता है। जब उनका साक्षात्कार होने लगता है तो फिर चैतन्य का साक्षात्कार होता है, आत्मा का दर्शन होता है। हम स्थूल से सूक्ष्म की ओर चलें। एक प्रक्रिया के साथ चलें। छलांग की बात न करें। छलांगों से काम नहीं होगा, प्रक्रिया से होगा। हो सकता है कि सौ में एक व्यक्ति छलांग भी लगा दे, किन्तु निन्यानवे व्यक्ति छलांग नहीं भर सकते। एक व्यक्ति की छलांग से नियम नहीं बना सकते। नियम अलग होता है। मैं मानता हूं, हर घटना का नियम अलग होता है। हर जगत् का नियम अलग होता है। अध्यात्म की साधना का अपना नियम है, पदार्थ की साधना का अपना नियम है। भौतिक जगत् के अपने नियम हैं और अध्यात्म जगत् के अपने नियम हैं। हम जिसकी सीमा में काम करें उसके नियमों को समझें।

आदमी वायुयान की यात्रा पर चला। वायुयान आकाश में उड़ा। सब लोग शान्त बैठे हैं। एक भोला आदमी था। पहली बार यात्रा कर रहा था। नियमों का पता नहीं था। खड़ा हो गया तत्काल। सब लोग बैठे हैं। वह खड़ा हुआ और वायुयान में बहुत तेजी से चलने लगा। लोगों ने पूछा—अरे! क्या कर रहे हो? यह क्या अभिनय कर रहे हो? उसने कहा—आपको पता नहीं, मुझे जल्दी जाना है। बहुत जरूरी काम है। लोगों ने कहा—यह वायुयान है। तुम स्थल पर नहीं चल रहे हो। तुम कितना ही जल्दी चलो, पहुंचोगे हमारे साथ ही, जल्दी नहीं पहुंच पाओगे।

वायुयान का अपना नियम होता है और थल-यात्रा का अपना नियम होता है। थल पर तेज चलने वाला आगे जा सकता है, जल्दी जा सकता है, पर जो रेल की यात्रा कर रहा है, वायुयान की यात्रा कर रहा है, वह कितना ही जल्दी चले सब के साथ पहुंचेगा, पहले नहीं पहुंच पायेगा।

## अपना-अपना नियम

सबका अपना-अपना नियम होता है। साधना का अपना नियम है, समाधि का अपना नियम है। समाधि का नियम है—विराग, वैराग्य। वैराग्य तब घटित होगा जब शरीर से हमारा साक्षात्कार होगा। जिस व्यक्ति ने शरीर का साक्षात्कार नहीं किया, जिस व्यक्ति ने शरीर का संवेद-दर्शन नहीं किया वह व्यक्ति वैराग्यवान् नहीं हो सकता। शब्द, रूप रस, गन्ध और स्पर्श के प्रति उसी व्यक्ति के मन में विराग जाग सकता है जिसने शरीर में घटित होने वाली सारी घटनाओं का साक्षात्कार किया है। उस साक्षात्कार के बिना वैराग्य भी नहीं हो सकता। और जब वैराग्य नहीं होता तो आत्मा का दर्शन भी नहीं हो सकता। राग का अर्थ है—पदार्थ जगत् का साक्षात्कार और वैराग्य का अर्थ है—आत्मा का साक्षात्कार। दो भिन्न दिशाएं हैं। एक दिशा पदार्थ जगत् की ओर, शब्द आदि विषयों की ओर जाती है और दूसरी दिशा चैतन्य की ओर जाती है। दोनों दिशाओं में जो भेद-रेखा है, उसे समझे बिना हम समाधि की बात भी नहीं कर सकते, आत्म-साक्षात्कार की बात भी नहीं कर सकते। समाधि का अर्थ है—आत्मा का साक्षात्कार। समाधि का अर्थ है—आत्मा का दर्शन। समाधि का अर्थ है—चैतन्य का अनुभव, चैतन्य का साक्षात्कार।

## समाधि : साध्य या साधन

प्रश्न है कि यह समाधि साधन है या साध्य? मैं नहीं जानता, साधन और साध्य दो होते हैं। कभी दो नहीं होते। साधन और साध्य में दूरी नहीं होती। उनमें द्वैत नहीं होता। एक अवस्था में जो साधन होता है वही दूसरी अवस्था में साध्य होता है। साधन और साध्य दो नहीं होते। उपादान कर्म और कार्य दो नहीं होते। घड़ा बनता है मिट्टी का या बर्तन बनता है किसी धातु का। मिट्टी घड़े का उपादान है और घड़ा उसका कार्य है। अब यदि पूछा जाये कि मिट्टी घड़े का साधन है या साध्य है? वह साधन है जब तक मिट्टी के रूप में है। जब तक मिट्टी से घड़ा नहीं बना तब तक मिट्टी घड़े का साधन है। मिट्टी में क्रिया हुई, परिणमन हुआ, मिट्टी घड़े में बदल गई, साध्य बन गया। जो साधन था वह साध्य बन गया, जो उपादान कारण था वह कार्य बन गया। बीज पेड़ का कारण भी होता है और बीज पेड़ का कार्य भी होता है। बीज कारण भी है और कार्य भी है। जब तक बीज बीज था तब तक बीज पेड़ का कारण था। बीज बोया गया, सिंचन मिला, अंकुरित हुआ, पल्लवित हुआ, पौधा बना, पेड़ बना, बीज कार्य बन गया। बीज में और कार्य में कोई द्वैत नहीं होता, एकात्म होता है। वही बीज पेड़ बन जाता है। वही मिट्टी घड़ा बन जाती है। एकात्मकता होती है।

समाधि साधन भी है और समाधि साध्य भी है। जब समाधि बीज के रूप में होती है, बीज के रूप में कार्य करती है तब वह साधन होती है और जब वह प्रस्फुटित होती है, समाधि साध्य बन जाती है। समाधि का पहला बिन्दु है— विराग। विराग से समाधि शुरू होती है। शब्द, रूप, रस, गन्ध और स्पर्श के प्रति जितना विराग, उतनी समाधि। विराग का प्रारम्भ समाधि का प्रारम्भ। विराग बढ़ा समाधि बढ़ी। वैराग्य का पहला बिन्दु समाधि का साधन है। वैराग्य के सारे मध्य-बिन्दु समाधि के साधन हैं और वैराग्य का चरम बिन्दु समाधि है। वैराग्य का आदि-बिन्दु एक साधन है। वैराग्य का मध्य-बिन्दु साधन है और वैराग्य का अन्तिम-बिन्दु साध्य बन जाता है। प्रथम बिन्दु पर समाधि साधन होती है और जब वह चरम बिन्दु पर पहुंचती है तब साध्य बन जाती है। समाधि स्वयं फलित हो जाती है, स्वयं वीतरागता बन जाती है और सब कुछ कृतकृत्य हो जाता है। समाधि के चरम बिन्दु पर पहुंचने पर साध्य शेष नहीं रहता। कुछ करना शेष नहीं रहता। सब अपने आप घटित हो जाता है। हम चरम बिन्दु की बात छोड़ दें। साध्य की बात छोड़ दें। साध्य तो हमारे सामने रहेगा। वह हमारी दिशा का नियामक रहेगा। साध्य हमेशा नियामक होता है। जब साध्य सामने होता है, व्यक्ति ठीक उसी दिशा में प्रस्थान करता है। आगे चलता चला जाता है। साध्य होता है नियामक।

## साधन की यात्रा

हमें साधनरूप समाधि की यात्रा करनी है। जो समाधि साधन है, हमारे काम की आज वही है। हम साधन की यात्रा करें। ध्यान-साधना का प्रयोजन है— समाधि की यात्रा, साधन की यात्रा। हम यात्रा शुरू करें वैराग्य के साथ। जितना वैराग्य होता है उतना ही हमारा अनुभव स्पष्ट होता है। वैराग्य अनेक चीजों का करने की जरूरत नहीं। त्याग की बहुत लम्बी तालिका बनाने की जरूरत नहीं होती। केवल पांच ही तो हैं हमारे सामने। पांच के अतिरिक्त और किसी के प्रति हमें विराग करने की जरूरत नहीं होती। बार-बार दोहरा रहा हूं, शब्द, रूप, रस, गन्ध और स्पर्श। बस, सारा पदार्थ जगत् समाप्त। इन पांचों के प्रति विराग की जरूरत है और छठा कोई नहीं है। वैराग्य शुरू करें। इसी वैराग्य की साधना के लिए सामायिक का, समता का और संयम का उपदेश दिया गया। शब्द आदि के जगत् से अलग होने के लिए यह सारा उपदेश दिया गया। समता, संयम बहुत प्रिय शब्द हैं, किन्तु वैराग्य के बिना समता घटित नहीं होती। वैराग्य के बिना संयम घटित नहीं होता।

## कम्यूनिज्म का गलत अर्थ

'कम्युनिस्ट' शब्द का अनुवाद किया साम्यवादी। कम्युनिज्म का अनुवाद किया साम्यवाद। शब्दों का कभी-कभी बड़ा गलत चुनाव हो जाता है। पदार्थ-जगत् में आसक्त रहने वाले व्यक्ति के लिए, 'साम्यवादी' और पदार्थ से संबद्ध वाद के लिए 'साम्यवाद'—ये शब्द कैसे संगत हो सकते हैं?

## पदार्थ जगत् का आधार—विषमता, अध्यात्म जगत् का आधार—समता

समता, साम्य, साम्यवाद, पदार्थ-जगत् में घटित नहीं होते। पदार्थ का जगत् ऐसा है कि कहीं भी समता हो जाती है तो आदमी दुःखी बन जाता है। आध्यात्मिक जगत् में समता की घटना घटती है तो आदमी आनन्द से भर जाता है और पदार्थ के जगत् में समता की घटना घटती है तो आदमी दुःखी बन जाता है। मुझे एक पौराणिक कहानी याद आ रही है।

एक बार इन्द्र और इन्द्राणी के बीच में झगड़ा हो गया, वाद-विवाद खड़ा हो गया। वाद-विवाद होना तो हमारी दुनिया का नियम है। हम जिस दुनिया में जीते हैं वहां वाद और विवाद न हो तो दुनिया ही समाप्त हो जाएगी। शायद जीवन में यह सरसता वाद और विवाद के कारण ही चलती है। पति-पत्नी जब लड़ नहीं लेते हैं तब यह मानते हैं कि नया जीवन शुरू नहीं हुआ, जीवन रूखा-सा हो गया। एक बार लड़ते हैं तो अनुभव करते हैं कि थोड़ा सरस जीवन फिर शुरू हो गया। एक प्रकार का जीवन जीते-जीते ऊब-सी आ जाती है तब नया जीवन जीने की शुरुआत करना चाहते हैं। और नये जीवन की शुरूआत का अर्थ है कि पहले लड़कर थोड़े दूर हो जाओ और फिर समझौता करके और निकट हो जाओ। यह वाद और विवाद हमारी दुनिया का नियम है। इस भौतिक जीवन का नियम है। इन्द्र और इन्द्राणी के बीच में भी वाद-विवाद शुरू हो गया। इन्द्र ने कहा—"तुम मेरी शक्ति को नहीं जानती। मैं सब को सुखी बना सकता हूं। मैं चाहूं तो सब को सुखी बना दूं।" इन्द्राणी ने कहा—झूठा गर्व करते हो। इस दुनिया में कोई ऐसा आदमी नहीं जो सबको सुखी बना सके। ऐसा नहीं हो सकता।" वाद-विवाद बढ़ा। इन्द्राणी ने कहा—आप अपनी बात को प्रमाणित करें। इन्द्र-इन्द्राणी दोनों एक नगर में आए। राजा से मिले। जनता से मिले। अपना परिचय देकर कहा—हम सब को सुखी बनाना चाहते हैं। तुम जो मांगो, वह मिलेगा। जनता ने सुना। वह आनन्द-विभोर हो उठी। एक वृद्ध व्यक्ति ने कहा—'संसार में सुख है सोना, स्वर्ण। आप हमें स्वर्ण दे दें, हम सुखी हो जाएंगे। इन्द्र ने अपने देव-बल से गांव के बाहर स्वर्ण के ढेर लगा दिए। लोग गए। जितना चाहा उतना स्वर्ण ले आए। सबके पास सोना ही सोना हो गया। सब समान हो गए। सेठ के पास भी सोने का ढेर

है और नौकर के पास भी सोने का ढेर है। अब कोई नौकर नहीं रहा, कोई कर्मचारी या सेवक नहीं रहा। सेठ बैठे हैं, नौकर और मुनीम गायब। व्यापार बंद हो गया। कौन बेचे और कौन खरीदे। राजा के सभी कर्मचारी घर पर आ गए। कोई सैनिक सेना में नहीं रहा। सब मालामाल हो गए थे। राजा अकेला, सेठ अकेला, सेठानी अकेली। कोई पानी पिलाने वाला भी नहीं बचा। रसोई कौन पकाए? बाजार से माल कौन लाये? घर की सफाई कौन करे? सबके लिए मुसीबत हो गई। सब दु:खी हो गए। सारी जनता इन्द्र को गालियां देने लगी। इन्द्र ने सबको दु:खी बना डाला। इन्द्र और इन्द्राणी पुनः उसी गांव में आए। जनता के दु:खों की आवाज सुनी। इन्द्राणी ने कहा—क्या आपने सबको सुखी बना डाला? इन्द्र ने घूम-घूम कर देखा। सब अपने आपको दु:खी बतला रहे थे। इन्द्र जहां भी गया—गालियां पड़ीं।

समता अपच होती है। आदमी समता को पचा नहीं सकता। पदार्थ की दुनिया में जीने वाला व्यक्ति विषमता चाहता है, समता नहीं। वह चाहता है, एक बड़ा बना रहे, दूसरा छोटा। एक स्वामी बना रहे, दूसरा सेवक। एक आदेश देने वाला हो, दूसरा आदेश मानने वाला।

यह सारा वैभव, ठाट-बाट और सम्पन्नता विपन्नता के आधार पर टिकी हुई है। कोई निर्धन नहीं है तो धनी होने का कोई प्रयोजन नहीं है। कोई विपन्न नहीं है तो सम्पन्न होने का अर्थ ही नहीं रहता। फिर हम कम्युनिस्ट को साम्यवादी, कम्यूनिज्म को साम्यवाद कैसे कह सकते हैं? कम्यून का अर्थ होना चाहिए समूह। कम्यूनिज्म अर्थात् समूहवाद। किन्तु कम्यून के लिये साम्य का प्रयोग करना बिल्कुल गलत प्रयोग है। हमारी भ्रान्ति हो गयी। क्या साम्यवादी-शासन प्रणाली में साम्य मिलेगा, नहीं मिल सकता। साम्य का दर्शन केवल अध्यात्म में ही हो सकता है। पदार्थ जगत् में कभी साम्य का दर्शन नहीं हो सकता और साम्य सहा भी नहीं जा सकता। समता का विकास केवल अध्यात्म के जगत् में, समाधि के क्षेत्र में होता है। अहिंसा, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह,—इनका विकास हुआ। सामाधि के प्रारम्भिक बिन्दुओं में इनका विकास हुआ। मनुष्य ने समाधि की यात्रा शुरू की। अशान्ति को मिटाना चाहा। भोग के कारण होने वाली ऊब को मिटाना चाहा।

## पानी में आग

पदार्थ की प्रचुरता के कारण एक पागलपन बढ़ता है, एक अतृप्ति बढ़ती है और ऐसी अतृप्ति बढ़ती है कि जिसको बुझाने का कोई साधन नहीं होता। जब तक पदार्थों की कमी होती है तब तक अतृप्ति थोड़ी होती है। यह भी एक उल्टा

नियम है। इसे समझें। पदार्थों का प्राचुर्य नहीं होता, बहुलता नहीं होती तब तक अतृप्ति कम होती है। जब पदार्थों की मात्रा बहुत बढ़ जाती है, तो अतृप्ति की मात्रा भी बढ़ जाती है। फिर इसे मिटाने का कोई साधन नहीं मिलता। आदमी को पागल होना पड़ता है। उस समस्या का केवल एक ही समाधान है, पागल हो जाना। और समाधान नहीं है। हम देख चुके हैं अनुभव के आधार पर कि जिन देशों ने पदार्थों की सीमा का अतिक्रमण कर दिया, इतने पदार्थ विकसित कर लिये कि भौतिकता चरम बिन्दु तक पहुंच गई, वहां पागलपन भी बहुत बढ़ रहा है। क्योंकि उनकी अतृप्ति को पदार्थों के द्वारा नहीं बुझाया जा सकता। आग को पानी के द्वारा बुझाया जा सकता है, किन्तु जो आग पानी में लग जाती है फिर उस आग को पानी के द्वारा नहीं बुझाया जा सकता। समुद्र की अग्नि होती है बड़वानल। उसको पानी से नहीं बुझाया जा सकता। चाहे कितना ही पानी डालें, पानी में ही आग लगी हुई है, तो पानी क्या करेगा? जब पदार्थ की प्रचुरता के कारण मानसिक अतृप्ति होती है, वह इतनी बढ़ जाती है कि पदार्थ उसे नहीं मिटा सकता। उसमें मिटाने की क्षमता नहीं रहती। पदार्थ व्यर्थ और बेकार हो जाते हैं। उस स्थिति में, उस अतृप्ति को मिटाने के लिए एक तृप्ति का बिन्दु खोजा जाता है।

## तृप्ति का बिन्दु

तृप्ति का बिन्दु है—वैराग्य। उसी के परिपार्श्व में अहिंसा, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह का विकास हुआ। इसलिए भगवान् महावीर ने कहा—ये मूल गुण हैं पांचों। ध्यान भी उत्तर गुण है। यानी बाद में होने वाला है। समाधि भी उत्तरगुण है, बाद में होने वाली है। तपस्या भी बाद में होने वाली है। सब उत्तर गुण हैं। मूल गुण हैं—पांच महाव्रत।

## क्रमिक आरोहण

ये पांच महाव्रत पहले होते हैं तो समाधि का विकास आगे बढ़ता जाता है। सामायिक का पहला बिन्दु है—पांच महाव्रत। समता का पहला बिन्दु है—पांच महाव्रत। ये नहीं होते हैं तो फिर अग्रिम विकास नहीं हो सकता। महर्षि पतंजलि ने अष्टांग योग का प्रतिपादन किया। उन आठ अंगों में पहला अंग है—यम। यम के बाद फिर नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान और समाधि। ये चलते हैं। पहला है यम। जब यम ही घटित नहीं होता तो समाधि, जो आठवां अंग है, कैसे घटित होगा? हमारे आज के आधुनिक भगवान्, बड़े-बड़े ध्यान के प्रयोग करवाने वाले कहते हैं—यम की कोई आवश्यकता नहीं, नियम की कोई आवश्यकता नहीं, महाव्रतों की कोई आवश्यकता नहीं, समाधि हो जायेगी। यम:

से समाधि नहीं होगी, सम्भोग से सामाधि हो जायेगी। विचार का बहुत बड़ा अन्तर है। एक ओर महाव्रत पहला विन्दु है और उसका विकास होते-होते समाधि की घटना घटित होती है। दूसरी ओर यम व्यर्थ, महाव्रत व्यर्थ, ब्रह्मचर्य व्यर्थ, अहिंसा व्यर्थ, सम्भोग पहला विन्दु और उससे समाधि की घटना घटित होती है। विचार का इतना अन्तर है, इतनी दूरी है कि इस दूरी को कभी नहीं पाटा जा सकता। हम इस वात में विश्वास करते हैं कि महाव्रतों की साधना के विना, समता के आदि विन्दुओं का विकास किये विना जीवन में समाधि कभी नहीं हो सकती। जो लोग सम्भोग से समाधि में विश्वास करते हैं, हम उन्हें भ्रान्ति में मानते हैं। हम उन्हें सही नहीं मानते। उस रास्ते को ही गलत मानते है। वह रास्ता मनुष्य को और अधिक पदार्थों की ओर, विलास की ओर, भोग की ओर ले जाने वाला और अतृप्ति को वढ़ाने वाला है। अतृप्ति के द्वारा कभी अतृप्ति को नहीं मिटाया जा सकता। घी के द्वारा आग को प्रदीप्त किया जा सकता है, वुझाया नहीं जा सकता। हम समता में विश्वास करते हैं, संयम में विश्वास करते हैं। हमने समता का अनुभव किया है, संयम का अनुभव किया है। जिस व्यक्ति ने संयम का अनुभव किया, जिस व्यक्ति ने जीवन में समता अनुभव किया, संयम और समता के आदि-बिन्दुओं का थोड़ा भी स्पर्श किया, वह स्पर्श करता है इन पांच महाव्रतों का पांच अणुव्रतों का। एक मुनि और अधिक स्पर्श करता है। और वह स्पर्श जैसे-जैसे बढ़ता है, समाधि अपने आप विकसित होती चली जाती है। पदार्थ की यात्रा से अपदार्थ की ओर नहीं जा रहे हैं किन्तु अपदार्थ की यात्रा में आने वाले पदार्थों को तटस्थदृष्टि से, समदृष्टि से देखते हुए यात्रा चला रहे हैं। एक आदमी यात्रा शुरू करता है। रास्ते में पेड़ आते हैं। रास्ते में घाटियां भी आती हैं, पहाड़ भी आते हैं, ऊवड़-खाबड़ जमीनें भी आती हैं। सुगन्ध भी आती है, दुर्गन्ध भी आती है, भले भी आते हैं, वुरे भी आते हैं, सब आते हैं। चलने वाला चलते जाता है। ठीक हमारी वही यात्रा है। एक वह भी आदमी होता है कि जो भी मिला उसी से उलझ गया। वहां यात्रा थोड़ी कठिन वन जाती है। हम एक निश्चित लक्ष्य के साथ चलें और वीच में जितने आने वाले हैं, उनको देखते जायें, समझते जायें, पर उलझें नहीं। हम तटस्थ होकर चलते चलें। लक्ष्य की दिशा में चलते जायें तो हमारी यात्रा तो पदार्थों को चीरकर ही होगी। आतमा को देखना है तो वीच में तो न जाने कितने पदार्थ आयेंगे, किन्तु जब हम निश्चित लक्ष्य की ओर सम और तटस्थ होकर चलेंगे तो पहुंच जायेंगे और यदि वीच में उलझ जायेंगे तो भटक जायेंगे।

# १७. चित्त-समाधि के सूत्र [१]

दस चित्तसमाहिट्ठाणाइं : चित्त समाधि के दस स्थान

| | |
|---|---|
| १. धम्मचिंता | धर्म को जानना। |
| २. सण्णिणाणे | पूर्वजन्म का ज्ञान। |
| ३. सुमिणदंसणे | स्वप्न-दर्शन। |
| ४. देवदंसणे | देव-दर्शन। |
| ५. ओहिणाणे | अवधिज्ञान की प्राप्ति। |
| ६. ओहिदंसणे | अवधिदर्शन की प्राप्ति। |
| ७. मणपज्जवणाणे | परचित्तज्ञान। |
| ८. केवलणाणे | केवल ज्ञान की प्राप्ति। |
| ९. केवलदंसणे | केवल दर्शन की प्राप्ति। |
| १०. केवलमरणे | केवल मरण—चरम मरण। |

[दशाश्रुतस्कंध, दशा ५।१६]

१. वैराग्य भावना का अभ्यास।

२. समता का अभ्यास।

३. प्रसन्नता का अभ्यास।

४. समता या चैतन्यानुभव में एकाग्रता का अभ्यास।

५. समाधि-चेतना की निष्पत्ति—अलौकिक चेतना का जागरण

# सत्रह

## खोजना-खोदना

आत्मा की ज्योति एक पवित्र ज्योति है, अखण्ड ज्योति है। वह ऐसी है जो कभी नहीं बुझती। ऐसी लौ, ऐसी दीप-शिखा, जो कभी प्रकम्पित नहीं होती। पर जब तक हम समाधि का अनुभव नहीं करते, उस ज्योति का हमें पता ही नहीं चलता और जब पता ही नहीं चलता तो उसके प्रति हमारा कोई झुकाव नहीं होता, कोई आकर्षण नहीं होता और उसकी दिशा में प्रस्थान भी नहीं होता। प्रस्थान के लिए ज्ञान होना जरूरी है। समाधि की साधाना का सारा प्रयत्न उस महाज्योति की दिशा में जाना और उसका पता लगाना है। लोग कहते हैं, आत्मा का दर्शन नहीं होता, आत्मा का साक्षात्कार नहीं होता। आपने कब खोजा उस महाज्योति को? कब खोजने का प्रयत्न किया? पानी पृथ्वी के तल में भरा पड़ा है, पर आदमी खोजता नहीं तब तक पानी का पता नहीं चलता। चाहे अनुभवी आदमी खोजे, चाहे यन्त्र के द्वारा खोजे, आखिर खोजना ही पड़ेगा। खोजता है तो पता चलता है कि यहां पानी का सोता है। पर केवल खोजने से ही काम नहीं चलता। खोजना और खोजने के बाद खोदना पड़ता है। अगर खोज ले और खोदे नहीं तो काम नहीं बनता। पहले खोजना पड़ता है और फिर कुआं खोदना पड़ता है। तब भीतर सोता फूटता है। अन्तराल में जो पानी बहता है वह ऊपर की ओर आता है, जल उपलब्ध हो जाता है। हमारी प्यास बुझ जाती है। खोजना और खोदना—ये दोनों बातें जरूरी हैं। आत्मा का दर्शन हो सकता है, आत्मा का साक्षात्कार हो सकता है, चैतन्य का अनुभव हो सकता है, पर दोनों शर्तें पूरी करनी होंगी। पहले खोजना होगा, फिर खोदना होगा। खूब गहराई में जाना होगा। गहरे, गहरे और गहरे में जाना होगा।

## शरीर की गहराई

एक भाई ने आज पूछा—'आप कहते हैं प्रयोग-काल में कि गहरे में जाओ, गहरे में जाओ। कहां जाएं? शरीर के आगे से पीछे तक एक वितस्ती मात्र है।

इतना गहरा कहां है कि गहरे में जाएं। सचाई यह है कि जब हम इन्हीं आंखों से देखते हैं तब यह वितस्ती मात्र लगता है, कहीं गहराई नहीं लगती। कुआं भी खोदना पड़ता है तो दस-बीस फुट की गहराई में तो जाना पड़ता है और यदि रेगिस्तान में खोदना पड़ता है तो सैकड़ों फुट की गहराई में जाना पड़ता है। पर हमारा शरीर तो इतना छोटा, पतला और संकरा है कि वहां तो गहराई जैसी कोई बात ही नहीं है। यदि हम चर्म-चक्षु से देखेंगे तो गहराई की बात समझ में नहीं आयेगी। किन्तु जब हम चेतना की पर्तों को देखते हैं, सूक्ष्म जगत् में प्रवेश करते हैं तो हमें पता चलता है कि इस शरीर के भीतर इतनी गहराइयां हैं, उन्हें मापने के लिए, उन गहराइयों को पार करने के लिए और उन्हें कुरेदने के लिए, कभी कभी सैकड़ों-सैकड़ों वर्ष लग जाते हैं और उनसे भी काम न बने तो कभी-कभी हजारों जन्म लग जाते हैं। साधना की यात्रा, समाधि की यात्रा बहुत लम्बी है। वह कोई छोटी यात्रा नहीं है। इतनी गहराई, अनन्त परमाणु भरे पड़े हैं। एक को पार करें तो भी शेष अनन्त रहते हैं, फिर पार करें तो भी अनन्त रहते हैं। अनंत का कभी अन्त आता नहीं। बड़ी कठिन पहेली बनती है। इतनी गहराई दुनिया में किसी वस्तु की नहीं है, जितनी हमारे इस शरीर के भीतर गहराई विद्यमान है। इन सारी गहराइयों को पार करने के लिए काफी खोदना पड़ेगा, पूरा प्रयत्न करना पड़ेगा। अनायास कुछ भी उपलब्ध नहीं होगा।

## आयास : अनायास

दुनिया में कुछ घटनाएं ऐसी होती हैं जो लगता है कि अनायास घटित हो गईं, किन्तु जो अनायास लगती हैं उनके पीछे भी न जाने कितना आयास हुआ होगा। पहले बहुत आयास हो चुका, बहुत श्रम हो चुका और आज वह घटना घटती है तो लगता है कि अनायास घट गई। क्योंकि जो पीछे आयास हो चुका, उसका हमें पता नहीं चलता। आज जब आयास करते हैं तो हमें पता चलता है कि हम आयास कर रहे हैं। अनायास घटना और आयास घटना, दो प्रकार की घटना होती है। एक घटना के पीछे हमारा बहुत श्रम होता है और एक घटना के पीछे हमारा बहुत श्रम नहीं होता।

## समाधि के दो प्रकार

समाधि भी दो प्रकार की होती है। एक प्रयत्न के द्वारा लब्ध होने वाली समाधि और दूसरी बिना प्रयत्न के एक छलांग होती है और समाधि उपलब्ध हो जाती है। कोई प्रयत्न नहीं करना पड़ता। एक कोई ऐसा हेतु मिला, निमित्त मिला और समाधि घटित हो गई। दोनों प्रकार हैं समाधि के। एक है—सायास समाधि और दूसरी है—अनायास समाधि। एक साधना-लब्ध समाधि, दूसरी

आकस्मिक समाधि। सायास समाधि का एक क्रम होता है। जो छलांग है उसमें कोई क्रम नहीं होता। यह तो आकस्मिक घटना है। तत्काल घट गई। इसके लिए किसी प्रयत्न की जरूरत नहीं। इसके लिए साधना की पद्धति की जरूरत नहीं। आंख खुली और सब कुछ उपलब्ध। एक सपना जैसा होता है। एक दिव्य ज्योति उपलब्ध होती है और घटना घट जाती है। किन्तु सायास समाधि का एक क्रम होता है। और उसी क्रम की साधना अध्यात्म में रस लेने वाले, प्रेक्षा-शिविर में आने वाले लोग करते हैं।

## समाधि का क्रम

समाधि के क्रम में सबसे पहला क्रम है—वैराग्य-भावना का विकास। जो व्यक्ति समाधि को उपलब्ध होना चाहता है, समाधि की साधना करना चाहता है और चाहता है मन की अशांति मिटे, कठिनाइयां मिटें, उलझनें मिटें, चित्त स्थिर हो जाये, उसे एक क्रम से साधना करनी पड़ती है। हजारों-हजारों परिस्थितियों के आ जाने पर भी चित्त विचलित न हो, प्रकम्पित न हो, यह हो सकता है। यह न मानें कि समस्या आई और चित्त विचलित हो गया। समस्या के आने पर चित्त विचलित नहीं भी होता। किन्तु चित्त शक्तिशाली नहीं होता इसलिए विचलित हो जाता है। चित्त तरल होता है, जो कुछ भी मिलता है उससे वह गंदला बन जाता है। पानी तरल है, उसमें जो कुछ भी मिला, वह गंदला बन जाता है। बर्फ जम गई। आप उस पर कोई गंदी चीज भी डालें तो लुढ़क कर नीचे चली जायेगी। गंदा पानी डालें तो भी उसमें मिलेगा नहीं, वह बहकर नीचे चला जायेगा, क्यों कि पानी जम गया। जमने के बाद उसमें घुलनशीलता नहीं रहती। वह अपने में कुछ भी मिश्रित नहीं कर पाता। जब तक हमारा चित्त चंचल होता है, सामने जो घटना घटित होती है, चित्त उसे पकड़ लेता है और विचलित हो जाता है, गंदला हो जाता है और वैसा ही बन जाता है जैसी घटना सामने घटित होती है। किन्तु जब चित्त जम जाता है, उसकी तरलता समाप्त हो जाती है, फिर सामने चाहे जैसी घटना घटे, वह उसमें घुलता नहीं और उसे पकड़ता भी नहीं, उस जैसा नहीं बनता किन्तु अपने स्वरूप में प्रतिष्ठित रहता है। पारा चंचल होता है। पारे को पकड़ने का प्रयत्न करें, वह आगे सरक जाएगा। यदि मन की तुलना किसी से की जा सकती है तो वह पारे से ही की जा सकती है। दुनिया में और कोई चीज इतनी चंचल नहीं होती जितना पारा चंचल होता है। वह किसी का स्पर्श नहीं चाहता। वह आगे से आगे सरकता चला जाता है, गतिशील होता चला जाता है। उसकी गोली बन जाती है, फिर पकड़ में आ जाता है। उसकी चंचलता समाप्त हो जाती है। जब तक चित्त में चंचलता होती है, हर घटना उसे पकड़ती रहती है। जैसे फुटबाल इधर से उधर, उधर से इधर लुढ़कता रहता है,

उछलता रहता है, चोट खाता रहता है, कभी ऊपर जाता है, कभी नीचे आता है, ठीक यही दशा चित्त की भी होती है। किन्तु जैसे पारा वंध जाता है वैसे ही चित्त भी बंध जाता है। तव चित्त की शक्तियां क्षीण कम होती हैं, संचित ज्यादा होती हैं। जव चित्त शक्तिशाली वनता है, सम्यक् साधनों और सम्यक् उपायों के द्वारा तव वह स्थिर हो जाता है और स्थिर वना हुआ चित्त फिर फुटवाल की तरह इधर-उधर नहीं उछलता, पारे की तरह कांपता नहीं, किन्तु जमकर रह जाता है। वह घटना को देखता है, पर घटना के स्पर्श से आगे नहीं उछलता, पीछे भी नहीं सरकता, एक स्थान पर खड़ा रहता है। यह है, चैतन्य प्रतिष्ठा। जव तक हमारा चैतन्य प्रतिष्ठित नहीं होता तव तक समाधि की घटना घटित नहीं होती और जव चैतन्य अपने स्वरूप में प्रतिष्ठित हो जाता है, तव सहज समाधि का अनुभव होने लग जाता है।

## राग : विराग

चित्त को लुढ़काने वाला, चित्त की गेंद को उछालने वाला है—राग। जितना राग, उतना ही चित्त उछलता रहता है। इसलिए समाधि की साधना करने वाले व्यक्ति को सवसे पहले विराग का अभ्यास करना होता है। वैराग्य सहज उपलब्ध नहीं होता तो फिर अभ्यास के द्वारा वैराग्य किया जाता है। वैराग्य-भावना समाधि का पहला अभ्यास है। भगवान् महावीर ने कहा—खणमेत्त सोक्खा बहुकाल दुक्खा। जितनी कामनाएं, लालसाएं और आकांक्षाएं जागती हैं चित्त में, ये क्षण भर के लिए सुख देती हैं। ये प्रवृत्तिकाल में सुख देती हैं किन्तु परिणाम काल में दुःख देती हैं। प्रवृत्ति का क्षण छोटा होता है, किन्तु परिणाम का क्षण वहुत वड़ा होता है। जैसे एक छोटी-सी भूल का वहुत वड़ा परिणाम होता है वैसे ही कामना की भूल का छोटा-सा क्षण वहुत वड़ा वन जाता है परिणाम काल में। सुख का अनुभव वहुत थोड़ा होता है और दुःख का अनुभव वहुत ज्यादा होता है। इस प्रकार का अनुचिंतन, इस प्रकार की भावना, वार वार का यह अभ्यास करते-करते पदार्थ के प्रति राग कम होने लगता है और मन में वैराग्य का अंकुर फूटने लगता है।

## प्रतिपक्ष की भावना

प्रतिपक्ष की भावना एक वहुत वड़ा सूत्र है साधना का। जिन-जिन कारणों से राग उत्पन्न होता है उनके प्रतिपक्षी साधनों का अभ्यास करने से विराग उत्पन्न होता है। प्रतिपक्ष भावना का अभ्यास करें और तृप्ति का अनुभव करें। वहुत वड़ा संकट है अतृप्ति। मनुष्य दो बिन्दुओं पर संघर्ष करता है जीवन में। एक बिन्दु है शारीरिक अतृप्ति का और दूसरा है मानसिक अतृप्ति का। हमारी तृप्ति शुरू

होती है शारीरिक आवश्यकताओं के साथ। हमें जो शरीर उपलब्ध है उसमें एक वृत्ति है—भूख। यह हमारी मौलिक मनोवृत्ति है। एक वृत्ति है—काम। यह भी मौलिक मनोवृत्ति है। ये दोनों मनोवृत्तियां संघर्ष के लिए परिस्थितियां निर्मित करती हैं। भूख शरीर की जीवित अपेक्षा है। उसके कारण मनुष्य को कितना संघर्ष करना पड़ता है। यदि भूख नहीं होती तो हमारी प्रवृत्तियां सिमट जातीं। ये इतने बड़े-बड़े व्यवसाय, धन्धे, काम, इतने प्रयत्न नहीं चलते यदि भूख की वृत्ति नहीं होती। किन्तु भूख की आग को बुझाने के लिए मनुष्य को कितना प्रयत्न करना पड़ता है। दूसरी प्रवृत्ति है—काम। कामना की पूर्ति के लिए मनुष्य को कितना करना पड़ता है। भूख अतृप्ति पैदा करती है। कुछ खाया-पीया, तृप्त हो जाता है आदमी। शरीर के स्तर पर हमारी अतृप्ति को भरना बहुत सरल काम है, जटिल काम नहीं है। शरीर की मांग बहुत छोटी होती है। अतृप्ति बहुत सीमित होती है। उसे भरना, कोई जटिल काम नहीं होता, किन्तु वह अतृप्ति जब मानसिक स्तर पर पहुंच जाती है, वहां मनुष्य को बहुत संघर्ष करना पड़ता है, अनेक महा-युद्ध लड़ने पड़ते हैं। मानसिक स्तर पर आदमी न जाने कितने विश्व युद्ध लड़ता है और कितना संघर्ष का सामना करता है। मन की अतृप्तियां कितनी बढ़ जाती हैं। यदि मानसिक अतृप्तियां नहीं होतीं तो धर्म की बात आदमी को नहीं सूझती। यदि मानसिक अतृप्ति नहीं होती तो समाधि का सूत्र आदमी को उपलब्ध नहीं होता। मानसिक अतृप्ति ने मनुष्य को इतना व्यथित बना दिया, इतना संकट में डाल दिया कि वह अतृप्ति भरती ही नहीं है। मनुष्य ने सोचा कि यह अतृप्ति पदार्थ के द्वारा नहीं मिट सकती। इसका कोई दूसरा ही उपाय होना चाहिए। खोज शुरू हुई। खोज करते-करते पता चला कि मन की अतृप्ति को मिटाने की शक्ति पदार्थ में नहीं है। मन की अतृप्ति को मिटाने की शक्ति विराग में है, वैराग्य में है। यह वैराग्य का पहला सूत्र उपलब्ध हुआ मानसिक अतृप्ति की उलझनों के कारण। जैसे-जैसे मन की अतृप्तियां बढ़ती गईं, वैसे-वैसे मनुष्य विक्षिप्त होता गया।

मन की दो भूमिकाएं हैं—एक है क्षिप्तावस्था और दूसरी है—विक्षिप्ता-वस्था। पहले चंचलता होती है और चंचलता जब अधिक बढ़ जाती है तब आदमी विक्षिप्त होता है, पागल जैसा बन जाता है। पहले चंचलता बढ़ी। जैसे-जैसे अतृप्ति बढ़ी, चंचलता बढ़ी। जब अतृप्ति और बढ़ी, चंचलता और ज्यादा बढ़ी। चंचलता जब और अधिक बढ़ी, तो आदमी विक्षिप्त होने लगा, पागल होने लगा। जब आदमी ने सोचा कि अतृप्ति इतनी बढ़ गई है कि चंचलता भी सीमा पार कर रही है और मानसिक पागलपन हो रहा है, उस स्थिति में सोचना पड़ा कि कोई ऐसा उपाय होना चाहिए जिससे कि यह विक्षिप्तता मिट सके, पागलपन मिट सके। उपाय खोजा गया। अध्यात्म के क्षेत्र में उपाय मिला

वैराग्य। यदि वैराग्य का अभ्यास किया जाए तो यह विक्षिप्तता मिट सकती है, पागलपन मिट सकता है। वैराग्य से चंचलता मिट सकती है, यह क्षिप्तावस्था समाप्त हो सकती है। यदि क्षिप्तावस्था समाप्त हो सकती है, तो विक्षिप्तावस्था भी समाप्त हो सकती है। चंचलता मिट सकती है और पागलपन मिट सकता है। इस बिन्दु पर वैराग्य को खोजा गया। वैराग्य उपलब्ध हुआ।

## विक्षेप की दिशा : चैतन्य की दिशा

जीवन की दो दिशाएं हैं। एक दिशा है विक्षेप की ओर जाने की तथा दूसरी दिशा है चैतन्य की ओर जाने की। आदमी जैसे-जैसे बाहर में गया, उसका आकर्षण जैसे-जैसे बाहर में बना, चंचलता बढ़ती गई, पागलपन बढ़ता चला गया। बाहर में जाने का अर्थ है—चंचलता बढ़ाना। बाहर में जाने का अर्थ है, पागलपन बढ़ाना। जिन लोगों ने केवल बाहर जाने का अर्थ ही समझा है, जिन लोगों ने केवल चंचलता को बढ़ाने का अर्थ ही समझा है, उन लोगों ने सचमुच दुनिया को अशान्त बनाया है और पागल बनाया है। आज मानसिक पागलपन बड़ी तेजी के साथ बढ़ रहा है। कल ही मैंने पढ़ा, एक भारत के डाक्टर का सर्वेक्षण जो दस वर्ष पहले हुआ था। डाक्टर ने बताया कि जिस नगर में मानसिक पागलों की संख्या आठ सौ पचास थी, आज वहां चौदह हजार की संख्या हो गई। यह भारत की चर्चा कर रहा हूं। मैं उन देशों की चर्चा नहीं करता हूं जहां चंचलता को बढ़ाने वाले साधन बहुत बढ़ गए हैं और चंचलता जहां विक्षिप्तता के बिन्दु पर पहुंच रही है, विक्षेप बढ़ रहा है वहां की संख्या तो बहुत ज्यादा है। अभी भारत तो वहां की कल्पना ही नहीं कर सकता, क्योंकि भारत गरीब है। गरीब होना एक अभिशाप भी है, गरीब होने के कुछ लाभ भी हैं। हर वस्तु के दो पहलू होते हैं। एक बुरा परिणाम होता है तो साथ-साथ अच्छा परिणाम भी होता है। गरीबी का बुरा परिणाम यह है—गरीबी के कारण अनैतिकता बहुत बढ़ रही है। किन्तु साथ-साथ गरीबी के कारण पागलपन की मात्रा उतनी नहीं बढ़ रही है जितनी कि समृद्धि के बाद बढ़ती है, क्योंकि समृद्धि के बाद जो चंचलता बढ़ती है, अतृप्ति बढ़ती है फिर वह अतृप्ति पदार्थ से नहीं मिटती। उसे मिटाने के लिए कोई और बात चाहिए, समाधि चाहिए और समाधि का सूत्र उपलब्ध नहीं होता है तो फिर पागलपन का दरवाजा इतना चौड़ा हो जाता है कि फिर एक दो आदमी के जाने का रास्ता नहीं होता, एक साथ हजारों-हजारों आदमी उस दरवाजे में जा सकते हैं, प्रवेश कर सकते हैं। बहुत चौड़ा रास्ता हो जाता है। हम कितना उपाय करें मानसिक शांति का, चित्त की समाधि का किन्तु जब तक वैराग्य का अभ्यास नहीं किया जायेगा, सचमुच सही अर्थ में यह मानसिक अशान्ति की समस्या, चित्त असमाधि की समस्या सुलझ नहीं पायेगी। वैराग्य के बिना, पदार्थों

के प्रति तीव्र आसक्ति को कम किये बिना, यह मानसिक अशान्ति की समस्या सुलझ नहीं सकती और चित्त शक्तिशाली बन नहीं सकता।

## मादक वस्तु से शांति—एक प्रश्न चिह्न

एक दूसरी धारा भी है मानसिक अशान्ति को मिटाने की। लोग सोचते हैं कि चित्त की अशान्ति को मिटाना है तो मादक वस्तुओं का उपयोग करें। न जाने कितने ट्रैंक्वेलाइजर्स चल रहे हैं, कितने ड्रग्स चल रहें हैं, कितनी औषधियां चल रही हैं, इस मानसिक अशान्ति को मिटाने के लिए, चित्त की समस्या को सुलझाने के लिए, किन्तु जितनी दवाइयां चल रही हैं, उतनी ही मानसिक अशान्ति बढ़ रही है। दवाई बनाने वाले खूब लाभ उठा रहे हैं। दवाई बनाने वालों को लाभ मिल रहा है, पैसे मिल रहे हैं और हमारे मानसिक चिकित्सकों को लाभ मिल रहा है कि वे जी रहे हैं।

एक व्यंग है। बहुत तीखा व्यंग है। बीमारी है तो डाक्टर का परामर्श लो, इसलिए कि डाक्टर जी सके। डाक्टर जो दवा बताए वह दवा खरीदो जिससे कि दवा बनाने वाले जी सकें और दवा बेचने वाले जी सकें। दवा लो मत, इसलिए कि तुम भी जी सको।

आज डाक्टर भी जी रहा है। दवाई बनाने वाली कम्पनियां भी जी रही हैं और दवाई बेचने वाले स्टोर के मालिक भी जी रहे हैं। कठिनाई यह है कि आदमी मर रहा है, क्योंकि वह दवा ले रहा है। तीन सूत्र बराबर चल रहे हैं, किन्तु आदमी दवा ले रहा है। इतनी दवा ले रहा है कि पागलपन को और अधिक बढ़ाने वाली दवा ले रहा है। मानसिक शांति के लिए, चित्त की समाधि के लिए आज न जाने कितनी दवाइयां चल पड़ी हैं। दवाइयां लेते हैं, पर बात बनती नहीं, समाधि मिलती नहीं, शांति मिलती नहीं। मादक वस्तु का काम है एक बार विस्मृति ला देना, भुलावे में डाल देना, मूर्च्छित कर देना और जो हमारे संवेदन-केन्द्र हैं, जो अशांति का अनुभव कराते हैं उन संवेदन-केन्द्रों को निष्क्रिय कर देना। यह कोई समस्या का स्थाई समाधान नहीं है। यह तो ठीक भुलावे में डाल देने वाली बात है और यह भुलावा कब तक चल सकता है? यह वास्तविकता पर पर्दा कब तक डाला जा सकता है? पर्दा डाल देने का मतलब है एक बार छिपा देना किन्तु आखिर पर्दा रहता नहीं। पर्दा उठता है और समस्या और प्रज्वलित बन जाती है। यह पर्दा नहीं डाला जा सकता और चेतना पर तो पर्दा डाला ही नहीं जा सकता क्योंकि चेतना तो भीतर से भी सक्रिय है, भीतर से अपना काम करती है। उस पर यह पर्दा नहीं डाला जा सकता।

## समाधि : मानसिक अशान्ति का स्थायी प्रतिकार

मानसिक अशांति का स्थायी उपचार करने के लिए समाधि के सिवाय दुनिया में कोई विकल्प नहीं है। वैराग्य को जगाये विना, पदार्थ के प्रति होने वाले आकर्षण को कम किये विना, आकर्षण की दिशा को वदले विना, चैतन्य के प्रति आकर्षण पैदा किए विना इस मानसिक अशान्ति का कोई स्थाई समाधान दुनिया में नहीं हो सकता। चाहे भगवान् भी आकर स्वयं दवाई देने लग जाए तो भी वह असफल रहेगा, कभी सफल नहीं हो सकेगा। स्वयं अश्विनीकुमार, जो इन्द्र के वैद्य हैं, वे भी दवा देने लग जायें तो इन दवाओं के वल पर, मादक द्रव्यों के वल पर, मानसिक अशान्ति को नहीं मिटाया जा सकता। प्रश्न चेतना का है, पदार्थ का नहीं। चेतना की अशान्ति को चेतना के जागरण के द्वारा ही मिटाया जा सकता है और चेतना का जागरण वैराग्य से ही आरम्भ होता है। हमने यदि वैराग्य का अभ्यास नहीं किया, राग की मात्रा को थोड़ा वहुत भी कम नहीं किया तो यह चैतन्य का जागरण नहीं हो सकता।

## वैराग्य : समता : प्रसन्नता : एकाग्रता

चैतन्य जागरण का पहला विन्दु है—वैराग्य और जव वैराग्य जीवन में घटित होता है तव समता अपने आप घटित होती है। समाधि के अभ्यास-क्रम में पहला सूत्र है—वैराग्य और दूसरा सूत्र है—समता। जिस व्यक्ति ने वैराग्य की साधना नहीं की वह सामायिक की साधना नहीं कर सकता। सामायिक कितना वड़ा व्रत है? क्या वैराग्य के विना सामायिक की साधना की जा सकती है? वेश वदल लिया। सामायिक की मुद्रा में वैठ गए, एक संकल्प ले लिया और सामयिक हो गया। यदि इतने मात्र से ही सामायिक हो सकता तो फिर वहुरूपिया तो न जाने क्या-क्या कर लेता। वहुरूपिए सव वेश वनाना जानते हैं। और वहुरूपिया जितना अच्छा वेश वना सकता है, जितनी अच्छी मुद्रा वना सकता है, हर आदमी तो उतनी अच्छी मुद्रा भी नहीं वनाना जानता, और उसका अच्छा वेष वनाना भी नहीं जानता, किन्तु जो वहुरूपिये भी होते हैं वे भी देश की मर्यादा को जानते हैं। वे भी देश की मर्यादा का अतिक्रमण नहीं करते। सामायिक का वेश है और सामायिक की मुद्रा भी है, परन्तु वैराग्य नहीं है तो जीवन में सामायिक घटित नहीं हो सकता, चैतन्य में सामायिक उतर नहीं सकता। वेश पर सामायिक उतरे, कोई परिवर्तन नहीं आयेगा। हमारी मुद्रा र सामायिक उतरे, कोई परिवर्तन नहीं आयेगा। जव तक चैतन्य पर सामायिक नहीं उतरा, तव तक परिवर्तन नहीं आता। परिवर्तन तव शुरू होता है जव यह समता का भाव चैतन्य पर उतर जाए। वह उतर सकता है, वैराग्य की साधना के कारण। हमने वैराग्य की साधना की, पदार्थ के प्रति लगाव को कम किया और जीवन में समता का अवतरण शुरू

हो गया, सामायिक होना शुरू हो गया।

पहला वैराग्य का अभ्यास, दूसरा सामायिक का अभ्यास, समता का अभ्यास। इस क्रम में तीसरा सूत्र है, प्रसन्नता। जब हम वैराग्य का अभ्यास कर चुकते हैं और हमारे जीवन में वैराग्य घटित होने लग जाता है तब समता जीवन में घटित हो जाती है। वैराग्य आया, समता आई, तब प्रसन्नता शुरू हो जाती है, चित्त की निर्मलता प्राप्त हो जाती है। चित्त में वैराग्य का अंकुर फूटा, चित्त में समता का अंकुर फूटा और चित्त में प्रसन्नता का अंकुर फूटा। वैराग्य के बिना, समता के बिना प्रसन्नता नहीं हो सकती। हर्ष एक बात है, प्रसन्नता दूसरी बात है। धन मिला बड़ा हर्ष हो गया। प्रिय वस्तु का योग मिला बड़ा हर्ष हुआ। हर्ष का दूसरा पहलू है शोक। जहां हर्ष होगा, दूसरे क्षण में शोक भी झांक सकता है। एक ओर से हर्ष झांक रहा है तो दूसरी ओर से शोक झांक रहा है। दुनिया के इतिहास में आज तक एक भी ऐसी घटना घटित नहीं हुई कि जिस व्यक्ति ने हर्ष का अनुभव किया हो उसने शोक का अनुभव न किया हो। हर्ष और शोक दोनों साथ-साथ चलते हैं। एक चित्र उभर जाता है तो लगता है यह हर्ष है। वह जब नीचे जाता है, दूसरा चित्र उभरता है तो लगता है शोक है। एक उभरता है, एक छिप जाता है। दूसरा उभरता है और पहला छिप जाता है। किन्तु वास्तव में हर्ष और शोक के बीच में कोई दूरी नहीं है। दोनों बिल्कुल एक ही सिक्के के दो पहलू हैं। प्रसन्नता हर्ष भी नहीं है और प्रसन्नता शोक भी नहीं है। प्रसन्नता है—चित्त की निर्मलता। जब आकाश में न बादल होते हैं, न धूल होती है तब कहा जाता है—'आकाश बड़ा प्रसन्न है।' हमारे चित्त पर जब किसी लाभ की घटा उमड़ती है, लाभ के बादल छा जाते हैं, बड़ा हर्ष होता है और जब कोई अलाभ की आंधी उतर आती है, बड़ा दुःख होता है, शोक होता है, किन्तु जब चित्त के आकाश पर न लाभ की घटा उमड़ती है, न अलाभ की आंधी उतरती है उस स्थिति में चित्त प्रसन्न होता है, निर्मल होता है। वैराग्य से समता और समता से प्रसन्नता, चित्त की निर्मलता।

यह निर्मलता की घटना जब घट जाती है, चित्त प्रसन्न बन जाता है, तब एकाग्रता सधती है। चित्त पहले एकाग्र नहीं होता। एकाग्र हो सकता है चित्त। एक निशाना साधने में क्या चित्त की एकाग्रता नहीं होती? एक शिकारी निशाना साधता है, कितना एकाग्र होता है! जब एक व्यक्ति किसी को डराना चाहता है, कितना एकाग्र होता है! एकाग्र होना ही कोई अच्छी बात नहीं है। किन्तु प्रसन्नता, समता और वैराग्य के कारण जो चैतन्य का अनुभव होता है, इस चैतन्य के अनुभव के प्रति एकाग्र होना अच्छी बात है। वह एकाग्रता होती है तब हमें वास्तव में अपने भीतरी सम्पदाओं का पता चलता है और आदमी अपने को पहचान लेता है।

एक ग्रामीण था केस चल रहा था कोर्ट में। प्रतिपक्षी वकील ने पूछा—इतनी

भैंसें थीं, उनमें से तुमने अपनी भैंस को कैसे पहचाना। उसने कहा—'इसमें क्या कठिन बात है। कोई कठिनाई नहीं। जैसे इतने वकील खड़े हैं, मैंने अपने वकील को पहचान लिया, वैसे ही मैंने अपनी भैंस को पहचान लिया। कोई कठिनाई नहीं हुई।'

## अपनी पहचान

पहचानने की एक भूमिका आती है, आदमी पहचान लेता है। फिर हजारों-हजारों के अस्तित्व में से अपने को पहचान लेता है। कोई भी आदमी इन पदार्थों की दुनिया से बाहर नहीं जा सकता। किन्तु इन पदार्थों से भरे हुए जगत् में भी अपने आप को पहचान लेता है, अपने अस्तित्व को पहचान लेता है, अपनी भीतरी सारी सम्पदाओं को पहचान लेता है। जटिल प्रश्न यही है कि हम तब तक समाधि में नहीं जा सकते, चैतन्य के अनुभव में नहीं जा सकते जब तक अपने आपको पहचानने की दिशा में नहीं चलते। हमारी कठिनाई है कि हमारा सारा आकर्षण दूसरों की ओर लगा हुआ है। जब तक वह अपनी ओर नहीं जाता तब तक बात बनती नहीं है। एक बड़ी मार्मिक कहानी है।

एक सेठ यात्रा कर रहा था। संयोग मिला कि ठग साथ में हो गया। उसे पता लग गया था कि सेठ के पास हीरे हैं। वह उन्हें हड़पना चाहता था। वह सेठ के पीछे पड़ गया। सेठ को पता लग गया कि यह ठग है। पर, अब पीछा कैसे छुड़ाए, यह प्रश्न था।

सेठ को भी पता चल गया, क्या करे उपाय नहीं है कोई। सेठ जिस स्टेशन पर उतरता है वह ठग भी उतर जाता है। जहां आकर ठहरता है वहां ठहर जाता है। पीछा नहीं छोड़ता। सेठ ने सोचा, बुद्धि से काम लेना चाहिए, नहीं तो ठगा जाऊंगा। सेठ को पानी पीने जाना था। ठग ने कहा—"जाइए, मैं आपके सामान की रखवाली करूंगा।" सेठ ने कहा, ठीक है, तुम पहले पता कर आओ, पानी कहां मिलता है। फिर मैं जाऊंगा। ठग चला गया, खोज करने के लिए। इतने में सेठ ने अपने पास जो हीरे थे, वे ठग की पोटली में बांध दिये। ठग पानी का पता लगाकर आया, बोला—"वहां पानी मिलता है, बड़ा ठंडा और निर्मल पानी है, आप पीकर आ जायें। सेठ गया। ठग ने सोचा—अच्छा मौका मिला। सेठ का सारा सामान टटोला, कुछ भी नहीं मिला, तब उसने सोचा, हो सकता है, साथ में ले गया हो। बड़ा धूर्त आदमी है यह भी। धूर्त आदमी दूसरे को कैसे धूर्त नहीं मानेगा। सब आदमी एक दूसरे को धूर्त मान रहे हैं। अगर आदमी दूसरे को धूर्त न माने तो अपनी धूर्तता भी समाप्त हो जाये, किन्तु दूसरे को धूर्त मानने पर अपनी धूर्तता को पनपने का मौका मिलता रहता है। सेठ पानी पीकर आ गया। बैठ गया। ठग पानी पीने गया। सेठ ने अपने हीरे उसकी पोटली से निकालकर अपने पास रख लिये। सेठ ने इतनी बुद्धिमत्ता से काम किया कि जहां पहुंचना था

उस स्टेशन पर पहुंच गया। लक्ष्य सामने आ गया। सोचा, सुरक्षित पहुंच गया। सेठ ने कहा—"भाई साहब ! बड़े सहयोगी रहे मेरी यात्रा में, बड़ा साथ निभाया, बड़ा सहयोग किया। मैं अपने घर जा रहा हूं। नमस्कार ! आनन्द से रहना।" धूर्त आया, पैरों में गिर गया। बोला—"सेठ साहब, आपने मुझे नहीं पहचाना। मैं एक ठग हूं। बहुत बड़ा ठग हूं।" सेठ ने कहा—"बहुत पहले ही पहचान लिया। तो फिर एक बात पूछना चाहता हूं। मुझे लगता है कि मैं तो ठग हूं और आप महाठग हैं। मैंने आज तक दुनियां को ठगा, और आपने मुझ को भी ठग लिया। आपने कैसे ठगा, यह बात समझ में नहीं आई। आपके पास इतना कीमती सामान और मैंने जब-जब सामान को खोला, देखा, पर कुछ भी नहीं मिला। मुझे लगता है कि आपने सचमुच मुझे ठग लिया। आप बता दें, आप का ठगने का गुर क्या है। आपकी कला क्या है? सेठ ने कहा—"मेरी और कोई कला नहीं, सिर्फ एक ही कला थी कि जब तुम बाहर जाते, मैं अपना कीमती सामान तुम्हारी पोटली में बांध देता। तुम मेरे सामान को देखते। अपनी पोटली नहीं टटोलते। आदमी दूसरे को देखता है अपने को कोई नहीं देखता।

कितनी बड़ी मर्म की कहानी है कि हर आदमी दूसरे की खोज-खबर लेता है, दूसरे को टटोलता है। अपनी कोई खोज-खबर नहीं लेता। आत्मालोचन करें, आत्मा-निरीक्षण करें, क्या हम उस ठग की भांति ठगे तो नहीं जा रहे हैं। ठग दूसरे को ठगता है पर क्या हम स्वयं तो ठगे नहीं जा रहे हैं। हम केवल दूसरों-दूसरों को ही संभाल रहे हैं। कभी पदार्थ को संभालते हैं, कभी किसी आदमी को संभालते हैं। कभी किसी को संभालते हैं। उलझन अपने मन की होती है और उसे दूसरों पर डाल देते हैं। उसने मेरा ऐसा कर लिया, इसलिए यह घटना हुई है। उसने मेरा यह कर दिया, उसने मेरा वह कर दिया। शायद ही आदमी स्वीकार करता है कि मैंने यह कर लिया। अपनी पोटली को कभी नहीं संभालता।

आज ही एक बहन आई। ध्यान किया, शरीर अकड़ गया। रीढ़ में अकड़न आ गई, फिर उसने दवा ले ली। वह ठीक हो गई। ध्यान के द्वारा, समाधि की साधना के द्वारा जो विकृतियां बाहर निकलना चाहती थीं, जो उभार बाहर निकलना चाहता था, उसे अन्दर ही रोक दिया। जो दूसरों को देखना जानता है वह नहीं चाहता कि दूसरे भीतर अड्डे जमाए बैठे हैं वे बाहर निकल जायें। बीमारियां बाहर निकल जायें, आदमी नहीं चाहता। पागलपन बाहर निकल जाये, आदमी नहीं चाहता। विकृतियां बाहर निकल जाएं, विकार बाहर निकल जाएं, आदमी नहीं चाहता। वह उन्हें भीतर रखने का प्रयत्न करता है। दवा ली, जो बाहर निकलना चाहता था विकार, फिर भीतर में सजीव हो गया। भीतर जाकर बैठ गया, जम गया। लगता है कि बड़ा आराम मिल गया। अरे भले आदमी ! जो घर को खाली करना चाहता था, जो ठग बाहर जाना चाहता था, पर तुमने चाहा

कि नहीं, ठग बाहर क्यों जाये, उसे मेरे साथ ही रहना चाहिए। इस अर्थ में हम ठगे जा रहे हैं।

## समाधि की निष्पत्ति

समाधि की सारी साधना, इस प्रवंचना को तोड़ने की साधना है, इस ठगाई को मिटाने की साधना है और इस मायाजाल को तोड़ने की साधना है। आदमी कभी ठगा न जाये। वह अपने आपको देखे, अपनी सम्पदा को देखे, और अपने अस्तित्व को पहचाने। जिस दिन हमने वैराग्य, समता, प्रसन्नता और प्रसन्नता से उपलब्ध होने वाली चैतन्य के अनुभव के प्रति एकाग्रता को साध लेंगे, सचमुच हम इस ठगाई के जाल से ऊपर उठ जायेंगे और एक निर्द्वन्द्व चेतना की भूमिका पर चले जायेंगे।

# १८. चित्त-समाधि के सूत्र [२]

- एगग्गमणसंनिवेसणयाए णं भन्ते ! जीवे किं जणयइ ?
  एगग्गमणसंनिवेसणयाए णं चित्तनिरोहं करेइ ॥

(उत्तरा २९/२५)

- भंते ! एक अग्र(आलंबन) पर मन को स्थापित करने से जीव क्या प्राप्त करता है ?
  एकाग्रमन की स्थापना से वह चित्त का निरोध करता है ।

१. • एकाग्रता का अभ्यास—सालंबन ध्यान का अभ्यास ।

२. • प्रगाढ़ एकाग्रता, तन्मयता होने पर संकल्प का नाश ।
यह समाधि है निरालंब, केवल चैतन्य में प्रतिष्ठित । बाहर का कोई आलंबन नहीं ।

३. • ध्यान और समाधि में अन्तर—
- ध्यान—सेन्द्रिय और समनस्क चित्त दशा ।
- समाधि—अनिन्द्रिय और अमनस्क चित्त दशा ।
- ध्यान में बाह्य जागरूकता भी होती है ।
- समाधि में केवल आन्तरिक जागरूकता ।
- ध्यान में शब्द आदि विषयों का बोध होता है ।
- समाधि में भीतरी शब्द आदि विषय भी निरुद्ध हो जाते हैं ।

४. • संकल्प का नाश होने पर तृष्णा क्षीण हो जाती है ।

५. • ध्यान और नींद—

| ध्यान | नींद |
| --- | --- |
| • शरीर की जैविक-क्रिया तत्काल मंद | —कई घंटों की गहरी नींद में जैविकक्रिया मंद । |
| • तीन मिनट में ऑक्सीजन की खपत में १६ प्रतिशत कमी | —पांच घंटा की नींद में आक्सीजन की खपत में केवल ८ प्रतिशत कमी । |

- त्वचा में अवरोध-क्षमता की वृद्धि—त्वचा में अवरोध की क्षमता कम।
- स्वायत्त स्नायु-तंत्र में स्थिरता।
- हृदयगति, रक्तचाप, नाड़ीगति
  और श्वासगति में संतुलन।

# अठारह

## ध्यान और समाधि एक या दो ?

ध्यान से हमारी अन्तर की ज्योति प्रज्वलित होती है। समाधि से हमारे भीतर एक चैतन्य का प्रकाश फूटता है और वह प्रकाश ऐसा है जिसकी झलक बाहर के जगत् में कभी उपलब्ध नहीं होती। अध्यात्म की साधना के क्षेत्र में दो शब्द बहु-चर्चित हैं। एक है ध्यान और दूसरा है समाधि। कुछ आचार्यों ने केवल ध्यान के द्वारा समूची साधना को प्रस्तुत किया है और कुछ आचार्यों ने केवल समाधि शब्द के द्वारा समूची साधना का प्रतिपादन किया है। कुछ आचार्यों ने ध्यान और समाधि दोनों का प्रतिपादन किया है। हमारे सामने प्रश्न होता है—क्या ध्यान और समाधि एक हैं या दोनों में अन्तर है? यदि अन्तर है तो वह क्या है? कोई अन्तर नहीं होता। समाधि के साथ ध्यान स्वयं आ जाता है और ध्यान में समाधि स्वयं आ जाती है। भीतर में जागने का जितना प्रयत्न है वह सारा का सारा समाधि है। जब-जब आदमी भीतर में जागता है, जब-जब वह चैतन्य का अनुभव करता है, और जिस बिन्दु से जागना शुरू करता है, उस बिन्दु से लेकर चरम-बिन्दु तक पहुंचता है, वह सारा का सारा समाधि है। भीतर में जागना ध्यान और भीतर में जागना समाधि। कोई अन्तर नहीं होता। किंतु जब दोनों शब्द हमारे सामने आते हैं तो अन्तर जानने की जिज्ञासा भी मन में जाग जाती है। सहज ही प्रश्न होता है—ध्यान और समाधि में भेद-रेखा क्या है? अनेक आचार्यों ने भेदरेखा भी खींची है। समनस्कता ध्यान की स्थिति है। ध्यान में मनुष्य समनस्क और सेन्द्रिय रहता है। ध्यान में मनुष्य अमन नहीं होता, अमनस्कता नहीं आती और इन्द्रियां भी बिल्कुल निष्क्रिय नहीं बनतीं। समाधि की अवस्था आती है, मनुष्य अमनस्क और अनिन्द्रिय बन जाता है।

## समाधि है तीसरी अवस्था

इन्द्रिय की एक अवस्था है वनस्पति जीवों में, जिस अवस्था में इन्द्रियों का पूरा विकास नहीं होता। अमनस्कता की एक अवस्था है वनस्पति जीवों में, जिस

अवस्था में उन जीवों के मन का पूरा विकास नहीं होता । प्रश्न होता है—क्या ध्यान करने वाला, समाधि में जाने वाला अनिन्द्रिय और अमनस्कता की स्थिति में चला जाये? फिर वनस्पति जगत् में चला जाये और उसका जो विकास हुआ है वह और कम हो जाये? यदि ऐसा हो तो फिर हमें समाधि की कोई आवश्यकता नहीं है। हमने वनस्पति से विकास किया। विकास करते-करते पांच इन्द्रियों और मन की स्थिति तक हम पहुंचे। यदि हम समाधि के द्वारा फिर अनिन्द्रिय और अमनस्क की स्थिति में चले जाएं, इन्द्रियां निष्क्रिय बन जाएं, हमारा मन, समाप्त हो जाए और फिर वनस्पति में लौट जाएं तो समाधि का हमारे लिए कोई उपयोग नहीं होगा। इसलिए जैन आचार्यों ने एक शब्द का चुनाव किया कि जब समाधि की अवस्था आती है, उसे न अनिन्द्रिय कहा जाता है और न सेन्द्रिय कहा जाता है, किन्तु तीसरे शब्द का प्रयोग करना होगा—नो-इन्द्रिय, नो-अन-इन्द्रिय। वहां इन्द्रिय और अनिन्द्रिय—दोनों अवस्थायें समाप्त हो जाती हैं। इन्द्रिय की चेतना भी समाप्त और मन की चेतना भी समाप्त। इसलिए न समनस्क और न अमनस्क—दोनों अवस्थायें नहीं। तीसरी अवस्था घटित होती है। उसे कहा जाता है—नो-समनस्क और नो-अमनस्क। यह एक तीसरी अवस्था है। समाधि की अवस्था न इन्द्रिय की अवस्था है, न अनिन्द्रिय की अवस्था है। समाधि की अवस्था न मन की अवस्था है और न अमन की अवस्था है किन्तु समाधि की अवस्था इन दोनों से रहित एक तीसरी अवस्था है।

महर्षि पतंजलि ने समाधि की अवस्था के लिए एक शब्द का प्रयोग किया 'अर्थमात्रनिर्भासा' जहां ध्येय छूट जाता है, केवल ध्येय का निर्भास मात्र रह जाता है, कोरा अर्थ रह जाता है। आलम्बन छूट जाता है। कोरा आभास मात्र शेष रह जाता है, वह समाधि की अवस्था है। गोरक्षपद्धति में बहुत स्पष्ट भेद-रेखा खींची है कि जब तक शब्द सुनाई देता है, इन्द्रियों के विषय आते रहते हैं, संकल्प-विकल्प आते रहते हैं, सूक्ष्म हो जाते हैं, फिर भी आते रहते हैं, वह ध्यान की अवस्था है। जब सारे शब्द आदि समाप्त हो जाते हैं, न बाहर का शब्द और न भीतर का शब्द, न कोई बाहर की आवाज सुनाई देती है और न भीतर में कोई शब्द काम करता है, वह समाधि की अवस्था है।

## संकल्प-विकल्प और शब्द

संकल्प के लिए शब्द जरूरी है। यदि भीतर में शब्द नहीं होगा तो संकल्प नहीं उठेगा। भीतर में शब्द नहीं होगा तो कोई विकल्प नहीं उठेगा। यह संकल्प और विकल्प तभी उठते हैं जब भीतर के शब्द काम करते हैं। जब बाहर के शब्द काम करते हैं तो ध्यान की अवस्था भी पूरी घटित नहीं होती, किन्तु ध्यान जैसे-जैसे सूक्ष्म बनता है, चेतना जैसे-जैसे सूक्ष्म बनती है,

वैसे-वैसे बाहरी विषयों में भी परिवर्तन आता जाता है। जो व्यक्ति ध्यान की गहराई में नहीं जाता वह आंखें बन्द करके ध्यान करने के लिए बैठता है तो कोई शब्द भी सुनेगा और शब्द के अर्थ में लग जायेगा। सोचेगा कि क्या कहा? सारी स्थिति उसमें चली जायेगी। ये शब्द बड़े भुलावे में डालने वाले होते हैं। इन्द्रियों के विकास का क्रम है—स्पर्शन, रसन, घ्राण, चक्षु और श्रोत्र। इस क्रम से इन्द्रियों का विकास हुआ है। वनस्पति में, स्थावर जीवों में, केवल एक स्पर्शन इन्द्रिय की चेतना जागती है। द्वीन्द्रिय जीवों में दो इन्द्रियां उपलब्ध होती हैं। उनमें स्पर्शन और रसन की चेतना जागती है। जिनमें तीन इन्द्रियों का विकास होता है, उनके घ्राण इन्द्रिय और जागती है। चार इद्रियों का विकास होता है उनमें चक्षु इन्द्रिय और जागती है और पांच इन्द्रियों का विकास होता है तब शब्द-चेतना जागती है। यह है—इन्द्रियों का विकास-क्रम। किन्तु साधना की दृष्टि में इससे ठीक उल्टा होता है। क्योंकि मनुष्य को सबसे ज्यादा प्रभावित करते हैं—शब्द और रूप। इसलिए ध्यान करने वाले व्यक्ति को शब्दों से बचना होता है और रूपों से बचना होता है।

मुनि जंगल में खड़े थे पेड़ के नीचे। राजा श्रेणिक अपनी सेना के साथ-साथ भगवान् महावीर के पास जा रहा था। आगे-आगे कुछ कर्मचारी चल रहे थे। एक व्यक्ति जो सबसे आगे चल रहा था, देखा, मुनि ध्यान करके खड़ा है। चलते-चलते उसने एक ढेला फेंक दिया। बोला—"ध्यान करके खड़े हो। राज्य को छोड़ आये, पता नहीं पीछे क्या हो रहा है। शत्रुओं ने आक्रमण कर दिया। लड़का बेचारा छोटा है, पिसा जा रहा है। राज्य जा रहा है, क्या हुआ राज्य को छोड़कर खड़े हो गये?' कुछ कठोर शब्द कहे। एक ओर मुनि ध्यान में लीन थे, चैतन्य के अनुभव में लीन थे, किन्तु जैसे ही शब्द कानों में घुसे, उनका ध्यान छूट गया और वे शब्दों में उलझ गये। सोचा, मेरे राज्य पर आक्रमण किया है। अभी मैं जाता हूं और पूरी सेना की शक्ति के साथ शत्रु पर आक्रमण करता हूं। देखता हूं, कैसे वह मेरे राज्य को लूटता है? ऐसी स्थिति में चले गये, ध्यान तो छूट गया, युद्ध का ध्यान लगा रहा। आत्मा का ध्यान छूट गया, युद्ध का ध्यान सारे मस्तिष्क में चक्कर काटने लगा।

शब्द बहुत प्रभावित करते हैं। इसलिए ध्यान की साधना करने वाले व्यक्ति को सबसे पहले शब्द पर विजय पाने की जरूरत होती है। शब्दों को न सुनें और यदि सुनें तो उनके अर्थ पर चिन्तन न करें। ध्यान न दें। कानों में पड़ा और गया। लगता है जैसे शब्दों का काम कान में आना है और उस पर ध्यान न देना ध्यान करने वाले का काम है। ध्यान में यह स्थिति नहीं बनती कि शब्द कानों में न आएं और हमारे मस्तिष्क को झंकृत न करें। शब्द सुनाई देता है और मस्तिष्क झंकृत होता है। किन्तु जब तन्मयता की स्थिति बनती है, एकाग्रता प्रगाढ़

होती है, घनीभूत होती है, फिर शब्द सुनाई भी नहीं देता। समाधि की अवस्था में जो चला जाता जाता है, कितना ही शब्द हो, उसे कोई पता ही नहीं चलता कि कुछ हो रहा है। चाहे नगाड़ा वजा दिया जाये, चाहे जेट विमान कानों के पास से गुजर जाये, कोई फर्क नहीं पड़ता। कितना ही भयंकर शब्द हो जाये, समाधि की चेतना में पहुंचने के वाद हमारे सारे संवेदन-केन्द्र, इन्द्रियों के संवेदन-केन्द्र और मन के संवेदन-केन्द्र सव निष्क्रिय वन जाते हैं। कोई भी शब्द सुनाई नहीं देता, न वाहर का शब्द सुनाई देता है और न भीतर का शब्द सुनाई देता है। दोनों समाप्त हो जाते हैं। इसीलिए इस अवस्था को कहा गया है—संकल्प-नाश। जहां सारे संकल्प समाप्त हो जाते हैं।

## ध्यान और समाधि में भेद

ध्यान और समाधि का यह अन्तर है—ध्यान में इन्द्रियों के विषय सामने आते रहते हैं किन्तु समाधि की अवस्था में न वाहर के विषय आते हैं और न भीतर के विषय आते हैं। हमारी चेतना सर्वथा निरालम्ब हो जाती है, विषय-शून्य हो जाती है। यह विषय-शून्य चेतना, केवल चैतन्य का अनुभव, यह है समाधि की अवस्था। वहां केवल चैतन्य का अनुभव होता है और कुछ भी नहीं होता। सब समाप्त हो जाते हैं। यह समाधि की अवस्था है और इस अवस्था में जो पहुंच जाता है वह अन्तर के अनुभव में ही पहुंच जाता है। इसी का नाम है—आत्मानुभव, स्वानुभव, चैतन्य का अनुभव, आत्मा का साक्षात्कार या परमात्मा का साक्षात्कार।

## समाधि और नींद

प्रश्न सहज ही होता है कि नींद में भी शब्द सुनाई नहीं देता। आदमी गहरी नींद में होता है, मेघ-गर्जना होती है, पता नहीं चलता, वर्षा हो जाती है, पता नहीं चलता, आंधी आ जाती है, पता नहीं चलता। मनुष्य मूर्च्छा की अवस्था में होता है तव भी पता नहीं चलता। मादक द्रव्य का प्रयोग किया जाता है, शून्यता ला दी जाती है, संवेदन-केन्द्र निश्चेतन वन जाते हैं। मूर्च्छा की अवस्था, शून्यता की अवस्था और नींद की अवस्था में पता नहीं चलता तव इन्हें क्यों न समाधि मान लें। नींद भी एक समाधि है, मूर्च्छा भी एक समाधि है, और मादक वस्तुओं का प्रयोग किया गया, शून्यता ला दी गई वह भी एक समाधि है। उनको क्यों नहीं समाधि मानें, सहज ही मन में एक जिज्ञासा जागती है। किन्तु जव हम समाधि की अवस्था के साथ इन सवकी तुलना करते हैं तो हमें पता चलता है कि वहुत बड़ा अन्तर है समाधि में और नींद में। नींद और समाधि एक नहीं हो सकती। नींद में हमारा जाग्रत मन सो जाता है, इसलिए संवेदन-केन्द्र काम नहीं करते

जब तक यह दृष्टिकोण रहता है कि दूसरे को देखूं, तब तक ये विघ्न समाप्त नहीं हो सकते।

सारे विघ्नों को समाप्त करने का पहला सूत्र है—दूसरों की ओर झांकने की दृष्टि को कम करना और अपनी दृष्टि में आकर्षण पैदा करना। यह सूत्र जब जीवनगत हो जाता है तब विघ्न कम होते जाते हैं। यदि यह सूत्र जीवनगत नहीं होगा तो विघ्न बढ़ते जाएंगे और आदमी उनमें उलझता जाएगा।